तान कविता-सुन्दरी के प्राणों में फूँकी है। संगीत के 'सप्त' स्वरों का अपने काव्य की 'अष्ट'पदियों में नव रूप प्रदान किया है। काव्य में कल्पना और अनुभूति, सौन्दर्य और माधुर्य्य, रस और ध्वनि के साथ, राग और ताल का, यह ऐसा—भीतर-बाहर का प्रकट सम्बन्ध प्राचीन विश्व-साहित्य में दुर्लभ है।

जयदेव से महादेवी तक, आज यहाँ, गीति-काव्य का इतना अधिक प्रचार-प्रसार हो चुका है कि सूर-कबीर, चण्डि-दास-विद्यापति, मीरा-रवीन्द्रनाथ आदि को मद्दे-नजर रखते हुए यह कहना अत्यन्त सहज-सरल मालूम होता है कि भारतीय साहित्य का स्वर्णिम सरोज तो सजल-संगीत की ललित-लोल लहरियों पर लहरा रहा है!

२

जयदेव बंगाल के विख्यात सेन-वंशीय राजा लक्ष्मण-सेन के दरबार में थे। सेनवंश का राज्य ग्यारहवीं शताब्दी के अन्त और बारहवीं के शुरू में कायम हुआ था। १११६ ई० में बल्लालसेन का लड़का लक्ष्मणसेन गद्दी पर बैठा था और ८० वर्षों तक राज्य किया था। फलतः जयदेव का समय बारहवीं शताब्दी का मध्य माना जाता है। सेनवंशी राजा ब्राह्मण थे—बड़े विद्वान् और बड़े विद्वत्प्रेमी। बल्लालसेन तन्त्रशास्त्र का अच्छा जानकार था। उसने तन्त्रशास्त्र के प्रचार के लिए मगध, उड़ीसा, नेपाल, भूटान आदि प्रान्तों में अनेक ब्राह्मण उपदेशक भेजे थे। सेनवंशी राजा बौद्धों के

बड़े विरोधी थे। लक्ष्मणसेन के दरबार में पञ्चरत्न थे—जयदेव, गोवर्द्धन, धोयी, उमापतिधर और शरण। जयदेव ने अपने गीतगोविंद के आरम्भ में इन सबों की बड़ी तारीफ़ की है। इधर आठवीं शताब्दी के अन्त में भगवान् श्री-शङ्कराचार्य उत्पन्न हो चुके थे, वैदिक धर्म फिर जोर से पनपने बढ़ने लगा था। इसलिए यह कहा जा सकता है कि सेन-वंशी राजा बौद्धयुग की प्रतिक्रिया के समय के थे। शक्ति की तान्त्रिक उपासना के उस क्रूर-कठिन काल में, बालकृष्ण की बाँसुरी टेरता हुआ जयदेव प्रकट हुआ था। यह शाक्तों की रक्तिम संध्या में जैसे शरत्काल का बालचन्द्र उदित हुआ था। उसकी (जयदेव की) अपनी ही मृदुल-मनोहर आराधना ने मानों राधा का नाम-रूप ग्रहण कर लिया था, त्रिभुवन-मोहन की मोहिनी उस राधा का नाम-रूप, जिसकी तनिक चर्चा भी महर्षि व्यास के भागवतभर में नहीं।

इस नये नाम, नये काम, नये गान और नई तान में कुछ ऐसा छिपा जादू था कि जिसने भारत के इस छोर से उस छोर तक राधा-माधव के प्रेम-विरह को, भक्ति-शृङ्गार की एक अपूर्व रसधारा बहा दी। जिसने भी इसका दरस-परस, मज्जन-पान किया, अपने को धन्य माना, वेसुध-विभोर हो गया। इस नई धारा में सचमुच गजब का जादू था। इसका बहाव भारत ही भर में सीधा-तिरछा होकर नहीं रह गया। यह मधुर रसधार सात समुंदर की खारी जलधार पार करती

हुई, सुदूर पश्चिम तक पहुँच गई; गेटे को भी प्रसन्न कर आई। यह भारतीय साहित्य की एक सांस्कृतिक मौलिक धारा थी।

कालिदास के बाद उन्नीसवीं शताब्दी से पहले के वर्षों को भारतीय साहित्य का मध्य-युग कहना चाहिए। रामायण-महाभारत के महान् आदर्श को सादर ग्रहण कर उस काल के कवियों ने बहुत-सी रचनाएँ कीं, बहुत प्रकार के बौद्धिक तथा नैसर्गिक चमत्कार दिखलाये। कुछ फूले-फले, कुछ उगकर ही मुरझा गये। उस समय के काव्य-कुसुमोद्यान में जिसकी महक सबसे अधिक मीठी थी, जिसमें सबसे अधिक प्राणों का स्वाभाविक खिंचाव था—वह न तो माघ था और मुरारि ही, न भारवि था और न भवभूति, वह था जयदेव। इसमें इतने अधिक आकर्षण का प्रधान कारण था—इसकी सिर से पैर तक नवीनता, आमूल मौलिकता, अजीब अपनापन। इतना मधु, इतनी गन्ध थी इसके कोमल हृदय-किसलय में, अज्ञात-वेदना-विकल प्राणों में, इतनी रंगीनी, इतना सोना था इसकी गुलाबी उषा में, गुलाबभरे प्रात में, कि इसे ललित कविता-लताओं के बीच विहँसता मधुर माधव कहना अत्युक्ति-पूर्ण न होगा। इसके कमनीय काव्य के आदर्श कृष्ण भी कुमारकिशोर हैं, महाभारत के सूत्रधार नहीं। उन्हें क्रीड़ा-कौतुक, रास-विलास ही प्रिय है, 'रास' खींचना नहीं; उन्हें कदम्ब की डाल पर बैठकर बाँसुरी बजाना पसन्द है, अर्जुन के रथ पर बैठकर

पाञ्चजन्य बजाना नहीं। वह उसके गान से सुध-बुध खोकर उसी के पीछे-पीछे दौड़ते चलते हैं, उसे दिल-ही-दिल प्यार करते हैं।

राधा-माधव के प्रेम-साहित्य का यहीं से सूत्रपात हुआ। तब हिन्दी का अस्तित्व ही भर था; साहित्य नहीं। जब हुआ, राधा माधव के अतिरिक्त उसका दूसरा कोई विषय नहीं रहा। प्रेम-साहित्य के गगन में कृष्ण ही चन्द्र बना रहा। सत्रहवीं शताब्दी के लगभग के सूर आदि से लेकर अबतक के गीति-कवियों पर गुप्त रीति से जयदेव के गीतगोविन्द का प्रभाव है। सूर, मीरा, रवीन्द्र आदि की काव्य-वीणा में जयदेव के गीतों की झङ्कार भरनेवाले प्रकट तार तो दूसरे हैं—विद्यापति, चण्डिदास तथा अन्य प्रान्तीय कविगण। मेरा मतलब यह नहीं कि हिन्दी के गीतिकारों ने गीतगोविन्द की नकल की। असल में तो, नकल में भी असलियत कुछ कम न थी, तभी विद्यापति आदि चल निकले। पर हिन्दी और बगला के प्रथम महान् गीति-कवि—विद्यापति को जो 'अभिनव जयदेव' कहा गया और उनके गान जो सूर आदि की कृति-देह में प्राण बनकर समा गये, इसीके भीतर जयदेव का रहस्यमय लगाव है।

जयदेव से प्रायः ३०० वर्षों के बाद १५वीं शताब्दि में कवि विद्यापति ने मैथिली में जयदेव-शैली के मृदु-मनोहर पद लिखे। इनके काव्य-विषय भी वही रहे—राधा-माधव के

प्रेम-विरह, सखी-दूती, ऋतु-वर्णन आदि। शैली में प्रान्तीय मुग्धता-मनोहारिता की मौलिकता रही। परन्तु मेरु-दण्ड जयदेव ही का रहा। भाषा और भावों के सँवारने का सुघर-पन, कल्पना, चित्र, अलङ्कार, रस, ध्वनि--सब एक-से रहे। दोनों के भाव-पक्ष और कल्पना-पक्ष में समानता—बल्कि एकरसता रही। फिर भी जैसे जयदेव, वैसे ही विद्यापति भी मौलिक कहलाये। अवश्य विद्यापति में जयदेव से ज्यादा फैलाव यानी व्यापकता भी दिखी। इन्होंने समाज को भर-भरकर प्रेम के प्याले पिलाये। जिसे इनके काव्य का रस नहीं मिला, सचमुच वह अभागा है।

३

काव्य-कला की सच्ची परख के लिए न तो अँगरेजी-शैली का अन्ध अनुकरण ठीक होगा और न संस्कृत के अलङ्कार-शास्त्रों की आवृत्ति। कोरी भावुकता भी साथ न देगी; क्योंकि सुख की अनुभूति और सुख की अभिव्यक्ति—ये दोनों दो बातें हैं। पहली में आँखें मूँद लेनी पड़ती हैं; पर दूसरी में न केवल खोलनी, किन्तु दर्शकों की आँखें खुलवानी भी होती है। सस्ती भावुकता का पक्ष आलोचना के लायक इसीलिए नहीं होता।

एक समय एक जापानी तसवीर और एक ईरानी खूबसूरती की तारीफें करते-करते जब मेरी आँखें गीली हो गईं—मेरे साथी बड़ी सूखी हँसी हँसे। हँसी की वजह इतनी साफ थी कि बाद में मेरे होंठ भी बगैर रँगे नहीं रह सके। मेरे साथियों

की चुस्त निगाह में भारतीय के अतिरिक्त अन्य लावण्य तिक्त ही हो सकता था। दृष्टि की ऐसी एकाङ्गिता कला की विवेचना के लिए कदापि उपयुक्त नहीं।

एक बात और। यों तो विश्वजनीन (Universal) कवियों की कृतियाँ चाहे जिस किसी दृष्टिकोण से परखी जायँ, कुछ-न-कुछ सुन्दर जँचेंगी ही। यदि ऐसी बात न हो तो उनका विश्वजनीन कहलाना वृथा। पर परखने का सच्चा तरीका तो वही होगा, जो कवि के निजी दृष्टिकोण के बहुत पास-पास रहेगा। नहीं तो सारी उछल-कूद रामायणी कथा वाचकों के एक-एक चौपाई के सैकड़ों ऊल-जलूल मतलबों की तरह बेतरह निकम्मी निकलेगी। यदि शेक्सपियर के नाटकों की समीक्षा भरत मुनि के बताये नियमों के अनुसार हो तो वह जरूर ही दो कौड़ी के जँचेंगे। केवल इसलिए कि अपने उन विश्व-विश्रुत नाटकों की रचना शेक्सपियर ने न तो 'नाट्यशास्त्र' पढ़ कर की थी और न इसकी जरूरत ही महसूस की थी। फलतः शेक्सपियर के नाटकों की खूबियाँ (मात्र कथानक की रोचकता नहीं) उसीकी रोशनदार आँखों से देखी जानी चाहिएँ। रस्किन ने ऐसी दृष्टि के लिए बहुत जोर दिया है—मिल्टन के उद्धरण के द्वारा इसकी अच्छी व्याख्या भी की है। अस्तु।

जयदेव या विद्यापति ने जो कविताएँ लिखी हैं--वे आधुनिक प्रगतिशीलता, सुरुचि (!) आदि के परे हैं। उनमें शास्त्रीय कौशल की बहिर्मुखता है, बहुमुखता है। भीतरी

स्तर में कवि का सरल हृदय है। हृदय सहृदयों द्वारा तुरन्त परख लिया जाता है, पर बाह्य-सौंदर्य की सच्ची समझ के लिए शास्त्र-परिष्कृत दृष्टि की आवश्यकता होती है। यह बाहरी सौंदर्य काव्यगत सत्य का आवरण नहीं, आभरण है। बाहर सौंदर्य की प्रतिमा है, भीतर प्राण। इसलिए इनकी कला में जीवन है, जिन्दादिली है। कहना तो यों चाहिए कि एक ही जगह धूप-छाँह की आँखमिचौनी है। ऊपर शृंगार-सौंदर्य की ललित नीलिमा और भीतर भक्ति का ज्योतिर्लोक। जो जितनी गहराई तक पैठेगा, वह उतना प्रकाश पा सकेगा। मुझे अमृत के ऊपर हलाहल का छलकता प्याला रख देने में बड़ा कौशल मालूम होता है। जैसे ऐरे-गैरे 'भोगी' मानव के बाँटे ऊपर विष और योगी के लिए 'अमृत' छिपा कर रक्खा गया हो! जैसे रत्नगर्भा के रत्नों की रक्षा के लिए ऊपर चिकने-चमकीले पत्थर और रंगीन मिट्टी का ढेर इकट्ठा कर दिया गया हो।

जयदेव और विद्यापति का साहित्य संतों का साहित्य है, उसे असद् दृष्टि से देखना पाप होगा। कवि के भावों को हृदयङ्गम न कर, कुछ अपने छिछले-गहरे भावों को ठूँस-ठाँस कर—कवि पर कीच उछालना, मेरे विचार से साहित्यिक पाप है।

बंगाल और मिथिला की मद्य-मांस-मिश्रित संस्कृति की खाद से नये उगे, उसी (संस्कृति) की समुचित प्रतिक्रिया के वाले तमालतरु—जयदेव-विद्यापति के मर्मर-मधुर प्रेम-संगीत

को कुरुचिपूर्ण कहना सुरुचिपूर्ण नहीं कहला सकता। यही कारण है कि चैतन्यदेव विद्यापति के पद गाते समय सुध-बुध खो देते थे; पर व्यसनी रसिक उनसे पाप-पूर्ण प्रेरणाएँ ही पाते हैं, और आधुनिक कुछ सभ्य जन तो उनकी दुर्गन्ध से ऊबकर नाक पर रूमाल तक डाल लेते हैं।

४

मैं पहले लिख चुका हूँ कि कवि जयदेव की साधना-आराधना ही ने जैसे राधा का रूप धारण कर लिया था। इस लिए उसके काव्य में कवि का अपना कुछ भी नहीं उसके हर्ष-शोक, उल्लास-उच्छ्वास सब दूसरे के—राधा के, कृष्ण के हैं। जैसे कवि की वाणी, यदि कृष्ण या राधारानी की वाणी नहीं, तो फिर उसका पृथक् कोई अस्तित्व ही नहीं है। राधा-कृष्ण के लिए अपने अस्तित्व तक को खो देने वाले इस कवि की कविता को चाहे कृष्ण का उल्लास कहें, चाहे राधा का उच्छ्वास—और कवि-सम्बन्धी कुछ नहीं कह सकते। कदम्ब की छाँह में खड़े मुरलीमनोहर की मनोहर मुरली की तान, उसी के तने पर बैठी कोयल की कूक, वृन्दावन की कुञ्जगली में मुग्ध-मूर्च्छित गोपबालाओं की लम्बी उसाँस जैसे जयदेव की साँस—गीतगोविन्द के रूप में परिवर्तित हो गई है। पर विद्यापति की पदावली में इससे और ज्यादा दर्द, और ज्यादा गहराई है। कम-से-कम विद्यापति के विरह का बादल तो विश्व के शत-शत विरही नर-नारियों के आँसुओं का पुञ्जीभूत रूप है,

जब कि गीतगोविन्द में वह महज राधा-माधव के प्रेम-शृङ्गार का उद्दीपनमात्र है।

पपीहे के सुर में जो दिल का दर्द है, कोयल की कूक में जो कलेजे की हूक है, वही उसके स्वर की माधुरी है।

Our sweetest songs are Those
That tell of saddest Thought.

यह ऐसी माधुरी ही उसे शत-शत शुक-सारिकाओं, राशि-राशि मयूर-हारीतों से ऊपर उठाये हुए है। फलतः जिस कवि के मानस में जितना ही गहरा विरह-करुणा का निर्मल जल होगा, उसमें उतनी ही अधिक माधुरी, उतनी ही अधिक शीतलता भी होगी। काव्य में अनुप्रास और यमक की मधुरता—व्याह में शहनाई की मधुरता है, और भाव की—कवि के चिर-विरही प्राणों के उद्गार की मधुरता—अनहद नाद की मधुरता है। शहनाई बच्चों की खुशी के लिए, विवाह-विज्ञापन के लिए बजाई जाती है, अनहद ध्वनि एकचित्त योगी सुनता है। काव्य के श्रोता बच्चे (अर्थ में), योगी—सब हो सकते हैं, होते हैं। दोनो ध्वनियों की खपत भी इसीलिए दो श्रेणियों में हमेशा से होती आई है, और वह ठीक भी है।

कहने का मतलब यह कि विद्यापति में जयदेव से अधिक गम्भीर विरह है, फिर भी वह चण्डिदास की तरह अतलस्पर्शी नहीं। चण्डिदास के दुःख-दर्द ने तो उन्हें "दुःख का कवि" बना दिया है। सम्भव है, भौतिक जीवन के अनुभूत प्रेम-विरह

ने, उनके कवि-हृदय के चिरन्तन प्रेम-विरह को इतना तीव्र, इतना मार्मिक बना दिया हो ! विद्यापति मिलन में अधिक-से-अधिक तृप्ति, सुख और विरह में अधिक-से-अधिक दुःख का अनुभव करते हैं। इनकी विरहिणी राधा कहती हैं—

"सखि हे हमर दुखक नहिं ओर,
इ भर बादर, माह भादर
सून मन्दिर मोर !"

आह सखि ! मेरे दुःख की तो कहीं सीमा नहीं, कोई ओर-छोर नहीं। यह भादों का हरा-भरा महीना, आसमान में बादल भरे हुए—पर मेरा घर आज भी सूना है !

चिर-शून्य आकाश में भरा हुआ मेघ-मण्डल और भरी आँखों से अपने सौभाग्य-मन्दिर का सूनापन देखने में विरह-दुःख किस कोटि तक पहुँच गया है ?

इसी प्रकार मिलन-मुहूर्त्त में उनके सुख-सुहाग की असीमता देखने को मिलती है। श्रीकृष्ण राधा के श्रीसदन में पधारे हुए हैं, अब इस आनन्द को वह किस प्रकार छिपा सकती हैं ? 'मगन' होकर जोर-जोर से गाने लगती हैं—

"आजु रजनि हाम भाग्ये पोहायनु
पेखनु पिया - मुख - चन्दा ;
जीवन यौवन सफल करि माननु
दस दिश भेल निरदन्दा।
आजु मझु गेह गेह करि माननु
आजु मझु देह भेल देहा ;

आजु विधि मोहे अनुकूल होयल
टुटल सबहुँ सन्देहा ।"

आज की रात की बात कैसे बताऊँ ? इस सुख का, इस खुशी का भी कोई ठिकाना है ? अरी, आज मैंने प्रियतम का चाँद-सा चमकता मुखड़ा देखा । आज ही मैंने इस नारी-जीवन को, नवयौवन को सफल समझा, धन्य माना । अब क्या ? दसों दिशाएँ निर्द्वन्द्व हो गईं—सब ओर मेरी ही खुशी जैसे लहरें लेने लगी । आज ही मुझे घर, घर की तरह मालूम हुआ, और यह शरीर शरीर की तरह । भाग्य आज ही मुझे अनुकूल दीख पड़ा, और अब तो मेरे मन में किसी भी संशय-सन्देह की गुंजायश नहीं ।

यह गाते-गाते वह बेसुध-विभोर हो जाती हैं और कल तक विरह की हालत में बेरहमी से सतानेवाले चाँद, कोयल, स्मर—सबको पगली-सी ललकारती हैं—

सोइ कोकिल अब लाख डाकउ
लाख उदया करु चंदा
पाँच बाण अब लाख बाण हउ
मलय पवन वहु मंदा
अब सो न यवहुँ मोहे परिहोरत
तवहुँ मानव निज देहा

अरी बावली कोयल ? कूक, अब कूक ना, जोर-जोर से । और चाँद !—तू चाँदनी बरसा अब, आसमान में इठला रात-रातभर । मुझे तेरी कुछ परवा भी है भला ? हाँ, विरह-विकल

अबल-अबलाओं को निठुरता से सतानेवाले पञ्चशर भगवान्! अब आप धनुष-तूणीर उठाएँ, पाँच ही क्यों, लाख-लाख तीर छोड़ें एक साथ! आज तो प्रियतम मेरे पास हैं, और वह जब तक मुझे छोड़ कर नहीं जाते, तभी तक तो मैं हूँ।

दुःख-सुख में, दुःख-सुख की यह ऐसी अतिशयता चण्डि-दास के लिए सम्भव नहीं। उन्हें तो मिलन में भी बहुत सुख नहीं मिलता, कृष्ण की बाँसुरी के मधुर सुर में भी अमृत और विष की समान मात्रा मालूम पड़ती है। हाँ, इस प्रकार की दुःखकातरता में, आकुलता-विकलता में वे किसी किस्म की बेबसी नहीं महसूस करते। बल्कि दुर्दिन की सुनसान आधी रात में आँसुओं की बूँदाबूँदी के बीच उनका प्राण-पपीहा गा उठता है —

'यार यत ज्वाला
तार ततई पिरीति'

जिसमें जितनी (अधिक) ज्वाला है, उसमें उतना ही (अधिक) प्रेम भी है। वस्तुतः चण्डिदास के प्रेम से पिघले हुए दिल में सुख-दुःख की पृथक्-पृथक् अनुभुति ही नहीं होती। वह कहते हैं—सुख-दुःख दोनों सगे हैं; जो सुख के लिए प्रेम करता है, उसके पास दुःख कैसे न जाय?

'कहे चण्डिदास सुन विनोदिनी
सुख - दुख दुटि भाइ;
सुखेर लागिया ये करे पिरीति
दुख याय तार ठाँइ।'

मिलन में भी विरह की यह परम अनुभूति हुई। इस प्रकार देखा जाता है कि चण्डिदास और विद्यापति में, प्रेम-विरह के चित्रों में जहाँ रूप-रेखाओं की बारीकी के साथ-साथ रंगों की गहराई है, वहाँ जयदेव में अधिकांश रेखा-चित्र, पेंसिल-स्केच ही हैं।

'निन्दति चन्दनमिन्दुकिरण-
मनुविन्दति खेदमधीरम्;
व्यालनिलयमिलनेन गरलमिव
कलयति मलयसमीरम्।'

अर्थात् वह (राधा) चन्दन और चाँदनी की (दाहकारी अनुभव करने के कारण) निन्दा करती हैं और अधिकतर खिन्न रहती हैं। मलय-समीर के विषय में उन्हें मालूम पड़ता है कि चन्दनतरु में लिपटे हुए साँपों की विषभरी साँस ही बहकर आती है, तभी तो उसके स्पर्शमात्र से उनके अंग-अंग झुलसे जाते हैं।

या

'ध्यानलयेन पुरः परिकल्प्य भवन्तमतीव दुरापम्;
विलपति, हसति, विषीदति, रोदिति, चञ्चति, मुञ्चति तापम्।'

वैसे प्रकट रूप से आपका पाना असंभव जान, ध्यान की एकतानता के द्वारा वह सामने आपकी प्रतिमा की कल्पना कर उसी के आगे कभी विलाप करती हैं, कभी हँसती हैं, कभी रोती हैं और कभी (मिलन की आकुल तन्मयता के कारण) कुछ डग आगे बढ़ जाती हैं और (मिलन-सुख प्राप्त कर ही

*जैसे सन्तोष-शान्ति का अनुभव करने लगी हों—) क्षणभर शान्त हो जाती हैं।*

*इसमें न तो विरह की गरिमा है और न*

'राधावदनविलोकनविकसितविविधविकारविभङ्गम्
जलनिधिमिव विधुमण्डलदर्शन-तरलिततुङ्गतरङ्गम्,
हरिमेकरसं चिरमभिलषितविलासम्
सा ददर्श गुरुहर्षवशंवदवदनमनङ्गनिवासम्

*में मिलन-सुख की अत्यधिक तृप्ति। कवि कहता है—'चन्द्र-मण्डल देखकर जैसे समुद्र लहराने लगता है, राधा ने देखा, उसके मुख-चन्द्र को देखते ही कृष्ण भी हर्ष के विभिन्न विकारों को छिपा न सके। जैसे बहुत दिनों से राधा-विषयक विलासों की अभिलाषा में हों—उनके मुख पर प्रसन्नता की रेखाएँ इसी प्रकार स्पष्ट हो गईं, काम के अलस भाव इसी प्रकार अंकित हो गये!' विद्यापति की तुलना में यह कितनी हल्की तूलिका है!*

*फिर भी किशोर कृष्ण के काव्य में कैसे उनकी माखन-मिश्री की मिठास मिल सकती है, यह गीतगोविन्द गाकर ही अनुभव किया जा सकता है। वैष्णव जयदेव ने जो स्थिर आनन्द को अपनाया, तीव्र दुःख को, चिर-विरह को बहुत महत्त्व नहीं दिया—यह कुछ बुरा नहीं, जब कि अपनी एक-रसता, संयम, सुख-प्रवाह को वह बराबर कायम रख सकने में कामयाब हुए।*

*ऐतिहासिक दृष्टि से विद्यापति शैव थे, पर उनके पद*

वैष्णव हैं। इसका कारण यह हो सकता है कि शैव होकर भी वह वैष्णवधर्म को बुरा नहीं मानते थे, बल्कि हरि-हर में उन्हें भेद ही नहीं भासित होता था। उन्हों ने लिखा है—

"भल हर भल हरि भल तुत्र कला
खन पितबसन खनहिं बघछला
खन पंचानन खन भुज चारि
खन संकर खन देव मुरारि
खन गोकुल गये चराइग्र गाय
खन भिखि माँगिये डमरु बजाय
* * * *
भनइ विद्यापति विपरित-बानि
ओ नारायण ओ सुलपानि!"

जो कुछ हो, उनके पद राधाकृष्ण-सम्बन्धी ही अधिक हैं। और उनमें सिर्फ बाहरी साज सँवार भर नहीं, प्राणों की अनुभूति भी है। अवश्य ही जयदेव और विद्यापति—दोनों का कलापक्ष प्रबल है, जब कि चण्डिदास में केवल अनुभूति, केवल हास-अश्रु हैं।

५

जयदेव और विद्यापति के पदों का प्रचार, बंगाल-बिहार में, गुण्डों से लेकर संतों तक, झोपड़ियों से महलों तक, कुल-कामिनियों से लेकर वारवनिताओं तक में है। अच्छी-अच्छी तवायफें महफिलों में अक्सर गीतगोविन्द गाती हैं। जयदेव बंगाल के तो थे ही, इधर, दक्षिण-बिहार में, ब्याह-शादी के

मौकों पर कुलललनाएँ कोकिलकंठ से जयदेव ही के पद गाती हैं, बारातियों के खाते वक्त भी गीतगोविन्द ही गाया जाता है। मिथिला में धान रोपते वक्त मजदूरिनें भी विद्यापति के पद गाती हैं। व्याह-गौना, महफिल-मजलिस, मन्दिर-मठ आदि की तो बात ही न्यारी है। और बंगाल में ? वहाँ विद्यापति के पदों के प्रचार-प्रसार के विषय में इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि 'बङ्गसाहित्य का पिता' वह एक बंगाली ही आलोचक के द्वारा घोषित किये गये हैं। श्रीनगेन्द्रनाथ गुप्त ने लिखा है—

"Even the preservation of the beautiful poems of Vidyapati is due to the accident that they were taken to Bengal by Bengali students in Mithila and were extensively admired by the Vaishnavas of Bengal. Vidyapati along with Chandidas is still regarded as the father of Bengali poetry."

इस ऐसी लोकप्रियता ही के भीतर इनके काव्य की खूबियाँ मौजूद हैं। पर इसके यह मानी नहीं कि ये ग्राम-गीतों के कवि हैं और इनका इतना अधिक प्रचार, भाषा-भाव की ग्रामीण सरलता के सबब हुआ। ये दोनों ही उच्चकोटि के काव्य-कलाकार हैं, आलोचनात्मक दृष्टि से देखने पर इनके कला-कौशल का सम्यक् ज्ञान होता है, रस तथा सौन्दर्य का बोध होता है, अलङ्कारों-कल्पनाओं का अकल्पित आनन्द आता है, ध्वनि-व्यंग्यों की विचित्रता मालूम होती है।

## कल्पना

शेक्सपियर-शेली आदि विश्वकवियों ने कल्पना को काव्य-कला की सर्वश्रेष्ठ विभूति बतलाया है। जयदेव और विद्यापति —दोनों ही में ललित कल्पनाओं के उत्तम-उत्तम उदाहरण हैं।

कृष्ण के बड़े भाई बलदेव के स्वर्ण-वर्ण शरीर में शोभायमान श्यामल वसन पर कवि कल्पना करता है—जैसे हल के (प्रहार के) डर से (हल ही उनका प्रिय अस्त्र है) स्वयं यमुना आकर उनको दीप्त देह में सटी-चिपकी हों। कहते हैं, बलदेव ने यमुना को प्यार करना चाहा था; पर वह भग गई थी—

'वहसि वपुषि विशदे वसनं जलदाभम्—
हल-हति-भीति-मिलित-यमुनाभम्,
केशव धृत - हलधर - रूप
जय जगदीश हरे!'

—जयदेव

दूसरी-दूसरी सखियों को चूमते-पुचकारते देख राधा दिल ही दिल जल-भुनकर चली गईं। कृष्ण भी अपराधी होने के कारण उस समय उन्हें न रोक सके। फिर अकेले बैठे-बैठे उनके उस घड़ी के चेहरे की याद कर आहें भर रहे हैं—वह कितना तमतमा उठा था! और गुस्से के सबब भवें कैसी बाँकी-बाँकी दिखती थीं! मालूम पड़ता था, मानों खिले हुए लाल कमल के ऊपर भौंरा मंडला रहा हो, और वह कमल भी चपल चञ्चल हो गया हो, उसी भौंरे की वजह से। कैसी मीठी कल्पना है चिन्तन-अनुभूति के साथ-साथ?—

'चिन्तयामि तदाननं कुटिलभ्रु रोषभरेण;
शोणपद्ममिवोपरि भ्रमताऽऽकुलं भ्रमरेण।'

—जयदेव

कृष्ण के विरह में, शरीर की जलन मिटाने के लिए राधा फूलों की सेज पर सोई हुई हैं। कवि कहता है—वह सुकुमार सुकुमार कुसुमों की नहीं, पुष्पवाण के तीक्ष्ण बाणों की शय्या है। और राधा उस 'शरशय्या' पर पड़कर जैसे कठिन व्रत-साधना कर रही हैं, जिसका कोमल फल होगा कृष्ण का आलिङ्गन-सुख प्राप्त करना।

'कुसुमविशिखशरतल्प-मनल्पविलासकलाकमनीयम् ;
व्रतमिव तव परिरम्भसुखाय करोति कुसुमशयनीयम्।'

—जयदेव

विद्यापति की कल्पनाएँ जयदेव से ज्यादा लच्छेदार हैं। जयदेव में वे अनुभूति के साथ-साथ घुल-मिल गई हैं और केवल इसी दृष्टि से देखने पर स्वाभाविक भी अधिक मालूम पड़ती हैं। सच तो यह कि सुख में 'अति तृप्ति,' विरह में 'अति वेदना' की तरह कल्पना में भी विद्यापति ने 'अति' को नहीं छोड़ा है, फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि वह 'अति सुन्दर' नहीं है।

"कुच जुग परसि चिकुर फुजि पसरल ता अरुझायल हारा,
जनि सुमेरु ऊपर मिलि ऊगल चाँद बिहिनु सब तारा!"

—विद्यापति

कुच-कलशों को छूती हुई श्यामल, सघन केशराशि खुलकर फैली हुई है, जिससे छाती पर झूलनेवाला हीरे का हार

उलझ गया है। कवि को वह छवि देखकर ऐसा मालूम पड़ता है, मानो सुमेरु पर्वत पर चाँद को छोड़ ( बालों के सबब, क्योंकि चाँद की मौजूदगी में अँधेरे की हस्ती मिट जाती है ) सभी तारे साथ मिलकर उगे हों !

कविवर निराला ने अपनी 'राम की शक्तिपूजा' नामक सुप्रसिद्ध कविता में राम के फैले बालों पर कुछ ऐसी ही कल्पना की है—

"दृढ़ जटामुकुट हो विपर्यस्त प्रतिलट से खुल
फैला पृष्ठ पर, बाहुओं पर, वक्ष पर, विपुल
उतरा दुर्गम पर्वत पर ज्यों नैशान्धकार,
चमकती दूर ताराएँ ज्यों हों कहीं पार !"

वयःसन्धि के समय रोओं की एक पतली-सी रेखा नाभी से छाती तक उग आती है। उसकी तस्वीर कवि की निगाह में यों उतरती है—नाभि के बिल से निकलकर रोम-रेखा की नागिन, सुन्दरी की सुरभित साँस पाने की ख्वाहिश से जैसे, ऊपर चढ़ी, पर उसकी नुकीली नाक को गरुड़ की चोंच समझ कर, डर से झटपट दोनों पयोधर-पर्वतों के मध्य के मिलन-स्थान में, सँकरी जगह देखकर छुप गई।

"नाभि-विवर सयँ लोम-लतावलि
भुजगि निसास - पियासा,
नासा—खगपति—चंचु—भरम—भय
कुच-गिरि-सन्धि निवासा।"

—विद्यापति

रूपसी नहा कर निकली है, गीले बालों से और आँचल

से पानी की बूँदें टपक रही हैं। इस पर कवि ने तीन गीतों में तीन तरह की कल्पनाएँ की हैं। अवश्य तीनों एक दूसरी से बढ़कर हैं। पहली है—

"चिकुर गरए जलधारा
जनि मुख-ससि डर रोअए अँधारा !"

बालों से जल-बिन्दु क्या टपक रहे हैं—मुखरूपी चन्द्रमा के डर से तम रो रहा है ! दूसरी है--

"चिकुर गरए जलधारा,
मेह बरिस जनु मोतिम हारा !"

यानी बालों से जलधार नहीं, बादलों से मुक्ता-हार बरस रहा है। और तीसरी में तो गजब ही ढा दिया है। यहाँ बाल से नहीं, कपड़े के छोर से, आँचल से पानी की बूँदें छहर रही हैं। कवि कहता है—स्तनों से चिपका हुआ सरस वसन सोच में पड़ा हुआ है कि यह बेरहम अब जल्द ही मुझे छोड़कर दूसरा सूखा कपड़ा पहन लेगी। इसे तो बहुत-से सूखे कपड़े मिल जायँगे, पर हाय ! ऐसा रस मुझे कहाँ मिलेगा, जैसे इसीलिए वह फूट-फूटकर रो रहा है।

"ओ नुकि करतहि चाहि किये देहा
अबहि छोड़ब मोहि तेजब नेहा
ऐसन रस नहि पाओब आरा
इथे लागि रोइ गरये जलधारा !"

—विद्यापति

ये तो हुए कल्पनाओं के चन्द नमूने। इनके अलावा इन्होंने सौंदर्य के अनेक सादे-रंगीन चित्र प्रस्तुत किये हैं।

कहीं अजंता का आर्ट है तो कहीं राजपूत-स्कूल का। कहीं मुगल-काल की झाँकी है तो कहीं टैगोर-स्कूल की। कहीं वयस्सन्धि की तसवीर है, कहीं सद्यःस्नाता की। कहीं विरहिणी राधा अङ्कित हैं, कहीं मानी कृष्ण। चित्र में संगीत का इतने आकर्षक रूप से निवेश काव्य-कला का श्रेष्ठ निर्देश है। मालूम पड़ता है, विद्यापति की पूरी पदावली या जयदेव का सारा गीतगोविन्द ही सङ्गीतमय चित्र या चित्रमय सङ्गीत है। पृथक्-पृथक् उदाहरण देना निरर्थक नहीं तो अनावश्यक अवश्य होगा।

इनके अतिसुन्दर, सुकुमार भावों को, अतिकोमल, निर्मल भाषा में प्रयुक्त देख बड़ी खुशी होती है—जैसे हीरे, मोती, पुखराज के जड़ाऊ गहनों को सोने के सन्दूक में सजा कर रक्खा गया हो। कालिदास में भाव-संगीत जितना प्रबल है, उतना शब्द-संगीत नहीं।

''आषाढस्य प्रथमदिवसे मेघमाश्लिष्टसानुं
वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयं ददर्श।''

—कालिदास

और

''मेघैर्मेदुरमम्बरं वनभुवः श्यामास्तमालद्रुमैः''

—जयदेव

का अन्तर सहज ही बोधगम्य है। भवभूति के अनुप्रास डी० एल० राय को ढेंकी कूटने के शब्द-जैसे मालूम पड़ते थे। माघ, मुरारि आदि में बनावटीपन ज्यादा बोलता है, शब्द कम।

'नैषधे पदलालित्यम्' के रचयिता के अतिरिक्त बहुत कम संगी-तज्ञों को नैषध में पद-लालित्य मिलेगा, बबूल के काँटे चबा डालनेवाले ऊँटों की बात मैं नहीं करता। इसीलिए मैं पहले लिख चुका हूँ कि जयदेव ही ने पहले-पहल शब्द, अर्थ, चित्र --सब में, सब जगह संगीत की प्रतिष्ठा की है। शृङ्गार को भक्तिमय की तरह, साहित्य को भी संगीतमय कर दिया है। विद्यापति जयदेव की खूबियों से दूर नहीं हैं।

उदाहरण—

"उन्मद-मदन-मनोरथ-पथिक-
वधू-जन-जनित-विलापे,
अलि-कुल-संकुल-कुसुम-समूह-
निराकुल-वकुल-कलापे।"
"विपुल-पुलक-भुज-पल्लव-वलयित-
वल्लव-युवति-सहस्रम्।"
"मुखर-मधीरं त्यज मञ्जीरं
रिपुमिव केलिषु लोलम्,
चल सखि कुञ्जं सतिमिर-पुञ्जं
शीलय नील-निचोलम्।"

—जयदेव

"नयन-नलिनि दओ अंजन रंजइ
भौंह विभंग - विलासा,
चकित चकोर-जोर बिधि बाँधल
केवल काजर - पासा।
गिरिवर - गरुअ पयोधर - परसित
गिम गज - मोति क हारा,

काम कम्बु भरि कनक-सम्भु परि
ढारत सुरसरि - धारा ।"

—विद्यापति

भाषा के इस लहराते हुए धानी-रंग के आँचल से कविता की भावमयी नारी मूर्ति सावन की वन-सुषमा-सी सुन्दर, सुकुमार हो गई है । Analysis करना, पंखड़ियों को तोड़-नोचकर गुलाब के सौन्दर्य को पास से समझना- देखना होगा ।

## अनुभूति

कविता में अनुभूति का महान् स्थान है । जैसे कुछ लोग संगीतमय चित्र को, कल्पना को, काव्य में सब से अधिक महत्त्व देते हैं, उसीप्रकार कुछ लोग अनुभूति ही को सर्वश्रेष्ठ विभूति मानते हैं । अवश्य मैं दोनों के सुन्दर सामञ्जस्य को सब से अधिक महत्त्वमय समझता हूँ, पर तो भी कल्पना से अनुभूति को उच्च स्थान देने में किसीको कोई आग्रह नहीं । विद्यापति की एक अनुभूति देखिए ।

महाकवि कालिदास ने सौंदर्य पर अपना दृष्टिकोण यों व्यक्त किया है--

"क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति
तदेव रूपं रमणीयतायाः !"

यानी सौंदर्य उसे कहते हैं जो क्षण-क्षण में नूतन-नवीन मालूम पड़े । इस नन्हें से प्याले में कालिदास ने अपने हृदय का सारा मधु ढाल दिया है । मधु वैसा नहीं कि जिसे सूँघते ह ढेर हो जाना पड़े, पीनेवाला नाले में बेहोश पड़ा रहे,

बल्कि वैसा, जो भूले-भटके हुए दिमाग को ठीक-ठीक होश में ला दे ! मैं ऐसा इसलिए कह रहा हूँ कि लोग कमसिनों-हसीनों की जिस 'मार डालनेवाली' खूबसूरती पर औंधे मुँह हो जाते हैं, जो षोडशी के स्नो-पाउडर-पुते गुलाबी गालों का गीला सौंदर्य है, वह क्षण-क्षण में नया नहीं, उतरता हुआ मालूम पड़ता है। और कुछ दिनों बाद, शहद निचोड़ लेने पर 'मधुमक्खी का छत्ता'—महज कीड़ों का उजड़ा हुआ घर नजर आता है। 'खूबसूरती' पर 'मरनेवाले' ऐसे ही भ्रमर-वृत्ति, कामुक, बेहोश दिमाग को होश में लाता हुआ कालिदास कहता है—

"क्षणे-क्षणे यन्नवतामुपैति
तदेव रूपं रमणीयतायाः !"

फिर कालिदास के कहने का मतलब क्या हो सकता है ? यही कि संसार दो हैं, बाहरी और भीतरी। देखा हुआ और अपना बनाया हुआ। 'बदलता है रंग आसमाँ कैसे-कैसे'—वाला बाहरी संसार आँखों से देखा-दिखाया जा सकता है, भीतरी संसार को देखने के लिए मानसचक्षु, अन्तर्दृष्टि की आवश्यकता होगी। षोडशी के जिस नाज-नखरे पर मुग्ध हुआ गया और फिर उसे ठुकरा दिया गया, निश्चय ही उस सौंदर्य को सिर्फ चलती आँखों से देखा गया था, प्राणों में अङ्कित नहीं किया गया था, तभी तो उसे बदलते, मिटते देर न लगी। पर वही जब भीतर, हृदय में आकर अपना बन

जाता है तो उसे देखते हुए कभी तृप्ति नहीं होती। निश्चय ही तब वह अङ्गयष्टि का सौंदर्य नहीं, प्राणों का रहता है। जो प्राणों के मिटने से पहले मिट ही नहीं सकता। वहाँ प्रेम रहता है, मोह नहीं, वासना नहीं। वहाँ अतृप्त तृप्ति रहती है, तृप्त अतृप्ति नहीं। 'तृप्ति' इसलिए कि उसे देखकर फिर कुछ देखने की इच्छा नहीं रह जाती, (जिन आँखिन में वह रूप बस्यौ, तिन आँखिन ते पुनि देखिबे क्या ?) और 'अतृप्त' इसलिए कि उसे देखते हुए कभी मन ऊबता नहीं। विद्यापति इसी विषय की अपनी अनुभूति बताते हैं, उदाहरण नहीं देते, व्याख्या भी नहीं करते, केवल अनुभूति बताते है।

"सखि कि पुछसि अनुभव मोय ?
सेहो पिरीत अनुराग बखानइत
तिले - तिले नूतुन होय।
जनम अवधि हम रूप निहारल
नयन न तिरपित भेल,
सेहो मधु बोल स्रवनहि सूनल
स्रुति पथे परस न भेल।
कत मधु-जामिनि रभस गमाओल
न बुझल कैसन केल
लाख-लाख जुग हिये हिय राखल
तइयो हिय जुड़न न गेल।"

और सब के बाद यह जोर देकर कहते है कि रसिक लोग रस का उपभोग करते हैं, रस की अनुभूति नहीं करते—

"कत बिदगधजन रस अनुमोदई
अनुभव काहु न पेख ।"

अनुभव करके नहीं देखते, यदि देख पाते तो उन्हें मालूम होता कि—

"विद्यापति कह प्राण जुड़ाएत
लाखे न मिलल एक ।"

यहीं विद्यापति का चिर-विरह है । यही विद्यापति की फिलासफी है, सन्देश है । पदावलीमात्र का यही अर्थ है । 'विद्यापति' फिल्म में 'अनुराधा' के द्वारा इसी की अवतारणा की गई है ।

अनुभूति पर एक अपनी अनुभूति भी । बहुत पहले, जब १६-१७ साल का था, गीतगोविन्द-शैली के कुछ पद बनाये थे । छपने से पहले तक वह मुझे अच्छे ही नहीं, बहुत अच्छे लगते थे । नमूने के लिए एक श्लोक और चार पंक्तियाँ पेश करता हूँ—

श्लोक--

"कुसुमास्तरणनिषण्णां सततविषण्णां
विभाव्य राधान्ताम् ;
अनुगोविन्दमधीरं धीरस्मितमाह
गोपिका काचित् ।"

पंक्तियाँ--

* * * *

बाल-कुरङ्गापाङ्ग-तरङ्गायासित-शम्पा-कम्पा
सीदति पुण्ये वृन्दारण्ये सा, क्रियतामनुकम्पा ।

* * * *

कोकिल-कल-लापेङ्गित-नृत्यन्मञ्जु-मञ्जरी-पुञ्जम्
गुञ्जन्मञ्जुरचञ्चरीक-सञ्चय-सञ्चारित- कुञ्जम् ।

—काकली

पर अब उनसे मुझे तृप्ति नहीं होती। जब-जब देखता हूँ, कुछ कमी महसूस करने लगता हूँ--जैसे जयदेव का ढाँचा भर मैं पहचान सका होऊँ, और तत्व को अपनाना तो दूर, समझा भी न होऊँ। यही सही बात है। कहने का मतलब यह कि जयदेव में केवल कोमल-कान्त-पदावली ही नहीं, एक और सर्वोपरि विशेषता भी है, जिसे अपनी अनुभूति, या स्पष्ट शब्द में राधाकृष्ण के साथ तन्मयता कह सकते हैं, इधर जिसका नामोनिशान तक नहीं। उन्होने स्वयं लिखा है--

यद् गान्धर्वकलासु कौशलमनुध्यानञ्च यद्वैष्णवं
यच्छृङ्गारविवेकतत्त्वरचना काव्येषु लीलायितम्
तत्सर्वं जयदेवपण्डितकवेः "कृष्णैकतानात्मनः"
सानन्दाः परिशोधयन्तु सुधियः श्रीगीतगोविन्दतः।"

इस प्रकार जयदेव को सारी कला जैसे 'कृष्णैकतानात्मनः" के द्वारा स्पष्ट कर दी गई। यानी जहाँ कृष्ण के साथ एकतानता नहीं, वहाँ कोई जयदेव की छाया भी नहीं छू सकता। विद्यापति के विषय में भी ऐसा ही कहना चाहिए। इन कवियों के अध्ययन के अवसर पर बाहरी-भीतरी साहित्यिक बारीकियों के अलावा "और कुछ" का अधिक अनुभव होता है। और वह "और कुछ" ही कवि का "सब कुछ" है। आलोचक कला की चहारदीवारी तक पहुँचकर खीसें निपोर लेता

हैं—और कवि अपनी जगह से पुकार कर कहता है—"हूँ दूर, सदा मैं दूर" यानी तुम्हारी आलोचना से आगे, बहुत आगे—पहुँच से बाहर। बाहर इसलिए कि उसकी कला का विवरण किया जाता है, उसका नहीं; उसके शृंगार की आलोचना होती है, भक्ति की नहीं। सच तो यह कि उसका—उसके राधा-कृष्ण का विवरण किया ही नहीं जा सकता। और इसी लिए आलोचना अधूरी-की-अधूरी रह जाती है।

६

जयदेव और विद्यापति में आलोचक को बुरी तरह खटकनेवाली अश्लीलता मिलेगी। संस्कृत और व्रजभाषा के लिए यह कोई नया दोष नहीं है। एक बार स्वस्थचित्त से विचार करते-करते मैं इस नतीजे पर पहुँचा था कि संस्कृत में व्यास-वाल्मीकि से लेकर अब तक के किसी भी कवि की कृति इस लायक नहीं कि उसे निःसंकोच रूप से बेटी-बहन या मा-बच्चे को पढ़ाया जा सके। फिर जयदेव ने तो "यदि विलास-कलासु कुतूहलम्" से शुरू ही किया है। हाँ, यह बात जरूर है कि भाषा या भाव के बहाव के सबब, सुन्दर सौन्दर्य सृष्टि के कारण, साधारणतया अश्लीलता पर आँखें अटक नहीं पातीं।

"श्लिष्यति कामपि, चुम्बति कामपि
कामपि रमयति रामाम्,
पश्यति सस्मितचारुतरा-
मपरामनुगच्छति वामाम्।"

या

"उरसि मुरारेरुपहितहारे
घन इव तरल-बलाके
तडिदिव पीते रति - विपरीते
राजसि सुकृत - विपाके।"

*यहाँ आलिंगन, चुम्बन, रमण या विपरीत-रति की अश्लीलता बीभत्स नहीं है। सच तो यह कि शृंगाररस का 'क-ख', संस्कृत और व्रजभाषा में, यहीं से शुरू होता है। भाषा और भाव की रेशमी सारी ने कविता में नग्नता नहीं आने दी है। पर जयदेव या विद्यापति यहीं से नहीं लौट जाते, वह तो राधिका की चूनरी खोलवा देते हैं, ग्यारह-बारह की बालिका से कृष्ण की छेड़खानी का हवाला बेफाँस गले से देने लगते हैं—*

विघटल नीवी कर धर जाँति
अँकुरल मदन, धरए कत भाँति

* * * *

कुच-कोरक तव कर गहि लेल
काँच बदरि अरुनिम-रुचि भेल

—विद्यापति

या

विगलित-वसनं, परिहृत-रशनं,
घटय जघनमपिधानम्।
किसलय-शयने, पङ्कज-नयने,
निधिमिव हर्ष-निदानम्।

--जयदेव

इसे नग्नता के अतिरिक्त और क्या कहा जा सकता है? यों कुछ नहीं, पर एक बात है, जिससे इस शङ्का का सम्यक् समाधान हो सकता है। कवि का दृष्टिकोण या काव्य-कला की पूर्ण परिणति देख चुकने पर उलझन सुलझ सकती है। दो दो पंक्तियों के उद्धरण के द्वारा कला का एकांगी परिचय मिलता है, पूर्ण नहीं। कवि के निजी दृष्टिकोण का मैं प्रायः परिचय दे चुका हूँ। कविता की गति भी भौतिकता से आध्यात्मिकता की ओर है। भाव का प्रवाह भी शृंगार से भक्ति की तरफ, काव्य से दर्शन की ओर है। इसलिए प्रति-पंक्ति पर पृथकपृथक् निर्णय देना कवि और कविता, दोनों के प्रति अक्षम्य अपराध होगा।

ऐतिहासिक अन्वेषण हमें इस निर्णय पर पहुँचाता है कि तन्त्र-शास्त्र की सकाम साधना और सौंदर्योपासना से वैष्णवों की भक्ति-गीति पर शृंगार-सौन्दर्य की छाप पड़ी है।

"गतासूनां बाहुप्रकरकृतकाञ्चीपरिलस-
न्नितम्बांदिग्वस्त्रां, त्रिभुवनविधात्रीं, त्रिनयनाम्,
श्मशानस्थे तल्पे, शव-हृदि महाकाल-सुरत-
प्रसक्तां त्वां ध्यायन् जननि जडचेता अपि कविः।"

—रुद्रयामल

नरं वर्षीयांसं नयनविरसं नर्मसु जडम्
तवापाङ्गालोके पतितमनुधावन्ति शतशः
गलद्वेणीबन्धाः कुचकलशविस्रस्तसिचया
हठात्त्रुट्यत्काञ्च्यो विगलितदुकूला युवतयः।

—सौन्दर्यलहरी

'रुद्रयामल' में ध्यान के जो ऐसे-ऐसे रूप बनाये गये हैं,

इनकी सारी अश्लीलता दूर हो जाती है तन्त्र-शास्त्र के अनुरूप अर्थ निकालने पर। इस प्रकार 'गूढ़ार्थ' निकालने की चाल कुछ नई नहीं है। 'भागवत' के अश्लील भावों को बिलकुल दिव्य-रूप में सजानेवाले विद्वान् सज्जनों की आज भी कमी नहीं। कविवर निरालाजी गीतगोविन्द के समग्र शृङ्गार को भी आध्यात्मिक-दार्शनिक स्वरूप देने की योग्यता-क्षमता रखते हैं। शङ्कराचार्य की 'सौंदर्यलहरी' शृङ्गार-भक्ति की ललित सृष्टि है। गीतगोविन्द के रचयिता के सम्मुख ये सब तन्त्र-शास्त्र और शङ्कराचार्य आदि आदर्श-रूप में उपस्थित थे। अस्तु।

अर्थ में किसी तरह हेर-फेर न करने पर गीतगोविन्द के गीतों की परिणति की परीक्षा की जानी चाहिए। हर गीत की समाप्ति होती है—भगवान् के श्रीचरणों की भव्य भक्ति पर, कलि के पापों को शमन करनेवाले मन्त्र की भाँति। यदि जयदेव वसंत-वर्णन करते है तो उसे 'हरि-चरण-स्मृति-सारम्' समझकर, यदि कृष्ण की रूप-राशि, मोहिनीश्री की तरफ नजर डालते हैं तो 'हरि-चरण-स्मरणम् प्रति सम्प्रति पुण्यवतामनुरूपम्' कहकर। राधा का विरह बताया गया है, सारे गीत में; पर कवि उसे चुपचाप हरि-चरणों पर समर्पित कर देता है—

"श्रीजयदेवभणितमिति गीतम्
सुखयतु केशवपदमुपनीतम्।"

रति-वर्णन की समाप्ति होती है—

"श्रीजयदेवभणितहरि - रमितम्
कलि कलुषं जनयतु परिशमितम् ।"
"कलियुग - चरितं न बसतु दुरितम् ।"

*आदि पदों पर। इसी लिए कहा गया है कि कृष्ण का विलास समझने के लिए शुकदेव-जैसे चरित्रवान्; रामकृष्ण, विवेकानन्द-जैसे ब्रह्मचारी चाहिएँ। जयदेव अपने गीतों द्वारा कलि-युग के पापों के विनाश की बात पर इस तरह डूब गये हैं कि उनकी राधा भी उसी कृष्ण की याद करती हैं, जो कलि के पापों को दूर करनेवाले हैं—*

"विशद-कदम्ब-तले मिलितं
कलि-कलुष-भयं शमयन्तम् ।"

*इसी प्रकार विद्यापति राधा की रूप-श्री का वर्णन करते-करते उनके चरण-कमलों को अपनी गोद में लेकर चुपचाप बैठे रहने की अभिलाषा प्रकट करने लगते हैं—*

"देख-देख राधा-रूप अपार
अपुरुब के बिहि आनि मिलाओल
खिति - तल लावनि - सार
अंगहि अंग अनँग मुरछायत
हेरए परए अधीर
मनमथ कोटि-मथन करु जे जन
से हेरि महि - मधि गीर
कत-कत लछिमी चरन-तल नेओछए
रंगिनि हेरि विभोरि
करु अभिलाख मनहि पदपङ्कज
अहोनिसि कोर अगोरि ।"

और प्रेम-विह्वला राधा को, गोपियों को बार-बार धैर्य देकर कहते हैं—

"धैरज धर चित मिलव मुरारि"

इन्हीं के द्वारा हमें कवि के अपने दृष्टिकोण का पता लगता है, जो परम-पवित्र तथा नित्य चिन्तनीय है। जयदेव और विद्यापति—दोनों ही प्रेम-योगी हैं, अश्लील शृङ्गार के कवि नहीं, वासना के प्रचारक नहीं। मैं ऐसा ही समझता हूँ। फिर भी अपरिपक्वमति बालक-बालिकाओं के बीच इन्हें बिठलाना ठीक नहीं, और भक्ति-पथ-प्रदर्शक के रूप में आदर्श कहकर ग्रहण करना तो किसी के लिए उचित नहीं है। इनकी भावना-धारा आरम्भ से अन्त तक समानान्तर रहकर बही है, उद्गम-स्थान एक होने पर भी अनन्तमिलन से पहले, दोनों का अस्तित्व, दोनों का स्वतन्त्र व्यक्तित्व बराबर कायम रहा है। इसलिए दार्शनिक सत्य की दृष्टि से दोनों में ऐक्य रहने पर भी दोनों एक ही नहीं हैं। जयदेव के कृष्ण राधामय हैं, किन्तु विद्यापति की राधा कृष्णमय। जयदेव अधिक साहित्यिक हैं, विद्यापति अधिक रसिक। सुख-दुःख दोनों में जयदेव संयत हैं, विद्यापति बहते हुए। जयदेव का संगीत मधुर है, विद्यापति के गीत मीठे। जयदेव द्रष्टा हैं, विद्यापति प्रदर्शक। साहित्यिक तुलना के लिए यह भेद दोष नहीं, मौलिकता का महत्त्व बतलानेवाला महत्तम गुण है।

जयदेव सुख के कवि हैं, विद्यापति सुख-दुःख दोनों के।

जयदेव 'आनन्द' की ओर उन्मुख दीख पड़ते हैं, विद्यापति को सब कुछ स्वीकार है। जयदेव ने जैसे प्राप्त कर लिया है, पर विद्यापति ने पाकर खो दिया है। फिर भी वह निराश नहीं हैं।

इतने पर भी दोनों का विषय एक है और दृष्टिकोण समान। उद्देश्य एक है और विधेय समान। आरम्भ और अन्त में समानता रहने पर मध्य का काल्पनिक भेद साहित्यिक मनोरञ्जनमात्र के लिए है। भारत को छोड़ और कहाँ इस प्रकार एक ही में भक्त और कवि के दर्शन हो सकते हैं?

अच्छा, बहुत हुआ। अब कवि की भक्ति की ओट में हम हो लें, कृष्ण बाँसुरी के सुर से राधा को पुकार रहे हैं, सखी अभिसार के लिए उन्हें तैयार कर रही है, सुबह होने में अब बहुत देर नहीं है।

कृष्ण मिलन के लिए अति अधीर हैं, तनिक पत्ते को हिलते देख वह राधा का आगमन समझ लेते है और टकटकी लगाकर राह देखने लगते हैं। सुनिए, सखी समझा रही है सब—

"रति-सुख-सारे गतमभिसारे
मदन - मनोहर - वेशम्
न कुरु नितम्बिनि गमन-विलम्बन-
मनुसर तं हृदयेशम्
नाम-समेतं कृत-संकेतं वादयते मृदु वेणुम्
बहु मनुतेऽतनु ते तनुसङ्गत-

पवनचलितमपि रेणुम्
पतति पतत्रे विचलितपत्रे
शङ्कित - भवदुपयानम्
रचयति शयनं सचकितनयनं
पश्यति तव पन्थानम्
धीर-समीरे यमुना - तीरे
वसति वने वनमाली।"

—जयदेव

* * * *

हाँ, राधा को अब देर करना उचित नहीं, सङ्केतित समय पर कृष्ण कदम्ब-तरु के पास कब से पहुँच चुके हैं। एक-एक पल पर विकल होकर बाट जोह रहे हैं—

"नन्द क नँदन कदम्बक तरुतल
धिरे - धिरे मुरलि बजाव,
समय सँकेत निकेतन बइसल
बेरि - बेरि बोलि पठाव,
साँवरि, तोरा लागि
अनुखन बिकल मुरारि
जमुना क तिर उपवन उदबेगल
फिरि - फिरि ततहि निहारि।"

—विद्यापति

राधा-कृष्ण के इस प्रेमाभिसार को हम जयदेव और विद्यापति की भक्तिभरी दृष्टि से देखें, अन्यथा आँखें बन्द कर लें, दृश्य की सचाई आप ही आँसू की तरह समा जायगी। तीसरी राह कीच और दलदल की है।

ऐप्रिल '३९

# गीता और गीताञ्जलि

१

भक्त और भगवान में जैसी कुछ समता या विषमता हो सकती है, गीता और गीताञ्जलि में भी वह ठीक वैसी हो है। गीता भगवान की है और गीताञ्जलि भक्त की। भगवान के गान का नाम गीता और भक्त के गीतोद्गार का उपहार गीताञ्जलि है।

दूसरे शब्दों में गीता साहित्यिक दर्शन है, और गीताञ्जलि दार्शनिक साहित्य। 'दर्शन' या 'साहित्य' का प्रयोग उन क्षुद्र अर्थों में नहीं, जहाँ वे परस्पर वैरी हैं, आपस ही में 'इन्द्र जिमि जम्भ पर वाड़व सुअम्भ पर' का कुत्सित स्वांग रचते हुए, छः ऋषियों के छः दर्शन, छः दृष्टिकोण, ( जैन-बुद्ध-चार्वाक आदि के तो नाम भी अग्रहणीय ), सातवें आसमान पर साहित्य। यहाँ तो मैं सब दर्शनों का सामञ्जस्य स्थापित करनेवाली गीता की चर्चा चला रहा हूँ; साहित्य और दर्शन की मूल-भित्ति की इकाई की ओर इशारा कर रहा हूँ। हाँ, तो गीता साहित्यिक दर्शन और गीताञ्जलि दार्शनिक साहित्य है।

यह सब गीत हैं। आन्तरिक आनन्द के उद्रेक (उच्छ्‌वास) को गीत कहते हैं। आनन्द का आवेग प्रकट करने के स्वाभाविक आग्रह से गीत का आश्रय लेना पड़ता है। उस दिन भगवान कृष्ण को बड़ा आनन्द आया था,

अर्जुन का व्यामोह देख कर। लड़ाई के मैदान में, ठीक मौके पर वीरवर अर्जुन पर कमजोरी की चढ़ाई हुई थी, वह थरथर काँपने लगे थे, उनके हाथ से गाण्डीव गिर पड़ा था, सारी देह में जलन होने लगी थी, सिर में चक्कर आने लगा था। उन्हें महज मिट्टी के राज के लिए, गुरु, ताऊ, चाचे, लड़के, दादा, मामा, ससुर, पोते, साले आदि सगे-सम्बन्धियों पर खूनी हाथ उठाते हुए शर्म आती थी, उल्टे वह उन्हीं के हाथों मरने के लिए उतारू हो गए थे। इतना ही नहीं, ऐसे नामर्द विचारों में उन्हें मर्दानगी, बल्कि धर्म का मर्म मालूम पड़ने लगा था।

जब वह ज्ञान के नाम पर 'बुढ़िया-पुरान' सुनाकर चुपचाप दुबक कर बैठ गए रथ के पिछले हिस्से में, धनुष-बाण फेंक-फांक कर, तो कृष्ण को गुस्सा नहीं लगा, हँस पड़े वह। अज्ञान पर हँसी आना स्वाभाविक है भी। और हँसते-हँसते गुनगुनाने लगे।

> "तमुवाच हृषीकेशः प्रहसन्निव भारत
> सेनयोरुभयोर्मध्ये विषीदन्तमिदं वचः।"

अर्जुन की रोनी सूरत पर कृष्ण की इसी हँसी में गीता का सारा सार छिपा हुआ है। इसी खुशी में भरकर कृष्ण गाने लगते हैं (गीता का आरम्भ इसी के आगे 'अशोच्यानन्व-शोचस्त्वं' से होता है)।

भगवान् विद्वान् अर्जुन के अज्ञान पर हँसते, पर उसके दिल का दर्द मेटने के लिए गाते हैं। गाने में ऐसी सफल

शक्ति है भी। दूसरे, ज्ञान-विज्ञान के रूखे-सूखे भावों को गान के सरस-मधुर स्वर हिलोर के द्वारा व्यक्त करने में गायक की कुशलता के साथ-साथ, श्रोता को तत्क्षण प्रभावित कर सकने की सफलता की भी अधिक आशा रहती है। निश्चय ही कृष्ण सहज किन्तु प्रौढ़ संगीतज्ञता दिखलाते और 'न योत्स्ये' कहनेवाले अर्जुन से 'करिष्ये वचनं तव' कहलाकर सच्ची सफलता भी प्राप्त करते हैं। इस अलौकिक गायक के गीत पर रीझ कर एक जर्मन विद्वान् ने कितना अच्छा कहा है—

"The Gita is the most beautiful, perhaps the only true philosophical song existing in any known tongue."

मैंने गीत को आन्तरिक आनन्द का उद्रेक कहा है। दुःख में सुखानुभूति की बात नई नहीं, इसीलिए करुण-गीतों को दुःखजन्य सुख का उच्छ्वास कहना समुचित होगा। मीरा-महादेवी, चण्डिदास-विद्यापति आदि के वेदना-प्रधान गीतों में दुःखजन्य सुख की मार्मिक अनुभूति निहित है। आध्यात्मिक-वेदना (Pain of God) में जो 'तड़प' है उसे 'तप' कहना चाहिए, और जो 'बेहोशी, बेसुधपन' है, उसे 'समाधि'। तप और समाधि में सुख का अभाव हो ही नहीं सकता।

नाटकों में, करुणा के दर्दनाक दृश्यों को देख कर सहृदय दर्शक दुःख में सुख की अनुभूति का प्रत्यक्ष स्वरूप पा सकते हैं। यदि उस दुख को देखने में किसी किस्म की खुशी, आनन्द न हो तो मनुष्य नाटक देखने की कसम खा ले।

करुण रस की स्थिति ही इसी आधार पर है। रस को दार्शनिक भाषा में ब्रह्म कह सकते हैं (रसो वै सः, रसं ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति), और आनन्द ही को ब्रह्म कहते हैं। तैत्तरीय उपनिषद् में—"यतो या इमानि भूतानि जायन्ते' से शुरूकर 'आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते' कहते हुए 'आनन्द ब्रह्म' ही अन्तिम निर्णय किया गया है। फलतः दुख में केवल दुख की कल्पना हवाई ही हो सकती है, और आनन्द के उच्छ्वास को गीत रूप में बिखरने की बात ठीक।

२

हाँ, तो गीता और गीताञ्जलि उदार दार्शनिक गीतों के दो संक्षिप्त संस्करण, संकलन हैं। विश्व के बिखरे हुए कुसुमोपम दिव्य आध्यात्मिक विचारों को एक सूत्र में गुम्फन कर वनमाला बना देने की कला दोनों में, पर गीताञ्जलि में विशेष रूप में प्रकट हुई है। मालाकार कोरा कलाकार नहीं, किसी अदृश्य-अस्पृश्य के लिए अपने हृदय-प्राण की सारी श्री-सुरभि को समर्पित कर देने की आकुल उत्कण्ठा से हाथ में माला लिए उन्मुख, उद्ग्रीव है, कोई चाहे फूल की प्रत्येक पंखड़ी में सूक्ष्म रूप से समाए हुए, वर्ण-व्यञ्जित उसके प्राणों को पढ़ ले।

गीता में दार्शनिकता प्रबल है, गीताञ्जलि में साहित्यिकता। गीतोक्त योग—ज्ञान, कर्म और भक्ति (इनमें भी भक्ति की मधुरता ही अधिक व्यक्त हुई है) का साहित्यिक

मर्म-स्पर्श गीताञ्जलि में वर्तमान है। महाकवि अश्वघोष ने भी सौन्दरनन्द काव्य की समाप्ति के समय अपना ऐसा ही दृष्टि-कोण प्रकट किया है। उन्होंने दार्शनिक तत्वों को साहित्यिक स्वरूप प्रदान करने का कारण बतलाया है—

"इत्येषा व्युपशान्तये न रतये मोक्षार्थगर्भाकृतिः
श्रोतृणां ग्रहणार्थमन्यमनसां काव्योपचारात्कृता
यन्मोक्षात्कृतमन्यदत्र हि मया तत्काव्यधर्मात् कृतं
पातुं तिक्तमिवौषधं मधुयुतं हृद्यं कथं स्यादिति,
प्रायेणालोक्य लोकं विषयरतिपरं मोक्षात् प्रतिहतं
काव्य-व्याजेन तत्वं कथितमिह मया मोक्षपरमिति
तद्बुद्ध्वा शामिकं यत् तदवहितमितो ग्राह्यं न ललितम्
पांशुभ्यो धातुजेभ्यो नियतमुपकरं चामीकरमिति।"

कि "मैंने तिक्त औषध को शहद के साथ खिलाया है, मेरा उद्देश्य शान्ति, वैराग्य का उपदेश देना ही है, काव्यगत शृङ्गारादि रसों का आस्वादन कराना नहीं। मैंने देखा, संसारी जीव विषय-सुख में अधिक आनन्दित दीखते हैं, मोक्ष की शुष्कता उन्हें अपनी ओर आकृष्ट नहीं कर पाती, इसी खयाल से मैंने मुक्ति की युक्तियों को काव्य की सूक्तियों द्वारा आकर्षक बनाने की कोशिश की है। मैं चाहूँगा कि लोग शान्ति की शिक्षा ही सावधान हो कर ग्रहण करें, विषय के सुख-सौन्दर्य्य की मरीचिका में न पड़ें।" अश्वघोष का दार्शनिक उद्देश्य तो गीताञ्जलि में भी निहित है, पर उनका काव्य के प्रति उपेक्षा का भाव यहाँ नहीं। यहीं गीता से भी गीताञ्जलि

*पृथक् है। गीताञ्जलि में तो साहित्य का सुन्दर उभार मौजूद है। गीताञ्जलि पहले सङ्गीतमय साहित्य है, फिर दिव्य दर्शन। पहले सत्य, शिव, सुन्दर है; फिर सत्, चित्, आनन्द।*

* * * *

*गीता में मानो भगवान् ने 'ध्रुव पद' गाया है, उसके अन्तरे है भक्त की गीताञ्जलि में। भगवान् ने आरम्भ किया— 'अर्जुन! मेरे अलावा और कहीं कुछ नहीं, सब कुछ मुझमें ही है, जैसे रंग-विरंगी मणियाँ एक ही धागे में पिरोई हुई हों।'*

"मत्तः परतरं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव!"

*(भक्त के अन्तर का) अन्तरे का सुर आगे आप बज उठता है—*

"यत दूर दृष्टि याय शुधु याय देखा
हे सङ्गविहीन देव, तुमि वसि' एका"

*जहाँ तक नजर जाती है—सिर्फ इतना ही दीख पड़ता है कि हे निःसङ्ग देव! बस अखिल-निखिल में केवल तुम ही तुम विराज रहे हो।*

या

"प्रेमे, प्राणे, गाने, गन्धे, आलोके, पुलके,
प्लावित करिया निखिल द्युलोक भूलोके
तोमार अमल अमृत पड़िछे झरिया!"

*("तत्त्वमसि" "एकमेवाद्वितीयम्" आदि की वैदिक शुष्कता गीता में हरियाली में बदल गई है और गीताञ्जलि में रंग-बिरंगे फूलों से रौनकदार बाग की सूरत में) यहाँ इस भाव को व्यक्त*

ईश्वर की विराट् कल्पना समझनी चाहिए जिसमें उसके अस्तित्व से पृथक् अन्य किसी की सत्ता का आभास तक नहीं मिलता।

* * * *

ध्यान की एकतानता (Concentration) के द्वारा, मनःशुद्धि से मनुष्य ईश्वर-सान्निध्य प्राप्त कर लेता है। तब अन्तरात्मा परमात्मा की ओर अग्रसर होती हुई यह अनुभव करने लगती है कि मैंने 'उसे' स्पर्श कर पहचान लिया है, उसे पा लिया है—

—युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी विगतकल्मषः
सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यन्तं सुखमश्नुते

ब्रह्म-संस्पर्श के अनन्तर निरन्तर सुख की अनुभूति होने लगती है, साधक को अपने साधारण जीवन में असाधारणता मालूम पड़ने लगती है, उसे है, उसे बार-बार 'उसकी' झाँकियाँ मिलने लगती हैं, 'उसकी' पद-ध्वनि सुनाई पड़ने लगती है, वह उस मृदुल स्पर्श और दिव्यदर्शन से पुनः पुनः पुलकित-चकित होने लगता है, उसे अपने पास-पड़ोस के भोले जीवों पर अचरज होने लगता है कि वे 'उसकी' पद-ध्वनि सुन कर चमत्कृत क्यों नहीं होते? क्या उनने उसका आना नहीं जाना? वह पागल सा पूछने लगता है—

"तोरा शुनिस्नि कि, शुनिसनि तार पायेर ध्वनि
ऐ ये आसे, आसे, आसे,

युगे युगे पले पले दिन - रजनी
से ये आसे, आसे, आसे !"

क्या तुमने उसकी पद-ध्वनि नहीं सुनी ? वह आता है, आता है, हमेशा आता है। युग-युग से, दिन रात, प्रति क्षण वह आता है, आया करता है !

मानव की जीवात्मा जैसे 'उस' (परमात्मा) से बिछड़ी हुई प्रेयसी है। वह उसे पाने को आकुल रहने पर भी भ्रमवश अनवरत एक-रस नहीं रह पाती, उस पर निद्रा (अज्ञान) का आवरण पड़ा रहता है, वह सोई रहती है, मोह-निशा में पड़ी रहती है, उसका प्रियतम उसके पास आता और चला जाता है, वह अभागिन आहें भरती, पछताती रह जाती है—

'से ये पाशे एसे वसेछिल तवु जागि नि
की घुम तोरे पेयेछिल हतभागिनि !'

'वह आया, तेरे पास ही बैठा, तो भी तू जगी नहीं ? अरी अभागिन, कैसी नींद में माती हुई थी तू ? आह, अगर उसके आने, गान सुनाने वगैरह का तुझे पता न लगा, तो न सही, पर उसने तुझे गले भी तो लगाया था, तुझे उसके सरस परस का भी भान न हुआ ?

'केन गो ता'र मालार परश
बुके लागे नि ?'

पर जब यही 'ब्रह्म-संस्पर्श' उसे प्राप्त हो जाता है, तो वह पगली बड़बड़ाने लगती है—

विश्व यखन निद्रामगन
गगन अन्धकार ,

के देय आमार वीणार तारे
एमन झङ्कार !

जब कि सारा का सारा संसार सुख-निद्रा की गोद में खर्राटे ले रहा है ( या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी ) सारे आसमान में अँधेरा छाया हुआ है, ऐसे समय में, वह कौन है, जो मेरी वीणा के तारों में झंकार दे रहा है ? मैं घबरा कर उठ बैठी हूँ और आँखें मीच-मीच कर उसे देखने की कोशिश कर रही हूँ, पर उसे देख नहीं पाती ।

* * * *

कोन् वेदनाय बुझि ना रे
हृदय भरा अश्रुभारे ,
परिये दिते चाइ काहारे
आपन कण्ठहार !

न जाने किस अज्ञात वेदना से मेरा हृदय आँसुओं में डूबा जाता है और न जाने किसके गले में अपनी माला पिन्हा देने को जी करता है ?

इतना ही नहीं, तब जागरित जीव जोर-जोर से पुकार कर कहने लगता है :-

"निशार स्वपन छुट्ल रे ओइ छुट्ल रे !
टुट्ल बाँधन, टुट्ल रे"

मेरी रात की नींद टूट गई, सपने लुट गए, मेरा बन्धन टूक-टूक हो गया, मैं जग गया, भाई !

* * * *

सत्य आदि (धर्म) गुणों ही की तरह काम-क्रोधादि

अवगुण (पाप) भी पहले अति सूक्ष्म रूप में सामने आता है, हम अपने संयम को तनिक सरकते देख अधिक परवा नहीं करते, यहीं हम उस 'छोटे' से हार जाते हैं, अपना अपार बल उसी को अर्पित कर उसके छुटपन को अनजाने ही अपना लेते हैं। और फिर? फिर तो वह हमारी कमजोरी से बेजा फायदा उठाता ही है, हम चुपचाप उसका मुँह ताकते रह जाते हैं, वह हमारा सब कुछ हड़प लेता है, हम उसके कठिन कारागार के विवश बन्दी बन जाते हैं। गीता में इस दुर्बलता की दार्शनिक क्रमात्मक रूप-रेखा यों बतलाई गई है—

'ध्यायतो विषयान् पुंस: संगस्तेषूपजायते
सङ्गात् सञ्जायते काम: कामात् क्रोधोऽभिजायते
क्रोधात् भवति संमोह:, संमोहात् स्मृति-विभ्रम:
स्मृति-भ्रंशात् बुद्धिनाशो, बुद्धिनाशात् प्रणश्यति।'

भगवान ने उस क्षणिक स्वल्प दुर्बलता का फल विनाश बतलाया है। अब भक्त की साहित्यिक भाषा में इसी अनुभूति का सुन्दर उद्‌गार देखिए—

ता'रा दिनेर बेला एसेछिल आमार घरे,
बलेछिल, एकटि पाशे रइब प'ड़े।
बलेछिल, देवता सेवाय
आमरा हब तोमार सहाय—
या-किछु पाइ प्रसाद लब पूजार परे।
एमूनि क'रे दरिद्र क्षीण मलिन वेशे
सङ्कोचेते एकटि कोणे रइल एसे
राते देखि प्रबल हये

पशे आमार देवालये
मलिन हाते पूजार वलि हरण करे ।

दिन में (कर्म कोलाहल के काल में नहीं, किन्तु प्रवोध की क्षणिक चेतना के समय) वह मेरे घर आया, और बोला कि मुझे भी रहने दो, मैं किसी एक कोने में पड़ा रहूँगा। इतना ही क्यों? जब तुम अपने देवते की आराधना करने लगोगे, मैं अनेक प्रकार से तुम्हारी सहायता पहुँचाऊँगा। और पूजा के उपरान्त देवते का थोड़ा-बहुत प्रसाद पा लिया करूँगा।

इसी तरह की मृदु-मधुर बातें कर वह दीन हीन मलिन सङ्कोचवश एक नन्हें से कोने में बैठ रहा। पर मैंने देखा, रात होते ही (मन पर मोह-मलिनता का विस्तार होते ही) वह जबर्दस्ती मेरे देवालय में घुसने लगा, और अपने गन्दे हाथों से मेरी पूजोपहार की सामग्रियों को छीनने लगा। कैसी मनो-वैज्ञानिक, सुकुमार रीति से वही बात बताई गई है!

४

गीता से गीताञ्जलि में जो विभिन्नता है, वह केवल रहस्यवाद की नहीं, मेरे विचार से वह हृदयवाद ही की अधिक है। गीताञ्जलि में केवल रहस्य नहीं, हृदय भी है। और वह हृदय ही कवि का अपना है, मौलिक है।

बाकी बातें तो उपनिषदों, दर्शनों की चिरन्तन उक्तियाँ हैं। गीता में हृदय का स्वल्प स्पर्श है, पर गीताञ्जलि में हृदय का सारा रस निचोड़ कर रख दिया गया है। वैसे तो गीता के

श्लोकों को ही गीताञ्जलि भर में पाया जा सकता है, ब्रह्मभूत, ब्रह्मसंस्पृष्ट, ब्रह्मसंस्थ--तीन अवस्थाओं का ही विविध वर्णन देखा जा सकता है, ज्ञान, कर्म, भक्ति--तीनों की साहित्यिक सुषमा ही जानी जा सकती है। और इस दृष्टि से ज्ञानज्योतिर्मयी गीता की अतल-स्पर्शिता के सम्मुख गीताञ्जलि बहुत छिछली मालूम पड़ती है, कदाचित् वह वैसी है भी।

सांसारिक झमेलों से बचने (Releaf) के लिए कोई गीता-ञ्जलि का स्वर्गीय संगीत सुनना चाहता है, पर गीता तो बचाव के लिए नहीं, सभी झगड़ों-बखेड़ों, झमेलों-उलझनों को सुलझाने के लिए है. अपने भीतर अजेय शक्ति के सञ्चय के द्वारा सारी झंझटों पर विजय प्राप्त करने की सच्ची सीख के लिए है। और यही कारण है कि गीताञ्जलि में जहाँ स्वर्णिम स्वप्नों का जाल बिछा हुआ है, रंग-बिरंगी किरणों की छटा छाई हुई है, वहाँ गीता में केवल सत्य, केवल ज्योति है। गीता द्वारा प्राप्त शान्ति जैसे जीवन की सम्पूर्ण क्रान्तियों की चरम परम परिणति है; छोटे-बड़े नदी-नाले, सागर-उपसागर पारकर प्रशान्त महासागर में पहुँचना है; भगवान् कृष्ण के सुदृढ़ शब्दों में—'यद्गत्वा न निवर्त्तन्ते' का उच्चतम स्तर प्राप्त करना है; जब कि वह गीताञ्जलि में महज उस बाँसुरी के सुखदायी सुर के समान है, जो दिन भर के कर्म-कोलाहल से श्रान्त-क्लान्त किसान को सन्ध्या-समय सरिता तट पर सुनाई पड़ रहा हो; जो विरहिणी

प्रेयसी को नीरव निशीथ में प्रियतम के मङ्गलमय मिलन-स्वप्न के रुचिर रूप में प्राप्त हो ! गीताञ्जलि में पुलक है, रोमाञ्च है, पर गीता में केवल जीवन, केवल प्राण है—'नहि कल्याण-कृत् कश्चित् दुर्गतिं तात गच्छति' जैसी विश्वास-आश्वासन की शक्ति-शालिनी मन्त्र-वाणी है। गीताञ्जलि में सौन्दर्य है, गीता में दिव्य दीप्ति। सङ्क्षेप में गीताञ्जलि बाँसुरी है, वृन्दावन है और गीता पाञ्चजन्य, कुरु-क्षेत्र। गीताञ्जलि स्वर्ग है, गीता निर्वाण।

५

गीता का ज्ञान-योग गीताञ्जलि में यों प्रकट हुआ है—

'यात्री आमि ओरे
पार्‌वे ना केउ राख्‌ते आमार ध'रे
दुःखे सुखेर बाँधन सबइ मिछे
बाँधा ए घर रइवे कोथाय पिछे,
विषयबोझा टाने आमाय निचे,
छिन्न हये छड़िये यावे प'ड़े।'

अरे, मैं तो यात्री हूँ। मुझे बाँध कर कौन रोक सकता है? सुख-दुख के सभी बन्धन झूठे हैं। तो फिर इस घर में बँध कर मैं रह कैसे सकता हूँ? विषय के बोझ मुझे दबाते हैं; किन्तु वे छिन्न-भिन्न होकर विखर जायँगे !

* * * *

रथ पर अभ्रभेदी झंडा फहराये, यह वही तो हैं, वही-वही, बाहर रास्ते पर। अजी, दौड़ कर आओ, रस्सी नहीं

खींचोगे ? किधर घर के कोने में छुपे बैठे हो ? इसी भीड़ में जल्द-जल्द तुमभी अपने लिए जगह बना लो ! कहाँ, तुम्हें घर में कौन सा काम है, वह सब बातें तो आज भूल जानी होंगी।

खींचो, मन लगा कर खींचो, तुच्छ प्राणों की माया-ममता छोड़ दो, उजियाले-अँधेरे, नगर-गाँव, जंगल-पहाड़ों पर से होकर खींचते चले चलो। यह जो झम-झम कर पहिए घूम रहे हैं, तुम्हें अपने प्राणों में वह ध्वनि सुनाई नहीं पड़ रही है ?

क्या रक्त के आवेग से तुम्हारे प्राण डोलते नहीं ? तुम्हारा मन मरण पर विजय पाने वाले गान नहीं गा रहा ? तुम्हारी आकांक्षाएँ वन्या के वेग की भाँति विपुल भविष्यत् में क्या नहीं छूट रहीं ? बहती नहीं जा रही हैं ?

उड़िए ध्वजा अभ्रभेदी रथे
ऐ ये तिनि ऐ ये बाहिर पथे।
आयरे छूटे, टानते हवे रसि,
घरेर कोणे रइलि कोथाय बसि ?
भिड़ेर मध्ये झाँकिया प'ड़े गिये
ठाँई क'रे तुइ ने ऐ कोनोमते।

* * * *

गीता का कर्म-योग गीताञ्जलि में इस प्रकार उल्लिखित है—

"मुक्ति ? ओरे मुक्ति कोथाय पावि,
मुक्ति कोथाय आछे ?
आपनि प्रभु सृष्टि-बाँधन प'रे
बाँधा सबार काछे।

राखोरे ध्यान थाक्‌रे फुलेर डालि,
छिँड़ुक वस्त्र, लागुक् धूलावालि,
कर्म्मयोगे ताँर साथे एक हये
घर्म पड़ुक झरे ।"

*और, गीता का भक्तियोग तो गीताञ्जलि में भरा हुआ है। ही, मैंने इसीलिए इसे 'भक्त' का गीतोद्गार कहा है:—*

"आमार माथा नत करे दाओ हे तोमार
चरण धूलार तले
सकल अहङ्कार हे आमार
डुवाओ चोखेर जले !

*प्रभु, मेरे मस्तक को अपने चरणों की धूल के नीचे नत कर दो, मेरे सारे अहङ्कार-अभिमान को मेरी ही आँखों के आँसुओं में डुबो दो ! मैंने व्यर्थ ही अपने को मिथ्या गौरव दे दे कर अपमानित किया है; पर अब तुम इससे अपनी इच्छाएँ पूर्ण करो, मेरे जीवन को मेरे लिए मत छोड़ो ! मेरे अभिमान को मेरे ही आँसू में बहा दो ।*

*आदर दे दे कर तुम मुझे और दूर क्यों रखना चाहते हो ? मैं तो तुम्हारे ही आसन के नीचे मिट्टी पर लोटता रहूँगा, तुम्हारे ही चरणों की धूल से धूसर हूँगा—*

"आसनतलेर माटिर' परे लुटिये र'व
तोमार चरण-धूलाय-धूलाय धूसर हव
केन आमाय मान दिये आर दूरे राखो ?"

* * * *

*तुमने अपनी ही इच्छा से मुझे असीम बनाया है, मेरे मृत-पात्र*

में हमेशा नया-नया जीवन भरा किया है, इस नन्हीं सी बाँसुरी को बहुत से गिरि-पर्वतों पर ले जा कर बजाया है।

Thy infinite gifts come to me only on these very small hands of mine, ages pass and still Thou pourest and still there is room to fill.

"उदार देव! मेरे इन नन्हें-नन्हें हाथों में न जाने कब से तुम्हारे चिरन्तन दान आ रहे हैं, कितने युग बीत गए, तुम अब भी बरसा रहे हो और ये अब भी खाली हैं।' भक्ति के ये छींटे कितने ठंढे हैं, ये उद्‌गार कितने मीठे हैं। पुनश्च, तीनों (ज्ञान कर्म और भक्ति) का सामञ्जस्य तो गीता और गीताञ्जलि, दोनों में है।

* * * *

अन्ततः, अतुल अधिकारी जान भगवान ने भक्त को अपना विश्व रूप दिखला दिया, अपनी विभूतियों की अनुभूति करा दी, भक्त कृतकृत्य हो गया, वह प्रसन्न हो कर कह उठा–

"नष्टो मोहःस्मृतिर्लब्धा त्वत्प्रसादान्मयाऽच्युत
स्थितोऽस्मि गतसन्देहः करिष्ये वचनं तव ?"

मेरा मोह मिट गया। भगवन्! तुम्हारी कृपा से मेरी सुप्त स्मृति जाग उठी। मैंने अपने को पहचान लिया। मेरे मन में अब किसी किस्म का शक-सन्देह नहीं है। मैं तुम्हारी आज्ञा का अवश्य पालन करूँगा।

भक्त-कवि रवीन्द्रनाथ भी इसी सुर में कितना मधुर गाते हैं—

यावार दिने एइ कथाटि
　　　　व'ले येन याइ—
या देखेछि या पेयेछि
　　　　तुलना तार नाइ—
एइ ज्योतिः समुद्र माझे
　　　　ये शतदल पद्म राजे
ता'रि मधुपान करेछि
　　　　धन्य आमि ताइ—
यावार दिने एइ कथाटि
　　　　जानिये येन याइ !

अक्टूबर '३९



# रवि और कवि

एक भद्दी सी पुरानी कहावत है—'जहाँ न पहुँचे रवि, वहाँ पहुँचे कवि'। यानी, जहाँ सूरज तक की पहुँच नहीं, वहाँ भी कवि पिल पड़ता है। अवश्य ही 'सुबरन' को ढूँढ़ते फिरनेवाले 'व्यभिचारी' और 'चोर' श्रेणीवाले कवि के लिए यह कहावत नहीं कही गई, कही गई होती तो—जहाँ सूरज नहीं पहुँच पाता, ऐसी सभी अँधेरी जगहों में, कवि को बेरोक-टोक पहुँचने देने में यह कहावत ब्रह्मास्त्र का काम करती।

आखिर कुमारसम्भव में, हिमालय का वर्णन करते करते एक ऐसी छुपी जगह की तलाश कर ही ली गई है, जहाँ रवि नहीं पहुँचते, पर कवि कालिदास पहुँच गए हैं—। उपनिषद् का एक मन्त्र है—

"न तत्र सूर्य्यो भाति न चन्द्रतारकं
नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः"

अर्थात्—"न तो वहाँ सूरज चमकता है, न चाँद और न सितारे। ये विजलियाँ भी वहाँ कभी नहीं कौंध पातीं, फिर आग की भला क्या हस्ती कि वहाँ जलने-बलने की हिम्मत करे?"

कालिदास ने लगभग एक ऐसी ही ऊँची जगह की खोज की है, वहाँ से सूरज नीचे—बहुत नीचे रह कर चक्कर लगाया करता है,—

'अधो विवस्वन् परिवर्तमानः'

शायद इसे ही कहते हैं–'जहाँ न पहुँचे रवि, वहाँ पहुँचे कवि।' पर मैं कहावत के मतलब में रवि और कवि का प्रयोग यहाँ नहीं कर रहा। यहाँ रवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर और कवि कालिदास हैं। 'कवि कालिदासः' काफी मशहूर है। यों लोकोक्ति के 'अर्थ-गौरव' की यहाँ, इस अर्थ में भी, प्रतिष्ठा हो सकती है, हालाँकि जहाँ-जहाँ 'रवि' नहीं पहुँचे, वहाँ-वहाँ 'कवि' को पहुँचाने में मैं जोर लगाने नहीं जा रहा। क्योंकि वह दोनों 'पहुँचे हुए' हैं, हम पथ में उनके चारु-चरण-चिह्नों, विश्राम के सघन छाया-द्रुमों को ही देखते चलें, तो अधिक आनन्द आए। आनन्द-लाभ के लिए इससे सुलभ तथा सुन्दर दूसरा उपाय हो क्या सकता है ?

२

आज भारत में नवीन सभ्यता का निर्माण हो रहा है। यह नवीनता और कुछ नहीं, विदेशीपन की अजीब नकल है। नकल इसलिए कि असलियत इसमें बहुत कम, दाल में नमक के बराबर है। प्रत्येक देश के अलग-अलग हृदय, अलग-अलग आत्मा होती है। नवीनता की इस चकाचौंध में भारत का अपनापन कहीं नहीं नजर आता। यह दूसरी बात है कि यातायात के साधन सुलभ होने के कारण, इस युग में, विभिन्न देशों की संस्कृति का विनिमय सहज-स्वाभाविक हो गया है। पर इसके मानी यह नहीं कि हमारी सभ्यता-संस्कृति, धर्म-कर्म, सत्य-अहिंसा आदि को अन्य देश भी उसी प्रकार

अपना रहे हैं, जिस प्रकार हम उनके स्वेच्छाचार को शिरोधार्य्य किए हुए हैं। आज हम खान-पान, आचार-विचार, वेश-भूषा, भाषा, साहित्य, कला आदि जीवन के सभी अंगों को विदेशी बनाते हुए गर्व प्रकट करते हैं, जैसे सचमुच सभ्यता की सीख हम अब लेने लगे हों, सचमुच हमारे पूर्वज असभ्य, जंगली रहे हों, और सचमुच हमारे वेद गड़ेरियों के गीत हों!

हमारे पूर्वज विजन वनवासी थे सही, पर जंगली नहीं थे। उन्होंने आसपास फैले हुए गिरि-पादप, आश्रम-कुञ्ज, सरित-निर्झर—सब में अपनी चेतना के ज्योतिःकण बिखेर दिए थे, वह जड़ नहीं थे। उन्होंने पशु-पक्षियों तक से सौहार्द स्थापित कर रक्खा था, वह हृदय-हीन नहीं थे। उनमें सौन्दर्य्य-बोध भी उच्च-श्रेणी का था। विश्व के प्राचीनतम ग्रन्थ 'ऋग्वेद' में उनकी 'उषा-स्तुति' के मधुर मन्त्र देखिए—

"एषा दिवो दुहिता प्रत्यदर्शि
व्युच्छन्ती युवतिः शुक्रवासाः

*   *   *   *

प्रबोधयन्त्यरुणेभिरश्वै
रुपाऽऽयाति सुयुजा रथेन!"

अर्थात्—'यह आकाश की सुकुमारी कुमारी उषा, शुक्र-तारिका की उजली-धुली सारी से सँवारी हुई, लाल घोड़ोंवाले स्वर्ण-रथ से, संसार को जागरण के गीत सुनाती हुई आरही है।' कैसी ललित, सूक्ष्म कल्पना! कितनी साफ तसवीर! यह है

उन आदिम कलाकारों की कारीगरी, जिन्हें हम असभ्य कहते हुए अपनी सभ्यता प्रदर्शित करते हैं। उनका एक छोटा-सा सन्देश सुनिए जिसे उन्होंने मानव जाति को चिर धरोहर के रूप में दिया है। उन्होंने कहा है कि—

"केतुं कृण्वन्नकेतवे पेशो मर्त्या अपेशसे
समुषद्भिरजायथम् ।"

—(ऋग्वेद १।६।३)

'ऐ मनुष्यो! जड़ में ज्ञान का, और रूपहीन में सौन्दर्य्य का वितरण करते हुए तुम उषा (प्रभात) के साथ उत्पन्न हुए हो।'

"To be or not to be" की समस्या सुलझाते समय आज कितने मनुष्य इस सन्देश को अपने हृदय में स्थान देते हैं?

हाँ, तो हमारे पूर्वजों में जो अपनापन था उसे हम आज धीरे-धीरे खोते जा रहे हैं; जो विश्वास था उसे निःश्वास के साथ छोड़ते जा रहे हैं; जो ज्योति थी उसे कल-कारखानों के धुएँ के बीच दफनाते जा रहे है, और यह सारी की सारी कार्रवाइयाँ की जा रही हैं ज्ञान से बढ़ कर विज्ञान के नाम पर; नीति से बढ़कर राजनीति के नाम पर! इसी कुहरे को, इसी अँधेर को दूर करने की भरपूर चेष्टा की है रवि ने इस युग में। जो लोग बिजली के रंगीन बल्बों से शरीर का सौन्दर्य देखने में मस्त थे, उन्हें आत्मा की अक्षय शोभा-सुषमा दिखलाई है अपने प्रकाश में लाकर। अवश्य रवि ने एक युगोचित

विदग्धता भी प्रकट की है, जिससे सौन्दर्य-दर्शकों को कमरे की बिजली-बत्तियों के बीच से उठने की जरूरत नहीं रह गई, पर आत्म-दर्शन के लिए और अधिक प्रकाश, और अधिक फैलाव ( More light and more space ) की जरूरत महसूस होने लगी। यह आकर्षण साहित्यिक, कवि-जनोचित ही रहा। मानवता की शिक्षा लेने के लिए जंगल में जाने की जरूरत नहीं बतलाई गई, बतलाया गया मानसिक उच्चता से सजे-सजाए, कटे-छँटे बाग को भी तपोवन समझना, राजप्रसाद को भी आश्रम समझना। कहना न होगा इस कलात्मक सीख में कितनी दूरदर्शिता छिपी हुई है! रवि के साहित्य, संगीत, कला, वेश-भूषा, शान्ति-निकेतन—सब में एक ही भाव दृष्टि-गोचर हो रहा है—नवीन सभ्यता का तिरस्कार नहीं, अपनापन में पचा लेना; दूसरे शब्दों में चिर-प्राचीन को नित-नूतन बना देना। अर्थात् हमारी आत्मा हमारी आत्मा हो, चोले में चाहे समय-समय पर कितने भी परिवर्त्तन हुआ करें; हमारे प्राणों में भारतीयता की धड़कन रहे, बाहर की तड़क-भड़क, साज-सजावट में आसमां के रंग की तरह अगर परिवर्त्तन होता है, तो हुआ करे।

इस प्रकार नकल के दलदल मे दिनोंदिन फँसते-जाते हुए भारत की आत्मा पर तह की तह जमे अँधेरे को दूर करने में रवि ने पूरी तत्परता दिखलाई है। महात्मा गाँधी ने जिस कार्य्य को राजनीतिक पद्धतियों, शुष्क नैतिक सत्य-अहिंसा के

उपदेशों से सम्पन्न करने की चेष्टा की है, रवि ने उसी भाव को साहित्य की सङ्गीतमय भाषा में, सौन्दर्य की नई-नई बारीकियों में व्यक्त करने में कुछ उठा नहीं रक्खा है। जैसे महात्मा गाँधी ने, रवीन्द्र ने भी भारतीयता के भीतर से विश्व-मानवता की सीख दी है। रवीन्द्र के साहित्य की आत्मा सत्य, शिव और सुन्दर भारत की आत्मा है। आज से लगभग दो हजार वर्ष पहले के कवि कालिदास का साहित्य भी भारत का ऐसा ही अपना सौम्य-सुकुमार हृदय है, निजी प्रकाश-श्वासमय आत्मा है। भारत ने जैसे बौद्धिक विभवों को साहित्य की रत्नगर्भा के प्रकाश-स्तर पर पग-पग बिखेर कर अपने साँस-से सुकुमार हृदय के अखिल-निखिल मृदुल-मधुर भावों को केवल कालिदास को सौंप दिया हो, इनका अकेला सहृदय साहित्य भारतीयता का इतना सच्चा प्रतिनिधित्व करता है। इसी दृष्टि से रवीन्द्रनाथ को भी दूसरा कालिदास कहने की आकाङ्क्षा किसे न होगी ?

३

भारतेन्दु की पगडंडी को राजमार्ग बनाकर द्विवेदी जी के विश्राम-ग्रहण के समय पण्डित रूपनारायण पाण्डेय आदि की श्रममिश्रित कृपा से हिन्दी में वंग साहित्य प्रचुर परिमाण में प्रविष्ट हो चुका था। कुछ मौलिक नई रचनाएँ भी थीं। कविता में कोरी नैतिकता की तूती बोल रही थी। आलोचना में कटु उच्छृङ्-खलता आलोचक के जन्म-सिद्ध अधिकार के नाम से नादिरशाही

रोब गालिब किए हुए थी। दूसरी ओर इसकी प्रतिक्रिया का भी प्रारम्भ हो गया था। खड़ी बोली खड़ी होने लगी थी, पर अभी उसकी बचपन की तोतली बोली नहीं छुटी थी, वयःसन्धि के बाद का वसन्त तो बहुत दूर था। ठीक इसी समय रवि हिन्दी के तात्कालिक क्षितिज पर अपनी गुलाबी प्रभाती किरणें विखेरते हुए उगे। तब मैं निरा बालक था। मुझे रहस्यवाद का इतिहास सांस्कृतिक मालूम पड़ता था। मैं हिन्दी की वृहत् त्रयी को महत्त्वपूर्ण दृष्टि से देखता था, क्योंकि खड़ीबोली के नवीन काव्य साहित्य में कलात्मक सृष्टि यहीं से प्रारम्भ हुई थी। पल्लव और परिमल मैं प्रेम से पढ़ता था। जीवन शतदल का प्रथम दल अभी खुलने ही को था, प्राण विहग अभी प्रभाती छेड़ने का उपक्रम ही कर रहे थे कि एक दिन रवि का प्रभात-आलोक आगे में आ गया, साहित्य के इस महा महर्षि के दर्शन मात्र से जैसे साधना की साध पूरी हो गई! मैंने बड़े उत्साह से सन्तोष-शान्ति की सुरभित साँस ली। शैशव से प्राणों में खुदी हुई कालिदास की तसवीर में जैसे जान आ गई। आश्रम-तपोवन, शान्त-स्निग्ध छायाद्रुमों की छाया में खेलते हिरनों के छौने, मालिनी के पुलिन, उद्यान के द्वार पर सखियों के साथ-साथ मङ्गल-कलस लिए खड़ी शकुन्तला, वर्षा की पहली बूँदों से निदाघ-दग्ध धरती के साथ उसाँस लेती सती, अम्बुराशि के ताड़ी-वन-मर्मर तीर, द्वीपान्तर से लवङ्ग-पुष्पों की सुरभि ला-ला कर मन्द-मन्द बहती हुई सुखद समीर आदि की

कल्पनाएँ मानो अनुभूति बनकर मन में नवीन आवास की तलाश करने लगीं। मैं जैसे भावोच्छ्वास में गुनगुनाने लगा—

"आजि ए प्रभाते रविर कर, केमने पशिल प्राणेर' पर
ना जानि केन रे एतदिन परे जागिया उठिलो प्राण !,,

मैंने मुग्ध हो कर सोचा, हिन्दी की नवीन कतिपय क्रान्तियाँ भी (इन्हीं) रवीन्द्रनाथ ही की निजी साधना के उद्रेक हैं। जैसे सूर्य्य की सहस्त्ररश्मियाँ देश और काल की विविधता के कारण जगह-जगह छोटे बड़े बादलों पर सीधे-तिरछे प्रतिफलित हो कर बहुरंगी हो गई हैं, विविध सौन्दर्य्य-सृष्टि की वजह हो गई हैं। हिन्दी ही नहीं, सभी भारतीय भाषाओं में रवि के साहित्यिक दृष्टिकोण की छाप पड़ी है, विकसित रवि ने अपने समय के समग्र साहित्य पर अपनी रंगीनी फैला दी है। अवस्था ही नहीं, इतिहास में भी रवीन्द्रनाथ एक शताब्दी हैं। जैसे प्राचीन समय में कालिदास, रवीन्द्रनाथ भी भारतीय साहित्य के इतिहास में स्वर्ण-युग के निर्माता हैं।

स्वयं रवीन्द्रनाथ कालिदास की प्रशंसाएँ करते थकते नहीं। 'कालिदास' 'मेघदूत' 'ऋतुसंहार' 'कुमार-सम्भवेर गान' आदि उनकी रचनाएँ इस उक्ति के प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। अनेक निवन्धों, आलोचनाओं में कालिदास के लिए उन्हों ने अपना दिल खोल कर रख दिया है। वैसे भी चित्राङ्गदा, उर्वशी, विदाय अभिशाप, वर्षामङ्गल, स्वप्न आदि उनकी सुप्रसिद्ध कविताओं के भीतर से कालिदास फूटा पड़ता है। सच तो

यह कि रवीन्द्रनाथ दूसरे कालिदास हैं। क्या जीवन-तत्वों का सङ्कलन, क्या सौन्दर्य्य-सृष्टि, क्या सहज कल्पनाएँ, क्या मार्मिक चित्र-रचना, सभी में इन दोनों की तरह तीसरा कोई नहीं। जैसे दो हजार वर्षों के अतीत की सुप्त-विस्मृत स्मृतियों को सजग-सजीव कर भविष्य के युग-युग तक भारतीय साहित्य के विशाल भाल को, दीप्त समुन्नत रखने के लिए, अतीत के साथ भविष्य को स्वर्ण शृङ्खला में सम्बद्ध करदेने के लिए, भारत के सच्चे काव्य कलाकार कालिदास को आकुल आत्मा ही नई समृद्ध वसन्त श्री की तरह रवीन्द्रनाथ के रूप में, साहित्य के पतझर-झंखाड़ के बीच से फूट निकली हो।

४

रवि और कवि की कृतियों की बानगी देना सूरज को दीपक से दिखाना ठहरा, वह भारत ही नहीं, विश्व भर में वन्द्य हो चुकी हैं। विविध माध्यमों द्वारा विश्व उनके रस का आस्वादन कर चुका है, रवि और कवि दोनों ही देश और काल के प्रतिनिधि हो कर भी, देश और काल से परे हैं। उन्होंने अपनी अलौकिक प्रतिभा की बदौलत देश और काल पर अधिकार कर रक्खा है, उसे बाँध रक्खा है, वह स्वय देश और काल से सीमित नहीं किए जा सकते।

कालिदास की रुचिर रचनाओं में जो एक सरस स्निग्ध शान्ति है, रवि की कृतार्थ कृतियों में भी वह ठीक वैसी ही है। आज भारत का प्राचीन चित्र परिवर्त्तित (ऐतिहासिक) हो गया

है, रुचि में नवीनता आ गई है, पर कालिदास की आभा ज्यों की त्यों अम्लान है। फूल सूखकर झर गया है, पर उसकी स्वर्गीय सुरभि में अब भी वैसी ही ताजगी है।

कालिदास ने न जाने कब, किस अतीत, विस्मृत वर्ष में, किस पवित्र आषाढ़ के प्रथम दिवस को 'मेघदूत' की रचना की थी? वह मेघ-मन्द्र श्लोक! जान पड़ता है, जैसे विश्व के सकल वियोगी विरही जनों के शोक को उन्हों ने अपने घन-नील अन्तर के स्तर-स्तर में, सघन सङ्गीत के मध्य पुञ्जीभूत कर रक्खा है!

उस दिन के बाद शत-शत बार नवीन आषाढ़ का प्रथम दिवस आता, और प्रत्येक बार प्रत्येक वर्षा उनके कमनीय काव्य को नव-वारि-धारा से सिक्त, प्लावित कर, उस पर नव घन स्निग्ध छाया फैला कर, उसमें जलद-मन्द्र की नव-नव प्रतिध्वनि भरकर, उसके छन्दों को वर्षा-तरङ्गिणी की भाँति प्रखर, सवेग बनाकर, नवीन जीवन प्रदान कर जाती है।

आज वह सानुमान आम्रकूट कहाँ है? उपल-व्यथित-गति हो कर विन्ध्य-पद-मूल में विशीर्ण रेवा कहाँ बह रही है? वेत्रवती के पुलिन पर परिणत-फल-श्याम जम्बू-वन की छाया में खिले हुए केवड़े के बागों से घिरा हुआ दशार्ण अब कहाँ है? उसके रास्ते के पेड़ों की डालियों में ग्राम-विहङ्ग वर्षा के दिनों में अपने ललित कलरव से वनस्पति को घेरकर अब घोसले कहाँ बनाते हैं?

आह ! महर्षि कण्व का वह पुण्य आश्रम क्या हो गया ? जहाँ पेड़ों के नीचे-नीचे, घोंसलों में दुबके पखेरुओं के नन्हें-नन्हें बच्चों से कुतरी हुई नीवार की बालियाँ बिखरी रहती थीं, कहीं इंगुदी-फल चूरने के कारण चिकने-चिकने पत्थर चमकते रहते थे, तपोवन की सात्विकता पर पूरा विश्वास रहने से हिरने चुपचाप जुगाली करते बैठे रहते थे, लोगों की आवाज सुनकर भी तनिक चौंकते तक नहीं थे, और जलाशय की ओर जाने-वाली राहें, ऋषिकुमारों के गीले-गीले वल्कलों के छोरों से चूती हुई पानी की बूँदों की रुचिर-धार रेखाओं से अङ्कित रहती थीं ? जहाँ तितली-सी तुनुक शकुन्तला कभी सखियों की बाँह की छाँह में छिपकर खड़ी होती और कभी अपने प्यारे पादपों, बाल लताओं से लिपटी चलती थी !

इच्छा होती है आँखे गीली कर, गर्म गर्म साँसें छोड़ूं, पछताऊँ, पर दूसरे ही छन दार्शनिक आश्वासन मिलता है— नहीं-नहीं, वह सब आज भी तो है, प्रभाहीन भारत के रोज-रोज बदलते हुए तड़ित्-चपल चित्रों में नहीं, पत्थर कोयले की दुर्गन्ध भरे वातावरण में, उस पावन रामगिरि के; आश्रमों, तपोवनों की छाती छेद कर दौड़ी जाती हुई रेलगाड़ी की खिड़कियों से झाँकने पर 'झाँय-झाँय' करते हुए दैत्याकार खड़े झाड़ों-झंखाड़ों के जंगलों में नहीं; किन्तु उस अमर ज्योतिर्लोक में, जहाँ रेलगाड़ी का धुआँ नहीं पहुँच सकता, उस सरस मानस में, जहाँ पतझर का, ग्रीष्म का प्रवेश नहीं हो सकता ! कालिदास ! तुम्हारा

'आत्म-स्वरूप' भारत आज भी साहित्य के स्वर्गीय-शरीर में ज्यों का त्यों स्थित है, तुम्हारा वह शान्त, अक्षय सौन्दर्य्य-जगत् आज भी वैसा ही है, उसी प्रकार जग में जगमगा रहा है।

रवि ने साहित्य में वैसे ही आश्रम-तपोवन की, सरस स्निग्ध 'शान्ति की, आत्मा की शोभा-सुषमा की, सत्य की, शिव की, सुन्दर की प्रतिष्ठा की है। हमें उनकी प्रतिमाओं को सुघर रूप-रेखाएँ तो देखनी ही चाहिएँ, किन्तु उनके' भीतरी स्तर में स्थित आत्मा की, सत्य की दिव्य झाँकी भी लेनी चाहिए, अन्यथा कालिदास या रवि का सम्यग् दर्शन नहीं हो सकता। हम शकुन्तला को न देखकर एक अप्सरा-कुमारी की नजाकत देखते रह जायँगे; पार्वती को न पहचान कर हिमालय की हसीन अल्हड़ लड़की की ओर घूरते रह जायँगे, और इस प्रकार सम्यग् दर्शन से वंचित रह कर भी हम अपने को सहृदय कहते रहें, इससे बड़ी जवर्दस्ती और क्या होगी?

मेरे लिए यह कुछ साधारण अचरज का विषय नहीं रहा कि शेक्सपियर की अन्तिम नाट्यकृति 'हैमलेट' न होकर 'टेम्पेस्ट' है। टेम्पेस्ट के जादू-टोने से हैमलेट का भूत तो कहीं अच्छा था, पर कौन जाने, शेक्सपियर के दिमाग में कैसी आँधी आई कि उसे 'टेम्पेस्ट' जैसी सस्ती Comedy आखिरी वक्त लिखनी ही पड़ गई। जिन्हें 'रोमियो-जूलियट' को ट्रेजेडी लाजवाब जँचती है, यों वह टेम्पेस्ट को भी बुरा नहीं कह सकते,

वल्कि दाएँ-बाएँ देखकर उसे 'किंग-लियर' 'हैमलेट' से भी बढ़िया बता देंगे। जो हो, मेघदूत और कालिदास तो शकुन्तला के साथ साहित्य के स्वर्ग में पहुँचे हैं। किन्तु रवीन्द्रनाथ की 'मानसी' 'चित्रा' या 'गीताञ्जलि' को देख कर उनके उच्चतम साहित्य के बारे में यों ही झटपट कुछ कहा नहीं जा सकता। यहाँ भी शेक्सपियर वाली विषम समस्या उठ खड़ी होती है। बात यह है कि वह कालिदास की तरह एकरस या 'सर्व-प्रिय' नहीं हैं। कालिदास का सरस परस रवीन्द्रनाथ से लेकर ऐरे-गैरों तक की हृदय-तन्त्री को झङ्कृत कर देता है, पर रवीन्द्रनाथ विशेष कर प्रौढ़ सहृदयों ही के लिए हैं। इसका कारण यह नहीं कि उनकी भावनाएँ कालिदास की भावनाओं की भाँति मर्मस्पृक् या सुन्दर नहीं हैं, किन्तु वह सब मिलाकर उतनी ही सरस नहीं हैं, सँवारी हुई उसी तरह पर हैं पर उन्हें सब नहीं समझ सकते।

हिन्दी के एक विशिष्ट आलोचक का मत है कि रविबाबू की कुछ आरम्भिक कृतियाँ ही हृदय की वस्तु हैं बाद बौद्धिकता का दौरदौरा है, उनकी प्रतिभा कठोर हो गई है, कविता में नीरसता आगई है! इस तरह के खयालों से खुल कर बगावत करने की कोई जरूरत नहीं जान पड़ती। इस विषय में इतना ही कहना पर्य्याप्त होगा कि आलोचक महाशय जिन प्रारम्भिक रचनाओं का रसास्वाद कर तृप्त होते हैं, उनके तथा उन्हींके समान विचार रखनेवालों के लिए रविबाबू का उतना

ही आत्म-रस-दान है। किन्तु रविबाबू अगर शान्त-रस या भक्ति-रस को भी 'अमृत-रस' कह कर पीनेवालों की प्यास बुझा सकते हैं तो इसके लिए वे आलोचक दूसरों के सुख सौभाग्य से ईर्ष्या न करें।

मैं गीताञ्जलि, नैवेद्य, खेया आदि को उपनिषदों की धीर-गभीर भावनाओं से भरी हुई गीता-शैली की काव्य-गीतियाँ मानता हूँ। न गीता को हर आदमी समझ सकता है और न इन कृतियों को ही, पर मैं तो खुले शब्दों में यह भी कहदेना चाहता हूँ कि आरम्भ से अन्त तक सरल-सरल कहे जानेवाले कालिदास को भी बहुत कम लोग समझते हैं, मुश्किल से सौ में एक दो। क्योंकि अधिकांश लोग कालिदास के प्रसाद गुण, वैदर्भी रीति, उपमा अलङ्कार और शृङ्गार रस से अधिक के ज्ञाता नहीं हैं, ज्ञातव्य विषय के बारे में उनकी कोई कल्पना भी नहीं है।

कालिदास के काव्यों में भी स्थान-स्थान पर दार्शनिक छींटे हैं, तुलसी, सूर, कबीर आदि भी इसके अपवाद नहीं हैं। पर कबीर को छोड़ कर और किसी में वैसी 'नीरसता' नहीं प्रतीत होती जैसी रवीन्द्रनाथ की गीताञ्जलि आदि में कुछ लोगों को होती है। इसका कारण भाषा-भाव, उपमा-उत्प्रेक्षा, शान्त शृङ्गार, साकार-निराकार के अतिरिक्त संस्कार-विशेष भी है। 'झीनी-झीनी बीनी चदरिया' का संस्कार जन-साधारण के हृदय पर नहीं के बराबर रहा है, देव और विहारी पर रीझनेवाले

यदि ऐसे भावों पर खीझने लगते हैं तो यह स्वाभाविक ही है।

रविबाबू एक वासन्तिक कुसुमोद्यान के समान हैं जिसमें भाँति-भाँति के फूल खिले हों; शरत् के स्वच्छ नील आसमान के समान हैं जिसमें बहुत से सितारे जगमग-जगमग कर रहे हों। सब मिलाकर रवीन्द्रनाथ उद्यान या आसमान से किसी भी प्रकार कम नहीं हैं। पर सङ्क्षेप में उनके काव्य-साहित्य के भीतर दो शैलियों ही की प्रधानता है, जिसे हम शुद्ध-साहित्यिक और आध्यात्मिक-साहित्यिक कह सकते हैं। जो शुद्ध साहित्यिक है, वह कालिदास के बहुत पास-पास है, पर मिश्रित-शैली में विश्व की विविध शैली-श्रेणियों का सामञ्जस्य पूर्ण मिश्रण है। निश्चय ही रवि का समादर दूसरी श्रेणी की कविताओं के कारण अधिक हुआ है, पर इसीलिए पहली शैली को लचर नहीं कहा जा सकता। यही रवि और कवि के मिलन का क्षितिज है।

प्राची के इस क्षितिज पर जब-जब हमारी आँखें गड़ती हैं, हम रवि और कवि को देख कर आश्चर्य्य-चकित हो जाते हैं। और कभी-कभी बरबस मुँह से निकल पड़ता है—जहाँ न पहुँचे रवि वहाँ पहुँचे कवि!

अक्टूबर' ३६



*

# भक्ति और शृङ्गार

(Divine love) दिव्य प्रेम को भक्ति कहते हैं और मानवीय (Sexual love) को शृङ्गार। भक्ति में आत्म-समर्पण की तृप्ति रहती है, शृङ्गार में परस्पर स्नेहाकर्षण का मोह-सुख। "नारद पाञ्चरात्र" में लिखा है—

माहात्म्य-ज्ञानपूर्वस्तु सुदृढ़ः सर्वतोऽधिकः
स्नेहो भक्तिरिति प्रोक्तस्तया मुक्तिर्नचान्यथा।

अर्थात् सर्वश्रेष्ठ तथा अत्यन्त सुदृढ़ स्नेह ही को भक्ति कहते हैं। उसी से मुक्ति होती है। अवश्य ही इस स्नेह में एक विशेषता भी रहती है। स्नेह करनेवाले के हृदय में अपने आराध्य या प्रियतम के माहाम्य का ज्ञान होना आवश्यक है। उसे यह धार्मिक दृष्टि से भी, समझना ही चाहिए कि मेरा प्रिय सर्वाधिक सुन्दर, सर्वश्रेष्ठ दयालु, अत्यधिक उदार या सम्पूर्ण विशेषतामय है।

यदि उसमें भी किसी प्रकार की त्रुटि रह जाय तब स्नेह चिर-सुदृढ़ हो ही नहीं सकता। और यह ध्रुव सत्य है कि इस दृश्यमान विश्व में, त्रुटियों या दुर्बलताओं की पद-पद पर भरमार है। इसमें कोई भी निर्दोष या सम्पूर्ण गुणशाली नहीं पाया जा सकता। इसलिए 'माहात्म्य ज्ञान' की यथार्थ रक्षा पशु-जगत् या मानवीय सृष्टि में न होकर ईश्वर में ही भलीभाँति हो सकती है। और इसीलिए मैंने कहा कि

ईश्वरीय या दिव्य प्रेम ही का नाम यथार्थतः भक्ति है।

जैसे प्रेम का बिगड़ा हुआ रूप घृणा है, वैसे ही बना हुआ रूप भक्ति। मान लीजिए—हम किसी को जी जान से प्यार करते हैं, उसकी जुदाई में आहें भरने लगते हैं; मिलन में पागल की तरह झूम-झूम पड़ते हैं। पर अभाग्यवश किसी तरह अगर अनबन हो जाय, तो बस वही प्यार खार बन जायगा। अपने प्रिय के जिस रूप-रंग, हास-विलास, गति-विधि पर आज हम मर मिटने को तैयार हैं, 'सर से कफन लपेटे जिस कातिल की खोज ढूंढ़ में आसमान-जमीन का कुलावा मिलाते चलते हैं, वह एकदम फीका, स्याह मालूम पड़ने लगेगा, उसकी एक-एक बात आघातकर जान पड़ेगी, और उसे हम जानो दुश्मन समझने लगेंगे। हमारा प्यार जितना गहरा रहेगा, घृणा भी उतनी ही गहरी होगी। ठीक ऐसी ही बात भक्ति में होती है।

भक्ति के लिए भी हम पहले साधारण प्रेम का पथ पसन्द करते हैं, फिर ज्यों-ज्यों हमारी गति अग्रगामिनी होने लगती है, हम में केवल गति ही शेष रह जाती है। यात्रा का उद्देश्य राह के छोर तक पहुँचना भर रह जाता है, किसी स्थान विशेष से कृत्य-कृत्य होकर लौट आना नहीं। प्रेम का फल प्रेम ही रह जाता है, किसी सुन्दर सुकुमार शरीर से लिपट कर जी जुड़ाना नहीं। यहाँ यह प्रेम शरीर की सीमा का अतिक्रमण कर दो पवित्र आत्माओं में जैसे एक अज्ञात एकता स्थापित कर

देता है। सत्य प्रेम का यही सुन्दर तथा मङ्गलमय स्वरूप है। पर ज्यों ही यह दो आत्माओं में इकाई कायम करने के बजाय आत्माको परमात्मा की ओर उन्मुख-उत्सुक करने लगता है, पार्थिव प्रतीकों के माध्यम से प्रकाश में आने की लालसा को पार कर जाता है, इसका व्यावहारिक नाम "दिव्य प्रेम" न रह कर भक्ति हो जाता है। इस 'एकीकरण' को वेदान्त के उस शुष्क अर्थ में नहीं समझना चाहिए, जिसमें अपने में ब्रह्म-रूप की, 'तत्त्वमसि श्वेतकेतो' की ज्ञानोपलब्धि के साथ ही 'सोऽहं' की अनुभूति प्राप्त करने की बुरी नौबत आ जाती है।

यहाँ तो मानो दो प्राण जुड़ जाते हैं, सचमुच एक हो जाने की जरूरत नहीं। जैसे शरीरतः प्रेमी और प्रेमिका, दिल और दिलरुबा का दो होना निहायत जरूरी है, उसी प्रकार आराध्य और भक्त की पृथक्-पृथक् सत्ता अत्यन्त आवश्यक है। अवश्य ही प्रेमी और प्रेमिका से भक्त और आराध्य में एक भेदमूलक विशेषता रहती है। प्रेम-शृङ्गार में प्रेमी प्रेमिका के लिए दीवाना बन जाता है, प्रेमिका प्रेमी के पीछे पगली हो जाती है, कभी कभी दोनों एक दूसरे के प्रति अगाध स्नेह प्रदर्शित करते पाये जाते हैं, पर यहाँ केवल भक्त ही को आराध्य के प्रति प्रणय-प्रणत रहना पड़ेगा; पागल या दीवाना बनना होगा; सब कुछ न्योछावर कर देना होगा। यह दूसरी बात है कि भक्त पर भगवान् की भी अनुपम कृपा हो; वह उसके

सम्पूर्ण मनोरथों को अनायास ही परिपूर्ण कर दें, पर भक्त तो केवल भक्ति के लिए भक्ति करता है, भक्ति ही में उसे अपूर्व सुखानुभूति होती है, अद्भुत आत्म-तृप्ति रहती है। यदि भक्ति में तृप्ति या सुखानुभूति न हो तो उसमें और गुलामी में फर्क ही क्या रह जाय? निराला जी की (गुप्त जी की नहीं; वहाँ तो सीता और लक्ष्मण भाभी-देवर हैं।) 'पञ्चवटी' में भक्त प्रवर लक्ष्मण कहते हैं—

जीवन का एकही अवलम्ब है—सेवा;
है माता का आदेश यही,
माँ की प्रीति के लिए ही चुनता हूँ सुमन-दल,
इसके सिवा कुछ भी नहीं जानता—
जानने की इच्छा भी नहीं है कुछ।
माता की चरण-रेणु मेरी परम-शक्ति है—
माता की तृप्ति मेरे लिए अष्ट सिद्धियाँ—
माता के स्नेह-शब्द मेरे सुख-साधन हैं।
धन्य हूँ, मैं ........................

भक्ति का सरस स्रोत जैसे लक्ष्मण के प्राणों में उमड़ रहा हो। माता के आदेश पालन के अतिरिक्त वह कुछ भी नहीं जानते, जानने की इच्छा भी नहीं होती! कैसी तृप्ति है यह आत्मा-र्पण की? कहने का तात्पर्य्य यह कि सकाम प्रेम में तो शृङ्गारत्व का विघात नहीं हो सकता, पर सकाम भक्ति को भक्ति नहीं कह सकते!

हाँ, यदि प्रेम-शृङ्गार भी निष्काम हो जाय, तो उसे भक्ति कहना ही समुचित होगा। जैसा कि मैं ऊपर लिख आया

हूँ, उसमें केवल प्रकार या आश्रय मात्र का भेद रहता है, वास्तविक नहीं। लाल रंग की गाय को भी गाय ही कहा जाता है, और काले रंग वाली को भी गाय ही। इसलिए रक्तता या श्यामता रूप विशेषण ( प्रकार ) के भेद से 'लाल गाय' या 'काली गाय' में जो भेद-बुद्धि होती है, वह वास्तविक नहीं है, व्यवहार के लिए कल्पित हुई है; गढ़ी गई है। उसी प्रकार आश्रय भेद से जो भेद-बुद्धि होती है, वह भी काल्पनिक ही है। डंठल पर खिले हुए फूल को भी फूल ही कहा जाता है और तालाव में तिरते हुए फूल को भी फूल ही। इसलिए डंठल और तालाव रूपी आश्रय के भेद से 'डंठल पर खिला हुआ फूल' और 'तालाब में तिरता हुआ फूल' रूपी जो भेद-प्रतीति होती है, वह मिथ्या या व्यावहारिक मात्र है।

भक्ति और शृङ्गार निष्काम तथा सकाम प्रेम के दो रूप हैं। निष्काम (दिव्य) प्रेम भक्ति और सकाम प्रेम शृङ्गार है। अब रही बात प्रकार तथा आश्रय जन्य भेद-प्रतीति की, सो तो केवल काल्पनिक ही है। इसलिए दास्य, सख्य, वात्सल्य शान्त या माधुर्य्य भक्ति-उपासना के रीति-विशेष, प्रकार मात्र हैं, इनमें वास्तविक भेद कुछ भी नहीं। तुलसी दास ने राम को मालिक मानकर दास बुद्धि से, सूरदास ने कृष्ण को मित्र मानकर सख्य भाव से, गोपियों ने उन्हें पति मानकर प्रेयसी (माधुर्य्य) रूप से उनकी उपासना की, तो इन विभिन्न भावनाओं में प्रतीत होने वाला भेद वस्तुतः कुछ भी नहीं,

सब भक्ति ही भक्ति है। इसीलिए अर्जुन ने श्रीकृष्ण को एक ही स्वर से कह दिया है :—

'पितेव पुत्रस्य, सखेव सख्युः,
प्रियः प्रियायार्हसि देव सोढुम्।'

इस तरह, संक्षेप में निष्काम तथा सकाम प्रेम को भक्ति और शृङ्गार प्रतिपादित कर चुकने पर एक विरुद्ध तर्क भी उपस्थित किया जा सकता है कि यदि तुलसी-सूर या गोपियाँ या दास्य-सख्य माधुर्य्य में वास्तविक भेद नहीं है, तो इसी प्रकार निष्काम-सकाम या भक्ति-शृङ्गार का भेद भी कल्पित ही कहा जाय। पर यह तर्क-प्रकार एकदम निराधार होगा। कारण, भक्ति और शृङ्गार अँधेरे - उजाले की तरह बेतरह जुदा-जुदा हैं। सकाम प्रेम मोहमूलक तथा विनाश-फलशाली है, किन्तु निष्काम प्रेम ज्ञानमूलक तथा अमृतत्व-फलशाली होता है। सकाम प्रेमी कामी है, गुमराह है, गड्ढे की ओर जा रहा है। पर निष्काम प्रेमी साधना के पथ पर है, भगवान् के चरणों की ओर बढ़ रहा है। वह जैसे भगवान् को पहचान कर कह रहा हो, 'तुम चाहे जिस रूप में रहो, मैं तुम से अलग कैसे रह सकता हूँ?' नन्द ग्वाले के बाँसुरीवाले लड़के पर ग्वालिनें न्योछावर नहीं थीं, बल्कि भक्त की आकुल आत्माएँ अपने भगवान् को पहचान कर उससे लिपट जाना चाहती थीं। कृष्ण के मथुरा जाते समय वह इसीलिए रो रही थीं कि जन्म-जन्म की साधनाओं के बाद बड़े

भाग्य से उन्होंने अपने प्रिय को प्राप्त किया था, वह फिर से उसे भूल से भी खोना कैसे चाहतीं ? पर अभाग्य ने निर्दय हाथों से लूट जारी कर दी थी, अब यह दुख उनसे कैसे सहा जा सकता था ? उनके वाष्प-गद्गद कण्ठ से जैसे यही करुण सङ्गीत फूट रहा था—

'आमि कखनो वा भुलि, कखनो वा चलि,
तोमार पथेर लक्ष्य धरे ;
तुमि निष्ठुर सम्मुख हते याओ ये स'रे !'

( २ )

भक्ति और शृङ्गार का स्वरूप सुस्पष्ट हो जाने के बाद इस संशय के लिए कोई स्थान ही नहीं रह जाता कि मीरा, चण्डिदास, जयदेव, विद्यापति, तुलसी, सूर आदि भक्त कवियों की रचनाएँ किस कक्षा में रक्खी जायँगी ! रामी (मीरा ही का जैसे रूपान्तर हो !) धोबिन चण्डिदास की प्रेमकविताओं की आत्मा है, वही उनकी मूर्त्तिमती कविता है। चण्डिदास उसे जिस दृष्टि से देखते थे, वह दृष्टि ही उनकी असलियत का बयान दे सकती है। रामी धोबिन के प्रति चण्डिदास की सुप्रसिद्ध कविता है—

एक निवेदन करि पुन पुन
शुन रजकिनि रामि !
युगल चरण शीतल देखिया
शरण लइलाम आमि ।
रजकिनि रूप किशोरी स्वरूप
काम गन्ध नाहि ताय,

ना देखिले मन करे उचाटन
देखिले पराण जुड़ाय !

ऐ रामी धोबिन, सुन सही, मैंने तेरे युगल चरणों को शीतल (ताप-दाह दूर करने में समर्थ) समझ कर ही, उनकी शरण ली है, मुझे इसी एक बात का तुझ से बार-बार निवेदन करना है। तेरा यह किशोर वयस का सुन्दर स्वरूप ! सच कहता हूँ, इसमें काम-वासना की तनिक गन्ध तक नहीं है। फिर भी न जाने क्यों, इसे देखे बगैर मेरा जी कैसा-कैसा करने लगता है, और देखते ही प्राण जुड़ा जाते हैं !

तुमि रजकिनि आमार रमणि
तुमि हओ मातृ-पितृ
त्रिसन्ध्या याजन तोमारि भजन
तुमि वेद-माता गायत्री।
तुमि वाग्वादिनी हरेर घरणी
तुमि से गलार हारा
तुमि स्वर्ग मर्त्य पाताल पर्व्वत
तुमि से नयनेर तारा

तू मेरी रमणी है, पर तू ही मेरी माता भी है, पिता भी है—सब कुछ तू ही तो है। त्रिकाल सन्ध्याओं में मैं तेरी ही आराधना, उपासना करता हूँ, तू वेदों की माता गायत्री जो है ! इतना ही क्यों ? तू साक्षात् सरस्वती है, सती पार्वती है ! तू मेरे कण्ठ की मनोहर मालिका है, तू मेरी आँखों की तारिका है—इसीलिए स्वर्ग, मर्त्य, पाताल, पर्वत सब ओर तू ही तू दीख पड़ती है ! तेरे अलावा मेरा और है कौन ?

इसे अच्छी तरह समझ लेने पर कवि के दिव्य प्रेम या शृङ्गार-वासना-विषयक दृष्टिकोण को समझने-परखने के लिए, बहुत दूर जाने की जरूरत नहीं रह जाती।

इतने पर भी जिन्हें चण्डिदास गंदे ही मालूम पड़ते हैं, कहना चाहिए कि उनकी आँखें एकदम गंदी हो गई हैं, वे इन लोगों की रचनाएँ पढ़ने-समझने के वास्तविक अधिकारी नहीं हैं। भगवान् कृष्ण तक ने अपनी गीता को अधिकारी भक्तों ही को सुनाने-समझाने का आदेश दिया है, इसमें बहुत बड़ा रहस्य अन्तर्हित है। फिर मैं मध्ययुग के रीति कवियों की सारी अनीतिमूलक कृतियों को तो भक्ति के उद्गार कह नहीं रहा। वहाँ निश्चय ही उत्कट वासना है, मलिनता है, शृङ्गार है, और बहुत स्थलों में वीभत्स-शृङ्गार भी है। अस्तु।

कुछ भ्रष्ट कवियों की रचनाएँ देख कर लोग गोपियों के दिव्य प्रेम को भी कुत्सित, कलुषित समझने की भूल कर बैठते हैं। पर इसमें बेचारी गोपियों का क्या दोष? यदि कोई चित्रकार गणेश की मूर्त्ति बनाते-बनाते बन्दर की तसवीर बना बैठता है तो इसमें मङ्गलमूर्त्ति गणेश जी का क्या अपराध? जिन्होंने भगवान् कृष्ण को आलम्बन नहीं बना कर बाँके छैला को बनाया, उनसे परम-पावन प्रेम की पिपासा मिटाने का प्रयत्न नितान्त निष्फल है। मैं तो यहाँ तक कहने को तैयार हूँ कि कहीं-कहीं भक्त कवियों ने भी (शायद) साहित्यिकता की रक्षा के लिए जिस वीभत्स शृङ्गार के गड्ढे में डुबकियाँ लगाई हैं

उस गड्ढे को मानसरोवर समझना भूल होगा; या जो जगह-जगह जहर उगलता है, उसे अमृत समझना फिजूल होगा। उनके व्यक्तित्व या महात्म-रूप पर मेरा कोई आक्षेप नहीं, पर सिर्फ इसीलिए उनके काच को हीरा कहना खरी आलोचना के खिलाफ होगा। मैं समझता हूँ कि मनुष्य होने के कारण, भक्त रहने पर भी गलतियाँ करना स्वाभाविक है। कम से कम मैं उन गलतियों को सही कहने के लिए तैयार नहीं हूँ। पर हर्गिज मेरा यहाँ यह मतलब नहीं है कि उनके भ्रान्त भावों की ही पुनः पुनः आवृत्ति की जाय और उनके सत्य, दिव्य, उदार उद्गारों से वंचित रहा जाय। बस गुलाब के फूल की कस-कस कर शिकायत ही की जाय कि वह कँटीले डंठल पर क्यों खिला हुआ है? कमल का कलेजा मसल-मसल कर यही कहा जाय कि वह पंक के अंक से क्यों पैदा हुआ?

सबसे बड़ी भूल गोपियों को साधारण स्त्री मानकर चलने से होती है। गोपी-उद्धव-संवाद में भक्ति और ज्ञान की जो धारा बही है, गोपियों ने उद्धव को जैसे जैसे उत्तर दिए हैं, वह सब जान सुनकर भी यदि उन्हें महज भोली भाली ग्वालिन न समझने की अक्ल नहीं आती, तो मैं कहूँगा—वैसी समझवालों के लिए कृष्णावतार को न मानना, गीता, महाभारत या भागवत को शेखचिल्ली की कहानियाँ समझना ही ठीक है, शास्त्र तो ऊँचे स्वर से सुना सुना कर कह रहा है—

"गोप्यस्तु श्रुतयो ज्ञेया न मानुष्यः कथञ्चन।"

कृष्णोपनिषद् में लिखा है कि वनवास के समय सच्चिदानन्द-स्वरूप भगवान् श्री रामचन्द्र जी का साक्षात्कार कर उनके सर्वाङ्ग सुन्दर स्वरूप पर रीझ कर ऋषि-महर्षियों ने उन्हें आलिङ्गन करने की उत्कट अभिलाषा प्रकट की थी, भगवान् ने बिहँस कर बताया था कि—

'भवान्तरे कृष्णावतारे यूयं गोपिका भूत्वा मामालिङ्गथ ।'

कल्पान्तर में जब मैं कृष्णरूप में आऊँगा, तुम गोपिकाओं के रूप से मेरा आलिङ्गन कर सकते हो। उस समय तपोवन में जितने शतसहस्र ऋषि-महर्षि थे, उतनी ही संख्या में गोपिकाएँ भी हुईं। एक प्रकार का और भी वचन मिलता है कि श्रुतियों-उपनिषदों में जितनी ऋचाएँ हैं वही सब गोपी-रूप से सजीव हुई थीं।

—अष्टावष्ट सहस्रे द्वे शताधिक्य: स्त्रियस्तथा
ऋचोपनिषदस्ता वै ब्रह्मरूपा ऋचः स्त्रियः । —कृष्णोपनिषद् ।

गोपियाँ ऋचाएँ (ऋषियों की ज्ञानराशि) हों चाहे उनकी साक्षात् प्रतिमाएँ हों, पर वह मानवी किसी भी दशा में नहीं थीं।

—न मानुष्य: कथञ्चन !

रासप्रकरण में वेदव्यास का वचन है—

एवं परिष्वङ्गकराभिमर्श स्निग्धेक्षणोद्दामविलासहासैः
रेमे रमेशो व्रजसुन्दरीभि
र्यथाऽर्भक: स्वप्रतिबिम्बविभ्रमः

अर्थात् किसीका हाथ पकड़, किसीका आलिङ्गन कर, केशों की ओर स्निग्ध दृष्टि से देख—यों भाँति भाँति के उन्मुक्त

हास-विलास के साथ कृष्ण गोपबालाओं के संग-संग उसी प्रकार खेल रहे थे जिस प्रकार बालक अपनी ही छाया के साथ कुतूहल से खेलता है। कृष्ण और गोपियों के अशेष आमोद-प्रमोद का—रास का रहस्य बस एक ही उपमा द्वारा सुस्पष्ट कर दिया गया है, "यथार्भकः स्वप्रतिबिम्बविभ्रमः।
स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण ने कहा है,

नमय्यावेशितधियां कामः कामाय कल्पते
भर्जिता क्वथिता धाना प्रायो बीजाय नेष्यते।—

अर्थात् जिनकी चित्तवृत्ति मुझ में लगी हो, उनका काम लौकिक काम नहीं हो सकता, वह काम प्रेम तो है, पर उसे सांसारिक, वासनामूलक समझना व्यर्थ होगा। उदाहरण देते हैं कि भूने हुए धान खेत में बीज का काम नहीं कर सकते।

भगवद्विषयक प्रेम में वासना दग्ध हो ही जाती है। सांसारिक इन्द्रिय-सुख की कामना रहने पर ईश्वर में प्रीति हो कैसे सकती है? अस्तु। गोपियों के प्रेम पर यहाँ बहुत नहीं लिख सकूँगा। वह एक स्वतन्त्र निवन्ध का विषय है। फलतः कीच उछालनेवालों का प्रसङ्ग भी यहाँ अनावश्यक होगा। 'भ्रमरगीत' के द्वारा गोपियों की प्रेमा-भक्ति का जैसा अच्छा परिचय मिलता है, व्यास और सूरदास से लेकर सत्य-नारायण कविरत्न तक अनेक सत्कवियों के काव्यों में उसकी अपूर्व अवतारणा प्रशंसनीय ही नहीं, मननीय भी हुई है।

किन्तु, विरह - मलिन गोपियों के अश्रु-विमल प्रेम

पर जिनकी आँखें नहीं टिकतीं, उन्हें माखनचोर कृष्ण के प्रति गोपी की यह उक्ति पढ़नी चाहिए।—

क्षीरसारमपहृत्य शङ्कया
स्वीकृतं यदि पलायनं त्वया
मानसे मम नितान्ततामसे
नन्दनन्दन कथं न लीयसे?

माखन चुरा कर भागे जाते हुए कृष्ण को पुकार कर प्रेमिका गोपिका कहती है कि हे नन्दनन्दन! माखन की चोरी कर पकड़ जाने के खौफ से जो तुम दौड़े-भागे जा रहे हो, सो इस तरह तुम्हें परेशान होने की भला क्या जरूरत है? मैं तो तुम्हारे पास ही खड़ी हूँ, मेरे 'अन्धकार'-सघन गहन मन में क्यों नहीं छुप जाते? जहाँ किसी भी प्रकार कोई तुम्हें नहीं देख सकता!

क्या कोई रसिक यहाँ वासना-मूलक शृङ्गार का आभास पा सकता है? और भी—

यदि नीतं नवनीतं
नीतं, पीतं च, किन्तेन?
आतप-तापित-भूमौ
माधव! मा धाव, मा धाव।

एक दूसरी गोप-वधू निवेदन करती है कि प्यारे माधव! यदि तुमने माखन चुराया, खाया, तो अच्छा ही किया, इसमें हानि क्या हुई? लेकिन मैं यह प्रार्थना करती हूँ कि इस दुपहरी की लू से जलती हुई जमीन पर दौड़ो नहीं, भागो नहीं, लौट आओ, आओ मोहन!

यह है रोज-रोज नन्द और यशोदा के पास जोर-जोर से कृष्ण के खिलाफ उलाहने देनेवाली गरूर भरी ग्वालिनों की बोली ! प्रेम के सरोवर से जैसे फव्वारे के जरिए नन्हें-नन्हें ज्योतिःकण निकल रहे हों !

अक्टूबर '३६



# ब्राह्मण

अगर जमीन ऊपर उठकर आसमान से नहीं मिल सकती, तो यह भी निश्चय है कि आसमान जमीन की सोंधी महक वाला मुखड़ा चूमने के लिए नीचे नहीं उतर सकता। यों कोई बैठा-ठाला आदमी जमीन-आसमान का कुलावा मिलाया करे।

आज भारतवर्ष की अति पतित जाति का नाम ब्राह्मण है, पर एक समय वैसा भी था जब हमारा देश सस्कृति और सभ्यता के सर्वोत्तम शिखर पर विराजमान था, उस समय यहाँ की यही ब्राह्मण जाति संसार भर के लोगों को सभ्यता और सच्चरित्रता की शिक्षा देती थी। मनु ने लिखा है—

'एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः,
स्वं-स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः।'

अर्थात् इसी देश में उत्पन्न ब्राह्मणों के निकट आ-आ कर पृथ्वी के सब मनुष्य अपने-अपने चरित्र की शिक्षा ग्रहण करें।

जो जाति किसी समय सम्पूर्ण विश्व के मानव को शिक्षित सभ्य तथा सदाचारी बनाने की शक्ति रखती थी, आज काल-क्रम से वह इतनी अशिक्षित, असभ्य तथा दुश्चरित्र हो गई है कि उसे सर्वाधिक निम्न क्या, पतित तक कहते कोई कुण्ठित नहीं होता।

पर जिस समय त्याग और तपस्या की मूर्त्ति इस जाति का प्रतापादित्य मध्याह्न की प्रभा में था; सब के उत्तमाङ्ग इसके

पाद-पद्मों का पराग प्राप्त करने के लिए विनय-नत रहते थे आज उस युग की स्मृति का अवशेष मात्र इस भग्न देश में है। फिर भी न जाने क्यों यह कहने की इच्छा होती है कि—

'टूट गई प्याली पर उसकी स्मृति में भी मस्ती है;
इस उजाड़ में भी सुख-दुख की नन्हीं सी वस्ती है।'

हाँ, तो छान्दोग्य-उपनिषद् में उसी समय के एक ब्राह्मण-बालक का उपाख्यान है। उसका नाम था सत्यकाम। और उसकी माता का नाम था जबाला। एक दिन उसने अपनी माता से पूछा कि "मैं किस गोत्र का हूँ? मुझे बतादो, मैं भी अब आश्रम में जाकर ब्रह्म-विद्या (वेद) की शिक्षा ग्रहण करूँगा।"

माता ने कहा—'तात! मुझे तो तुम्हारा गोत्र ज्ञात नहीं। जब तुम उत्पन्न हुए थे—मैं नवयुवती ही थी। दिन-रात अतिथियों-अभ्यागतों के सेवा-कार्य्यों में व्यस्त रहने के कारण उस समय तुम्हारे पिता से मैं उनका गोत्र नहीं पूछ सकी थी। और अब तो वह इस संसार में रहे नहीं। मुझे केवल इतना ही मालूम है कि तुम्हारा नाम सत्यकाम है और मेरा जबाला। इसलिए यदि तुम्हारे आचार्य्य तुमसे गोत्र की जिज्ञासा करें तो उनसे कह देना कि मैं 'जाबाल' हूँ।

बालक गुरु गौतम के पास पहुँच कर माता की कही हुई बातों का अक्षरशः अनुवाद कर गया। सुनकर ऋषि ने समझ लिया कि यह निश्चय ही ब्राह्मण का बालक है। क्योंकि ब्राह्मणेतरों के स्वभाव में इतनी ऋजुता, ऐसी सरलता प्राप्त

होने को नहीं। फलतः उन्होंने उसका उपनयन-संस्कार करने के लिए समिध आदि होम की सामग्रियाँ लाने की तत्क्षण आज्ञा दे दी।

इसी कथानक को कवीन्द्र रवीन्द्र ने काव्य की स्वर्णाभा से विभासित कर अपने सुप्रसिद्ध काव्य-संग्रह 'चित्रा' में प्रकाशित कराया है। उसका शीर्षक रक्खा है 'ब्राह्मण'। यहाँ उसी की समीक्षा की जाती है।

काव्य के आरम्भ मे सरस्वती के तीर पर बसे हुए गौतम मुनि के सान्ध्य-कालिक प्रशान्त आश्रम का नितान्त सुन्दर वर्णन है। ऋषि शिष्यों को ब्रह्म-विद्या का उपदेश देने जा रहे हैं, इसी समय वह पूर्व-वर्णित बालक सत्यकाम वहाँ पहुँचता है और अपनी ब्रह्म-विद्या सीखने की अभिलाषा प्रकट करता है। ब्रह्मर्षि उससे उसके गोत्र की जिज्ञासा करते हैं। वह कहता है कि उसे गोत्र का ज्ञान नहीं, वह अपनी माता से पूछकर दूसरे दिन फिर आवेगा। माता ने पूछने पर बतलाया कि "मैंने अपनी जवानी में दरिद्रता के कारण बहुतों की परिचर्य्या कर (यौवन-दान देकर ?) तुम्हें पाया है। तुम पतिहीन (विधवा, कुमारी या वाराङ्गना ?) जबाला की गोद में जनमे हो। फिर तुम्हारा गोत्र मैं क्या बताऊँ ?"

दूसरे दिन शिष्य-मण्डली-मण्डित गुरु गौतम के पास आकर बालक सत्यकाम मा का कहा कहता है। सुनते ही जैसे मधुमक्खी के छत्ते पर ढेला फेंक दिया गया हो, सब शिष्य

आश्चर्य्य-चकित होकर आपस में कानाफूसी करने लगते हैं। कोई हँस पड़ता है, कोई उस निर्लज्ज अनार्य्य का अहङ्कार देख धिक्-धिक् कहने लगता है पर इसी समय गौतम ऋषि आसन छोड़, भुजाएँ फैला बालक का आलिङ्गन करते हुए कहते हैं कि 'तुम अब्राह्मण नहीं, सर्वश्रेष्ठ ब्राह्मण हो—सत्य-कुलोत्पन्न हो!'

मैंने पहले शङ्कराचार्य्य के भाष्य समेत उपनिषद् के इस उपाख्यान का सारांश लिख दिया है। रवीन्द्रनाथ के 'ब्राह्मण' का संक्षिप्त सार उपरिलिखित है। अब पाठक दोनों के विरुद्ध दृष्टिकोणों का सूक्ष्मता से अवलोकन करें।

उपनिषद् की जबाला का कहना है कि जब सत्यकाम उत्पन्न हुआ था, वह युवती थी, अतिथि-सत्कार में निरन्तर व्यस्त भी रहती थी—सोचा था गोत्रादि के बारे में फिर कभी पति से पूछ लेगी (यौवन के प्रथम-प्रहर में अपने प्रियतम के पूर्वजों के नाम या गोत्र की स्वभावतः ही जिज्ञासा नहीं हुई होगी) पर इसी बीच वह विधवा हो गई।

कविता में कहा जाता है कि उसने जवानी बेचकर बच्चे को पाया है। उसे बहुतों की 'परिचर्य्या' (!) करनी पड़ी है, पता नहीं, सत्यकाम किसका पुत्र है! सुस्पष्ट शब्दों में सत्यकाम ब्राह्मण तो क्या साक्षात् वर्णसङ्कर है। इसीलिए शिष्य-गण छी-छी कह उठते हैं। पर ऋषि उसकी सत्यवादिता पर प्रसन्न होकर उसे 'सत्यकुलजात' कहते और गले लगाते हैं।

इस प्रकार सम्भवतः रवि बाबू ने यह दिखलाने की चेष्टा

की है कि वैदिक-काल में भी ऐसे उदारचित्त ऋषि-महर्षि थे, जो एक विधवा या वेश्याकल्प स्त्री की वर्णसङ्कर सन्तान को— अज्ञात कुल-गोत्र बालक को केवल सत्याचरण के कारण ब्राह्मण कह कर ब्रह्मविद्या का उपदेश देते, गले लगाते नहीं सकुचाते थे। पर देखो, आज समाज में ब्राह्मणों ने कैसी ढोंग फैला रक्खी है ? 'जात्या ब्राह्मणत्व'के नारे लगाते हैं मूर्ख ! दूसरे शब्दों में शबरी के जूठे बेर खाकर तथा केवट को गले लगाकर जैसे भगवान् रामचन्द्र ने अछूतोद्धार का आदर्श उपस्थित किया था, उसी प्रकार इन गौतम ऋषि ने भी एक शूद्र से भी गए-बीते बालक को ब्रह्म-विद्या (वेद) बताकर अनुपम आदर्श समाज के सामने रक्खा। 'कर्मणा वर्ण-परिवर्त्तन' की कामना रखने वालों के लिए रविबाबू भी मानो इस काव्य के द्वारा एक आदर्श रख रहे हैं।

२

जिस प्रकार आज कल बात-बात में मौलिकता की दुहाई दी जाती है, उसी प्रकार एक पूर्वकालिक प्रथा अपने अभिनव विचार को प्राचीन सिद्ध करने की है। ध्वन्यालोककार ने काव्य में सर्वश्रेष्ठ माने जानेवाले अपने ध्वनिमत का प्रतिपादन करते समय उसे प्राचीन से प्राचीनतर सिद्ध कर दिया है। जैसे आज मौलिकता के बिना श्रेष्ठता या प्रतिष्ठा की दुंदुभि नहीं बजती, उसी प्रकार पहले अपने मौलिक विचार को परम्परागत, लोक-वेद–प्रसिद्ध सिद्ध किए बिना काम नहीं चलता था।

कोई उसकी इज्जत या परवा ही नहीं करता था। मौलिकता का अर्थ व्यक्तिगत विचार समझा जाता था। रविबाबू ने भी अपने मौलिक मनोभाव को उस उपनिषद् के कथानक का हवाला देकर प्राचीन ही नहीं--बिलकुल वैदिक बना दिया है। जो अत्यन्त स्वतन्त्र, वैयक्तिक (personal) तथा अतिरञ्जनपूर्ण काव्यजन्य मनोरञ्जन मात्र के लिए उपयुक्त है। मेरे विचार से वेद का ऐसा मनमाना मतलब निकालना महज मजाक है। हालाँकि ब्राह्मण वर्ण ही की भाँति वेदों की भी इन दिनों बड़ी दुर्दशा हुई है।

अस्तु। संक्षेप में उपनिषद् तथा रवीन्द्रनाथ के भावों में यही मौलिक विभेद दृष्टिगत होता है कि रवीन्द्रनाथ के सत्यकाम को सत्यवादी ही होने के कारण गौतम ऋषि ब्राह्मण कह देते हैं, किन्तु उपनिषद् के सत्यकाम की सत्यवादिता से प्रसन्न हो कर ऋषि विचार करते हैं कि ब्राह्मण हुए बगैर कोई भी इतना सरल-स्वभाव तथा स्पष्टवक्ता नहीं हो सकता। अब यह समझना होगा कि सत्यवादी होने के कारण ब्राह्मण होना और ब्राह्मण होने के कारण सत्यवादी होना—यह दोनों दो बातें हैं। उपनिषद् के अनुसार ब्राह्मण होने के कारण ऋजु-स्वभाव, सत्य-प्रकृति, स्पष्टवादी होना यह बतलाता है कि ब्राह्मण में जहाँ त्याग, तपस्या आदि अनेकानेक अपनी जातीय विशेषताएँ रहती हैं, वहाँ उसमें सत्यवादिता भी सत्यकाम की कोटि की होती है। केवल सत्यवादी ही होने के कारण कोई ब्राह्मण नहीं

कहला सकता। इसीलिए महाराज हरिश्चन्द्र, युधिष्ठिर आदि सत्यावतार होने पर भी राजर्षि ही कहलाए, ब्रह्मर्षि नहीं।

"धिग्बलं क्षत्रियबलं ब्रह्मतेजो महद्बलम्"

माननेवाले विश्वामित्र ने राजर्षि से ब्रह्मर्षि बनने केलिए न जाने कितनी कठिन तपश्चर्य्या की। अर्थात् ब्राह्मण होने के लिए ब्राह्मण-वंश में उत्पत्ति और उसके आदर्श का पालन, दोनों ही आवश्यक हैं। केवल कर्मणा नहीं, जात्या ब्राह्मणत्व की भी अपेक्षा होती है।

"जन्मना जायते शूद्रः संस्काराद् द्विज उच्यते"

का अर्थ यह नहीं कि सिंह और शृगाल का बच्चा एक ही कुल का मान लिया जाय।

किन्तु रवीन्द्रनाथ के काव्य में एक 'वर्ण-संकर' (जैसा कि बेचारा ब्राह्मण-बालक सत्यकाम वहाँ चित्रित हुआ है) भी केवल निश्छल सत्य बोलने के कारण ही ब्राह्मण बना लिया गया है। मानो ब्राह्मसमाज या आर्य्यसमाज ने कृपा कर उसे शुद्ध कर लिया है। पर सत्यकाम को जैसी बचपन की निर्दोषता (Inno cence) के कारण रविबाबू ब्राह्मण बना लेते हैं उससे तो विश्व का प्रत्येक बालक ब्राह्मण कहा जा सकता है।

उपनिषद् के लिए ऐसी आशङ्का नहीं की जा सकती। कारण, वहाँ सत्यवादिता ही को ब्राह्मणत्व नहीं बताया गया है। वहाँ के सत्यकाम को ऋषि के द्वारा गोत्र-ज्ञान की प्रेरणा नहीं मिलती। वह स्वयं अपने को ब्राह्मण समझ कर ही जैसे,

वेद पढ़ने की अभिलाषा से माता से अपना गोत्र पूछता है। वह बिलकुल अज्ञान बालक नहीं, वह जानता है कि बिना गोत्र जाने ऋषि के समक्ष ब्रह्म-विद्याऽध्ययनार्थ नहीं जाया जा सकता। उसकी माता की सत्यवादिता उसे निर्भीकता से आश्रम में पहुँचा देती है। वह सब सुना जाता है। तब ऋषि कहते हैं—

"नैतदब्राह्मणो विवक्तुमर्हति"

ब्राह्मण के अतिरिक्त और किसी में ऐसी स्पष्टवादिता का साहस नहीं हो सकता।

"समिधं सोम्याहरोप त्वा नेष्ये न सत्यादगा इति"

फिर आदेश देते है कि जाओ सौम्य! हवन के लिए समिध ले आओ, तुम सत्य से—जो कि ब्राह्मण जाति का विशिष्ट धर्म है, विचलित नहीं हुए—इसलिए मैं तुम्हारा उपनयन संस्कार करूँगा। अर्थात् यदि उसकी मा चाहती तो झूठ-मूठ उसे किसी गोत्र का नाम बता दे सकती थी, या मा के गोत्र-विषयक अज्ञान से ऊब कर वह स्वयं भी चाहता तो किसी गोत्र का नाम ले सकता था। पर उसने मिथ्या को प्रश्रय न देकर अपना सत्यकाम नाम सार्थक कर दिया। जो आरम्भ ही में झूठ बोलकर ब्रह्म-विद्या सीखने का आडम्बर करेगा, उसे ब्रह्म-विद्या का क्या खाक ज्ञान होगा? ऋषि की प्रसन्नता का कारण यही प्रतीत होता है। इस भाव को 'विधवा-विवाह' या 'अछूतोद्धार' जैसा रूप देना निरर्थक लगता है। वैसे रविबाबू

के अनुसार अर्थ करने से काव्य-वीणा में मधुर झङ्कार आगई है, सत्य—नग्न सत्य का सूक्ष्म-सौन्दर्य्यमय महत्त्व कवितोद्यान में वसन्त की विभा लानेवाला हो गया है। पर इसीलिए उपनिषद् या शङ्कराचार्य्य का अपमान नहीं किया जा सकता। इससे तो अच्छा था कि एक नया कथानक गढ़कर (जैसे कि 'एक फूल की चाह' के द्वारा बाबू सियारामशरण गुप्त ने अछूतों के मन्दिर-प्रवेश के लिए सहृदयों की सहानुभूति प्राप्त करने की चेष्टा की है) इस भाव को पल्लवित-पुष्पित किया जाता। लेकिन हाँ, तब छान्दोग्य उपनिषद् का नाम लेकर इस भाव को प्राचीन सिद्ध करने का अवसर नहीं मिलता। मुझे उपनिषद् के ऐसे अप्रामाणिक अर्थ से ही शिकायत है,काव्यगत भाव के सफल प्रभाव से नहीं। परकीया का प्रेम अधिक आकर्षक होता है, इसीलिए काव्य में सती या सीता को भी परकीया चित्रित करने का प्रयास अवश्य व्यर्थ तथा सदोष सिद्ध होगा।

मेरे कहने का यह अभिप्राय कदापि नहीं कि सर्व-वर्ण-सम्मेलन या जात-पाँत-तोड़क-मण्डल के इस परमहंस-युग में—

"प्राप्ते तु भैरवीचक्रे सर्वे वर्णा द्विजोत्तमाः"

सब वर्ण ब्राह्मण न माने जायँ, या विचारों के आदान-प्रदान के माध्यम स्वरूप साहित्य के द्वारा इतने उदार-उदात्त भावों का विस्तार-प्रचार नहीं किया जाय। किन्तु कम से कम विद्वज्जन आर्य्य-संस्कृति के प्राणभूत वेदों के साथ मनमानी न करें, मेरा इतना ही निवेदन है। मैक्समुलर की भाषा में वेदों का मर्म

समझने से भ्रान्ति की अधिक सम्भावना है। निःसन्देह 'ब्राह्मण' कविता वैदिक-संस्कृति की अनुवर्त्तिता नहीं कर रही। 'ब्रह्मसूत्र' के 'अपशूद्राधिकरण' में व्यास और भाष्यकार ने साफ शब्दों में कहा है कि—

"श्रवणाध्ययनार्थप्रतिषेधात्, स्मृतेश्च"

शूद्र के लिए वेद-श्रवण, वेदाध्ययन, वेदार्थज्ञान और तदनुसार आचार—आदि निषिद्ध है। वैसे तो इतिहास, पुराणों के द्वारा तद्विषयक विचारों को सुनाने का शास्त्रीय आदेश भी है

"श्रावयेच्चतुरो वर्णान्"

इसीलिए शङ्कराचार्य्य ने सुस्पष्ट शब्दों में कह दिया है कि—

"वेदपूर्वकस्तु नास्त्यधिकारः शूद्राणाम्"

केवल वेद द्वारा ज्ञान प्राप्त करने का अधिकार शूद्र को नहीं है। यह बात भी अभिमान से नहीं कही गई है। समाज की सुव्यवस्था के लिए, वर्णाश्रम धर्म्म का सम्यक् रूप से परिपालन करने के लिए स्वयं ईश्वरकृत यह प्रविभाग है। भगवान् ने गीता में कहा है—

"चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्मविभागशः"

प्रत्येक के लिए पृथक-पृथक गुण और कर्म्मों का सम्यक् विभाजन करते हुए स्वयं मैंने वैज्ञानिक रीति से, बहुत सोच विचार कर चतुर्वर्ण की व्यवस्था की है। वेद में—

"ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीत्"

के रूपक द्वारा, सिर से पैर तक दुरुस्त, शृङ्खलित समाज का संगठन ही बताया गया है। वह इसी नियम का

शृङ्खला का फल था कि समाज का प्रत्येक व्यक्ति अपने कर्त्तव्य को सचाई से पूरा करता था और सर्वत्र सुख शान्ति का साम्राज्य फैला हुआ था। आज सर्व-वर्ण-समन्वय, या वर्णसाङ्कर्य्य का ही यह कुप्रभाव है कि सारा भारतवर्ष दुःख-दारिद्र्य में पड़ा 'त्राहित्राहि' कर रहा है। सब के सब—

श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात् स्वनुष्ठितात्।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः॥

को भूल गए हैं। अस्तु। जिस कार्य्य को स्वयं भगवान् ने किया (मया सृष्टम्) था, आज उसे किसी भी समाज - विशेष का सदस्य कर सकने का दंभ दरसाता है।

इसी अनधिकार के कारण परम कारुणिक भगवान् श्री रामचन्द्र जी को तपस्या करते हुए शूद्र शम्बूक का वध करना पड़ा था। शम्बूक निश्छल तपस्वी था सही पर उसे तपस्या करने का जन्मना अधिकार नहीं था। उसने जो ज्यादती की थी उसे उसका दण्ड भोगना ही पड़ा था।

और शूद्रजाति में जो आत्म-ज्ञानी हुए हैं, उन्हें किसी आश्रम में वेदविद् ब्राह्मण के निकट जाने की आवश्यकता नहीं हुई थी। यहाँ उदाहरण में उनके नाम गिनाना अप्राकरणिक तथा व्यर्थ होगा।

जहाँ शूद्र की यह दशा है, वहाँ उस वर्णसङ्कर बालक को ब्राह्मण बनाने की प्रक्रिया तो निर्मूल तथा गलत ही होगी। रविबाबू ने वैसा ही किया है।

इसी भाँति 'तत्वदर्शी' डाक्टर भगवान् दास ने भी अपने 'समन्वय' में श्रुति-स्मृति-पुराणों के उद्धरणों का अपने कथन के समर्थन के अनुसार अनेकशः अभिप्राय निकाल लिया है। एक उद्धरण अप्रासङ्गिक न होगा।

उनके हृदय में सकल दर्शनों का निर्मल तत्त्व जब— 'अहम् एतत् न' के रूप में उदित हुआ, तो उन्हें इसका पुष्टि-कारक प्रमाण भी 'प्रणववाद' नामक एक अद्भुत-ग्रन्थ में प्राप्त हो गया। और यहाँ तक कि सभी शास्त्र एक स्वर से उन्हें—'अहम् एतत् न' कहते नजर आने लगे। इसी प्रसङ्ग में अनेक उद्धरणों के साथ 'विष्णुपुराण' का यह एक श्लोक भी उन्होंने लिखा है—

"अहं हरिः सर्वमिदं जनार्दनो
नान्यत् ततः कारणकार्य्यजातम्
ईदृङ् मनो यस्य न तस्य भूयो
भवोद्भवा द्वन्द्वगदा भवन्ति।"

इस पद्य के पूर्वार्द्ध से 'अहम्' 'इदं' (एतत्) 'न' यह तीन पद पृथक् कर उन्होंने इसे अपने 'तत्व' का समर्थक सिद्ध किया है। साथ ही यह लिख देने की भी कृपा की है कि इसका अन्य अर्थ भी हो सकता है किन्तु उससे उनका अभिमत नहीं सिद्ध होता।

तो इसका अभिप्राय यह हुआ कि अपने अभिमत की सिद्धि के लिए शास्त्र का अर्थ जैसा चाहे वैसा किया जा सकता है! पर इस अतत्वदर्शी अल्पज्ञ का धृष्टताजन्य अपराध

क्षम्य हो,—इस श्लोक का 'अन्य अर्थ भी नहीं', अन्य अर्थ ही है। इसमें कहा गया है कि जिसके मन में ऐसी भावना उदित हो जाय कि 'मैं हरि हूँ, सकल-चराचर ,दृश्यमान विश्व-मात्र हरि ही है, हरि से अतिरिक्त और कोई भी (कारण-कार्य्य) नहीं है' तो फिर वह सुख-दुःखादि द्वन्द्व से परे हो जाता है।

यह भाव भी उपनिषद् के इन मंत्रों—

"यस्तु सर्वाणि भूतानि आत्मन्येवानुपश्यति
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते।
यस्मिन् सर्वाणि भूतानि आत्मैवाभूद्विजानतः
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः।"

—ईशावास्य ६।७।

का अनुवादमात्र ही है। इसका अर्थ किसी भी प्रकार "अहम् एतत् न" नहीं हो सकता। प्रत्युत उस विष्णु-पुराण में (सकलमिदमहम् च वासुदेवः परमपुमान् परमेश्वरः स एकः) "यह सकल प्रपञ्च, मैं और वासुदेव सब एक ही हैं," इसी भावना के अनुशीलन का उपदेश दिया गया है।

यदि इतने बड़े-बड़े विद्वान लोग ऋषि महर्षियों की वाणी को आप्त नहीं मानेंगे तो फिर ऐसी आशा कैसे की जा सकती है कि उनकी कही हुई बातें हमलोगों के लिए मान्य ही होंगी? क्योंकि न्याय है कि—

'यद् यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्त्तते"

* * *

"महाजनो येन गतः स पन्थाः ।"

३

उपनिषद् के "वह्वहं परिचरन्ती" (जिसका अर्थ शङ्कराचार्य्य ने "अनिश अतिथि-सत्कार आदि" किया है) को रविबाबू ने—

"यौवने दारिद्र्यदुखे
वहु-परिचर्य्या करि' पेयेछिनु तोरे
जन्मेछिस् भर्तृ-हीना जवालार क्रोड़े ।"

के रूप में परिवर्तित कर दिया है। उपनिषद् में 'वहु' क्रिया-विशेषण है, जिससे उसका अर्थ निकलता है, बहुत सेवा करते रहने के कारण। किन्तु कविता में उसका प्रयोग वैसा नहीं है। वहाँ (वह्वी चासौ परिचर्य्या चेति) कर्मधारय नहीं, (वहूना परिचर्य्या) तत्पुरुष समास है, जिसके 'कदर्थ' की पुष्टि में 'दारिद्र्यदुखे' एवं 'भर्तृहीना' शब्द प्रयुक्त हुए हैं। किन्तु यदि वह वनवासिनी तपस्विनी नारी थी तो यह समझ में नहीं आता कि उसे तपोवन में इस प्रकार 'बहु-परिचर्य्या' का सुअवसर कैसे प्राप्त हो गया? कैसे थे पतित उस तपोवन के तेजस्वी तपस्वी? और सचमुच ही यदि वह ब्राह्मणी थी—जैसा कि गोत्र-विषयक प्रश्न से अनुमान किया जा सकता है, तब तो और भी ग्रन्थि उलझ जायगी।

ब्राह्मण तो जन्मजात दरिद्र होता ही था। फिर भी भौतिक-सम्पत्ति से उसे कितनी वितृष्णा होती थी इसे कालिदास ने एक ही पद्य से दरसा दिया है।

"गुरुप्रदेयाधिकनिःस्पृहोऽर्थी नृपोऽर्थिकामादधिकप्रदश्च ।

[ यति ब्राह्मण के लिए अन्नमय यज्ञ, अश्वमेध, गोमेध इसी आर्थिक दरिद्रता के कारण अनावश्यक समझा गया है। गीता में—

"द्रव्ययज्ञास्तपोयज्ञा योगयज्ञास्तथापरे
स्वाध्यायज्ञानयज्ञाश्च यतयः संशितव्रताः
अपाने जुह्वति प्राणं प्राणेऽपानं तथापरे
प्राणापानगती रुद्ध्वा प्राणायामपरायणाः
अपरे नियताहाराः प्राणान् प्राणेषु जुह्वति
सर्वेऽप्येते यज्ञविदो यज्ञक्षपितकल्मषाः"

इसी भाव का द्योतक है। ] ४ अध्याय।२८।२९।३०

दरिद्रतावश उसी जाति की नारी से ऐसे कुकर्म की आशा उस जमाने में कैसे की जा सकती थी ?

हाँ तो—इस कविता में और कई बातें भी इसी प्रकार अस्वाभाविक हो गई हैं। मैं एक उदाहरण दे कर इस अप्रिय प्रसंग से विराम ग्रहण करूँगा।

सन्ध्या-समय जब सत्यकाम आश्रम में आता है, आश्रम के सभी ब्रह्मचारी सान्ध्य-स्नान समाप्त कर, होमाग्नि के आलोक में गौतम ऋषि के कुटीर का प्राङ्गण घेरकर आसनोपविष्ट दृष्ट होते हैं। शिष्य-गण से फिर एकाएक प्रशान्त आश्रम चकित हो उठता है जब महर्षि गौतम उन्हें ब्रह्म-विद्या का श्रवण करने के लिए सावधान होने की आज्ञा देते हैं। यहाँ वक्तव्य यह है कि इस प्रकार 'वत्सगण, ब्रह्मविद्या कहि, करो अवधान' कह कर ब्रह्मविद्या बतलाने का विधान नहीं किया गया है।

ब्रह्मविद्या (अध्यात्मविद्या) राजा भोज की कहानी नहीं कि उसे शिष्य की आग्रहपूर्ण जिज्ञासा या पात्रापात्र, योग्यायोग्य का विवेक किए विना ही बतला दिया जाय। पुनश्च 'ब्रह्मविद्या' से जो प्रचलित अर्थ 'वेद' वैसे स्थान पर समझा जा सकता है उसका अध्यापन सन्ध्या-समय नहीं हुआ करता। फलतः वह अस्वाभाविक वर्णन ही कहा जायगा।

रवि बाबू ने अपनी अधिकांश अन्य रचनाओं में ऐसी निर्दोष सुषमा, इतनी सरस स्वाभाविकता दिखलाई है कि उनके समक्ष इसे सदोष तथा अस्वाभाविक कहने की धृष्टता की जा सकती है।

यों मैथिलीशरण गुप्त ने अपने 'द्वापर' में—"तत्रैका विधृता भर्त्रा, भगवन्तं यथाश्रुतम्, हृदोपगुह्य विजहौ देहं कर्मानुबन्धनम्।"—वाली यज्ञपत्नी के मरण से अशरण, निरुपाय होकर जिस प्रकार 'ग्वालबाल' के द्वारा उस ऋषि को यह ऐसी गालियाँ सुनवाकर कृतकृत्यता का अनुभव किया है:-

हाय! एक द्विज ने 'दानव बन'
निज देवी को धर लिया;
क्या 'चाण्डाल' रूप धारण कर
कुछ न हमें देने दिया।

या, अपनी सुविख्यात 'पञ्चवटी' में—

"कुण्डलेनैव जानामि नैव जानामि कङ्कणे
नूपुरावेव जानामि नित्यं पादाभिवन्दनात्।"

कहनेवाले भक्तप्रवर लक्ष्मण से जगज्जननी सीता माता के द्वारा जो 'आदर्श' परिहास करवाया है, कि शूर्पणखा

'देने ही आई है तुमको निज सर्वस्व बिना संकोच।
'देने में' कार्पण्य तुम्हें हो, तो 'लेने में' है क्या सोच?'

उसकी तुलना में तो 'ब्राह्मण' ब्राह्मण है ही।

नवम्बर '३६



# कवीन्द्र रवीन्द्र की उपेक्षिता

अधिकार का दुरुपयोग विश्वकवि ने अन्यान्य कृतियों के मुकाबले निबन्ध-बन्धन में कुछ कम नहीं किया है। यह हमारी ही गलती है कि हम चाँद की केवल चाँदनी देखकर बावले होते, अपनी निरीक्षण-शक्ति को कम या एकमुखी बनाते, और अपने को उत्कृष्ट-निरीक्षक या गुण-पक्षपाती बताते जाते हैं। विश्वकवि की भाषा का बहाव और अद्भुत भावभङ्गिमाएँ देखकर हम उन्हीं के प्रभाव से दब जाते हैं, विषयों का प्रभाव हम पर कम पड़ता है, हम मुग्ध हो जाते हैं, सचमुच यह हमारी मुग्धता है। विचार करने पर उनकी युक्तियाँ हमें काफी लचर जँचती हैं। हमें केवल रूप-रंग पर रीझना नहीं, और कभी दर्शन और कभी वेदोपनिषदों के बेढंगे-बेसुरे आलापों से विषय को बलात् गम्भीर नहीं, अपितु जटिल-दुरूह बनाने की चेष्टाओं पर खीझना भी नहीं, हमें मालूम है विषय स्वयं गम्भीर होते हैं, इसलिए यहाँ हमें सिर्फ उनके विचारों का मनन-मन्थन कर अपने विचारों को प्रौढ़ तथा प्राञ्जल बनाने का प्रयत्न करना है।

'काव्य की उपेक्षिता' विश्वकवि का एक अनुपेक्षित निबन्ध है, अब मैं भी उसकी उपेक्षा करने के पक्ष में नहीं हूँ। मैंने देखा, उससे प्रभावित होकर अनेक 'निरङ्कुश' कवियों ने अपनी सहृदयता-मन्दाकिनी में उन चिरन्तन कवियों की संकुचित दृष्टि-

ज्वाला से अधजली चिरतप्ता देवियों को शिशिरावगाहन-पुण्याभिषेक का सुअवसर दिया और देते जा रहे हैं। पर, मुझे आश्चर्य तब होता है जब देखता हूँ, उस अर्द्ध-स्फुरित, मुकुलित-दशा में जैसी सुरभि, जितनी मादकता और जो जीवन था उनके चित्रण-संकेत में, जिसकी अमिट छाप आप मेरे उर पर अङ्कित है, उसका लेश-विशेष भी इन वृथा विस्तृतियों में नहीं, जैसे शव की अर्चना की गई हो; मृन्मयी मूर्ति को जड़ाऊ गहने पहनाए गए हों; जुही के हार के भ्रम में, मालती-मालिका की शङ्का से ब्रह्म-बालिका के पृथु हृदय पर सुबासित कागजी कतरन समर्पित की गई हो। मेरा इशारा 'साकेत' की ऊर्म्मिला की ओर है।

सुप्रसिद्ध रामचरित्र का जैसा भ्रष्ट रूप साकेत में देखने को मिलता है, वैसा और कहीं नहीं। रामचरितमानस की वर्त्तमानावस्था में हिन्दी में रामचरित के अब वैसे ही रूप मिल भी सकते हैं। उसके कथानक को पढ़-पढ़ कर हँसी रोकना मुश्किल है। उसकी सीता जैसे देश के लिए कारागार में जाकर सुखी रहने वाली नायिका हैं—राष्ट्रसेविका, गाँधीवादी आन्दोलन के समय की। (वह जैसे 'राष्ट्रिय वन्य-नारी-सम्मेलन' में अध्यक्षा के पद से अपनी असंस्कृत, दलित बहनों को संबोधित कर कुछेक प्रगतिशील कवियों की भाँति नकली स्वर से पद्यबद्ध भाषण कर रही हों:—

"ओ भोली कोल-किरात-भिल्ल बालाओ,
मैं आप तुम्हारे यहाँ आगई, आओ,

मुझको कुछ करने योग्य काम बतलाओ,
दो अहो ! नव्यता और भव्यता पाओ ,
सब ओर लाभ ही लाभ बोध-विनिमय में,
उत्साह मुझे है विविध-वृत्त-संचय में,
तुम अर्द्ध नग्न क्यों रहो अशेष समय में,
आओ, हम कातें-बुनें गान की लय में !"

*(यह सब क्या है ? उनकी अर्धनग्नता तो दरिद्रता-जन्य नहीं । वह मिल-मजदूरिनें नहीं, तापस-बालाओं-सी वल्कल-वसना हैं ।) बुद्धि को तिलाञ्जलि देकर यहाँ ऐसा भी तर्क किया जा सकता है कि सामयिक रचना होने के कारण उसकी सामयिक वर्णना अखरती क्यों है ? पर पौराणिक कथानक को पौराणिक, प्रामाणिक रूप में उतारना ही बुद्धिमत्ता है, अन्यथा सामयिक कथानक को ही अपनाना श्रेयस्कर होगा । कवीन्द्र-रवीन्द्र की रवि-प्रसूति से भी ऊपर पहुँचनेवाली प्रखर-प्रतिभा के प्रकाश में संस्कृत-साहित्य की सर्वाधिक उपेक्षिता म्लानमुखी ऊर्म्मिला दिखी । उनके विनम्र कवि-शब्दों में कवि-गुरु वाल्मीकि ने जहाँ उर्म्मिला के प्रति अनेक अविचार के काम किए हैं, वहाँ उनके भाग्य से ऊर्म्मिला का नाम माण्डवी या श्रुतकीर्त्ति न रखकर उन्होंने उनके विचार-पट पर अपनी कवि-गुरु की छाप अमिट रक्खी है । रवीन्द्रनाथ इस नाम मात्र के लिए वाल्मीकि के कृतज्ञ हैं, अहो भाग्य वाल्मीकि का !*

*हाँ, तो ऊर्म्मिला की इतनी जबर्दस्त उपेक्षा का एक प्रधान कारण विश्वकवि ने यह बतलाया है कि संस्कृत-काव्यों में*

वैसा मधुर नाम कोई दूसरा नहीं है ! अवश्य नहीं है, दमयन्ती प्रियंवदा शकुन्तला प्रभृति नामों के सुनते समय कान के पर्दे फटने लगते हैं। 'ऊ' जैसे हारमोनियम के तीसरे सप्तक के कोमल स्वर के बाद रेफ का आना उर-उरमें मधुरता का खाका खींच जाता है, फिर डबल मकार के उच्चारण के समय ओष्ठ-संघर्ष से अधर माधुरी की स्मृति बिना आए रह नहीं सकती, और 'ला' कहते समय 'ऊर्म्मि' के दन्तक्षतजन्य 'सी' का आनन्द आता है, सचमुच ऊर्म्मिला मधु-मधुर नाम है। पर देखना तो यह है कि मधुरता के कारण सम्मानातिशय की सम्भावना ही अधिक हो सकती है, जैसे फलों में अंगूर सर्वाधिक मधुर होने के कारण बहुमूल्य है; कोयल की बोली सब चिड़ियों से ज्यादा मीठी होने की वजह से सब से ज्यादा तारीफें पाती है। और, उस रीति से ऊर्म्मिला सभी की एकमात्र प्रीतिपात्र बन जाती, यह उचित था। पर आपकी वितण्डा में तो विपरीत ही तर्क उठाया गया है ! इसके सम्बन्ध में मेरा यही निवेदन है कि रामचरित्र के साथ अगर उसका कोई सम्बन्ध होता तो उसी के लिए लिखी हुई रामायण में ऊर्म्मिला ऊर्म्मि की तरह उठते ही नहीं बैठ जाती, स्वागत के सुअवसर पर उसकी विदाई का राग कभी नहीं अलापा जाता, हमें वाल्मीकि की सूक्ष्मदर्शिता पर चिर-विश्वास है। आपके धन्यवाद-प्रदान से रामायण के कथानक की काल्पनिकता की जो गन्ध मिलती है;

दुःख है, हमें उसपर अत्यधिक अश्रद्धा है। हम राम और कृष्ण को राम और कृष्ण की तरह देखते हैं, रामायण या भागवत के 'कथा-नायकों' की तरह नहीं।

शेक्सपियर की तरह आपही नहीं, किन्तु हम भी नाम को नाममात्र माननेवाले नहीं हैं, सचमुच गुलाब की चक्रबद्ध सुरभि, माधुरी और सुषमा की तरह मनुष्य-माधुर्य्य के अनेक सूक्ष्म सुकुमार भाव सुस्पष्ट नहीं हैं, पर आपको यह भी मानना चाहिए कि जिनके नाम देवी-देवताओं या राम-कृष्ण की तरह अनेक नहीं होते, उनके नाम पहले रखे जाते और उनके चरित्र का विकास पीछे हुआ करता है। ऊर्म्मिला का कोई दूसरा भी नाम था, इसका प्रमाण नहीं है, फिर उसकी माधुर्य्याभिव्यक्ति के बहुत पूर्व्व से इसी नाम का होना एकदम स्वाभाविक है, ऐसी दशा में उसके नाम को नाम-मात्र में ग्रहण करना ही अधिक ग्रहणीय होगा। आप व्यास को जरा गौर से देखिए, (कथानक को काल्पनिक मान लेने पर भी) वह द्रौपदी का नाम ऊर्म्मिला नहीं रख सकते थे। (पर द्रौपदी नाम से भी आपकी अभीष्ट दीप्त-ओजस्विता की अपेक्षा राजा द्रुपद का राजकुमारीत्व ही अधिक व्यक्त होता है। अवश्य द्+र का संयोग माधुर्य्याभिव्यक्ति की शक्ति नहीं रखता, पर दीप्त ओजस्विता का भी उसमें लेश नहीं। 'कृष्णा' भी तो द्रौपदी का नाम है, जब इस नाम से कुछ लिखा जायगा तब तो शृङ्गार की मूर्ति ही सामने दीखेगी। केश दिखाकर सन्धि न करने की सलाह

उसकी स्त्रीमर्यादित बुद्धि के भीतर और स्वाभिमानता की द्योतक मात्र है। सच तो यह है कि द्रौपदी दीप्त ओजस्विनी नारी थी ही नहीं, अश्वत्थामा के द्वारा अपने पाँचों शिशुओं की हत्या होने के पश्चात् प्रतिहिंसा के स्थान पर उसकी अद्वितीय क्षमा मेरी उक्ति की प्रत्यक्ष युक्ति है। अर्जुन नाम में राम नाम की तरह न कोई माङ्गलिक भाव-प्रभाव है, और न भीष्म-द्रोण की तरह उग्र शौर्य्य-वीर्य्य की छाया-रेखा, पर उसकी अद्वितीय धनुर्धारिता त्रिलोकी को अभिज्ञात है; ठीक इसके विपरीत युधिष्ठिर नाम वाले की शान्तिशीलता और धार्मिकता में विश्वास करते हमें उष्ण-उच्छ्वास छोड़ना पड़ता है। 'दुर्योधन' नाम की सार्थकता के लिए 'युधिष्ठिर' का होना निःसंदेह अनिवार्य्य था, पर हमें कभी-कभी नाम को नाम मात्र में ग्रहण करते भी संकोच मालूम नहीं होता।

अब आपके दूसरे विचार पर हमें प्रथम विचार करना है। आपने विवाह के अवसर पर केवल बहू ऊर्म्मिला का मधुर-मुख देखा, बेचारी माण्डवी और श्रुतकीर्त्ति के मुख तब भी आपको अनाकर्षक जँचे, आपको देखने की इच्छा ही न हुई, और आपकी इच्छा ही संसार की उच्च इच्छाओं का मापदण्ड हो सकती है। पर मैं एकबार अपनी इच्छा की उँचाई नाप कर देखूँगा, वह उससे कितनी छोटी है।

भगवान् वशिष्ठ ने विश्वामित्र और शतानन्द के सामने ही प्रपा के मध्य में विधिपूर्वक वेदी बनाई और उसे सुगन्ध-

कुसुमों, सुवर्णपालिकाओं, अंकुरयुक्त चित्रित कुम्भों, साङ्कुर शरावों, अगुरु वर्त्तिकाओं से युक्त धूपपात्रों, शंख-स्रुवा अर्घ्यादि पूजन-पात्रों, तथा लावों से भरे बर्त्तनों, रँगे अक्षतों और कोमल कुशों से सजकर मन्त्रपूर्वक अग्निदेव का आराधन किया, साथ ही होमविधि भी चलती रही। उसी समय महाराज जनक ने सर्वाभरणभूषिता सीता को अग्नि के समक्ष रामाभिमुख कर राम से कहा—

"यह मेरी कन्या सीता है, अब से आपकी सहधर्म्म-चारिणी होकर छाया की तरह आपके पीछे-पीछे चलेगी, आप इसका पाणिग्रहण करें, आपका कल्याण हो", फिर क्रमशः लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न से भी उसी समस्वर से ऊर्म्मिला, माण्डवी तथा श्रुतकीर्त्ति के करग्रहणार्थ निवेदन किया—

एवं दत्वा सुतां सीतां मन्त्रोदकपुरस्कृताम्,
अब्रवीज्जनको राजा हर्षेणाभिपरिप्लुतः;
लक्ष्मणागच्छ भद्रं ते ऊर्म्मिलामुद्यतां मया,
प्रतीच्छ पाणिं गृह्णीष्व माभूत्कालस्य पर्य्ययः;
तमेवमुक्त्वा जनको भरतं चाभ्यभाषत,
गृहाण पाणिं माण्डव्याः पाणिना रघुनन्दन
शत्रुघ्नं चापि धर्म्मात्मा अब्रवीन्मिथिलेश्वरः,
श्रुतकीर्त्तेर्महाबाहो पाणिं गृह्णीष्व पाणिना।
सर्व्वे भवन्तः सौम्याश्च सर्वे सुचरितव्रताः,
पत्नीभिस्सन्तु काकुत्स्था मा भूत्कालस्य पर्ययः।

—वाल्मीकिरामायण बालकाण्ड ७३ सर्ग २७—३१

फिर मेरी समझ में नहीं आता कि ऊर्म्मिला की तरफ अधिक

आकर्षण का उस समय क्या कारण हो सकता है ? आपने वधूरूप में 'केवल' ऊर्म्मिला को कहाँ देखा, इसका पता लगाना वाल्मीकि रामायण में 'केवल' असंभव है, और रघुकुल के विशाल अंतःपुर में पैठते ही वही अदृश्य हुई ऐसी बात भी नहीं है। मेरे विचार से तो तीनों बहनें सीता में मिलकर 'चतुर्वेणी' हो गई हैं, सिर्फ मिलते वक्त उनके पृथक्-पृथक् दर्शन हो सके, बाद एकाकारता ही रही। जिस प्रकार यमुना सरस्वती के सङ्गमोपरांत भी 'गंगा' गंगा ही कहलाती रही, उनके चरित्र का न उभर पाना भी ठीक वैसा ही है। भवभूति के काव्य में इस विषय की कोई नई कल्पना नहीं है, चित्रदर्शन प्रसङ्ग में विवाह के समय की ऊर्म्मिला की यही तसवीर दिखाई गई है, पर मुझे प्रसन्नता है, माण्डवी और श्रुतकीर्त्ति भी वहाँ ज्यों की त्यों बनी हैं, चारो भाइयों की वैवाहिक दीक्षा का फिल्म तैयार किया गया है।

"एते खलु तत्कालकृतगोदानमङ्गलाश्चत्वारो भ्रातरो विवाह-दीक्षिता यूयम्" "इयमार्य्या, इयमपि आर्य्यामाण्डवी, इयमपि वधूः श्रुत कीर्त्तिः" "वत्स, इयमपरा का ? अये ! ऊर्म्मिलां पृच्छत्यार्य्या। भवतु, अन्यतः सञ्चारयामि" —'उत्तर रामचरित प्रथम अंक'।

आप रामचन्द्र की विचित्र सुख दुःखावलि में बलात् ऊर्म्मिला को क्यों देखना चाहते हैं, इसका रहस्य कल्पनातीत है। हमें महाकाव्यों की विशेषता की बात भलीभाँति मालूम है, हमारे आदर्शनायक भगवान् श्रीरामचन्द्र के उज्ज्वल चरित्र की कौन सी अपूर्णता ऊर्म्मिला के बिना रही जाती है ? उनके

किस चरित्र के साथ ऊर्म्मिला का साथ है ? और उस व्यर्थ की वर्णना से वंचित रखनेवाले वाल्मीकि अन्यायी क्यों हैं, सूक्ष्मदर्शी क्यों नहीं ? मान लें, वाल्मीकि ने कहीं-कहीं ऊर्म्मिला के लिए भी जगह निकाल दी, आप सन्तुष्ट हो गए, पर हम उनका यह पक्षपात सह नहीं सकते, हमारी दृष्टि में माण्डवी ऊर्म्मिला से जरा भी कम नहीं है ।

आपने पुनः पुनः आवृत्ति की है, ऊर्म्मिला सब दिन वधू ही बनी रह गई । क्या आपको रामायण में ऊर्म्मिला के पुत्र रत्नों से भेंट नहीं हुई ?—

( वाल्मीकिरामायण उत्तरकाण्ड १०२ )

क्या आपही के चुने उत्तर रामचरित में वीर बाँका चन्द्रकेतु नहीं चमक रहा है ?

उत्तर रामचरित ४।५।६ अंक ।

फिर अपनी ही जिद क्यों ? क्या वह ऊर्म्मिला के नव सिन्दूर विन्दुवाले वधू-वेश का परिचायक है ?

जिस दिन रामराज्याभिषेक के मङ्गल साधनों का आयोजन करने में अन्तःपुरवासिनी ललनाएँ लगी हुई थीं, उस दिन न केवल ऊर्म्मिला, किन्तु सभी रघुकुलदेवियाँ मङ्गल-रचना में अस्त-व्यस्त रही होंगी, हाँ, घूँघटवाली आपकी सूझ जरूर मार्के की है, हो सकता है ऊर्म्मिला सबों से ज्यादा घूँघट खिसकार आती जाती होंगी, तभी तो आपकी दृष्टि बार-बार उसी की तरफ खिंच जाती है !

और जिस दिन अयोध्या में अँधेरा करके तपस्वियों का-सा वेश बनाए दोनों राजकिशोर सीता को साथ लेकर वनवास के लिए बाहर हुए, उस दिन वधू ऊर्म्मिला राजप्रासाद के किसी एकान्त कक्ष में वृन्तच्युत कुसुमकलिका की भाँति धूल में लोट रही थी; यह आपके अतिरिक्त और कौन जान सकता है ? क्योंकि राजप्रासाद के किसी कक्ष में धूल उड़ना एकदम नामुमकिन है। फिर ऊर्म्मिला के लिए वृन्तच्युत कुसुमकलिकावाली उपमा भी बिलकुल बेढंगी है। कारण, वृन्तच्युत कलिका को फिर वृन्तोत्संग को प्राप्ति की कदापि सम्भावना नहीं, और लक्ष्मणवृन्त का चिर आश्लेष चौदह वर्षों के बाद ऊर्म्मिला को अवश्य प्राप्य है, चन्द्रकेतु उसी प्रेमतरु का मधुर फल है। चौदह वर्षों में उसके कलिकात्व के विनाश की भी कोई आशा नहीं, कारण राम के ग्यारह हजार वर्षों तक राज्य करने की बात उसी रामायण में सुस्पष्ट अंकित है, मुझे तो इस उक्ति पर भी तनिक अश्रद्धा नहीं, पर सामान्य की सहानुभूति प्राप्ति के लिहाज से उसका अर्थ अत्यधिक वर्षों तक तो अवश्य किया जा सकेगा, ऐसी अवस्था में ऊर्म्मिला की अवस्था की व्यवस्था भी सहज ही अनुमेय है। और अगर वह धूल में लोटती भी रही होगी तो आपने यह कैसे समझा कि वह लक्ष्मण के आवश्यक-प्रवास की कहानी सुनकर ही ? जिसकी सास सुमित्रा जैसी त्याग-मूर्त्ति उदार हृदया थी, क्या वह साधारण वीरपत्नी थी ? उसकी आँखों में अपने पति की उस सौहार्द्द-बन्धुस्नेहभावना को देख-

देख कर पावन-प्रेम के, उद्दाम त्याग के आँसू न छलछला गए होंगे ? क्या वह साथ न ले चलने की बात का आन्तरिक-रहस्य समझ कर लक्ष्मण पर और अधिक प्रसन्न न होगी ? क्या वह खुद राम को उतना ही आदरणीय नहीं समझती थी ? और सीता क्या उसकी प्यारी बहन न थीं ?

पुनः राम के वनवास की श्रुतिशंकु कथा सुनकर केवल ऊर्मिला की ही वह दशा न थी, घर भर की, नहीं-नहीं साकेत-मात्र की। फिर आप यह क्या अप्रासङ्गिक, अनावश्यक अमाङ्गलिक वाक्य लिखते हैं—'जो ऋषिकवि क्रौञ्चविरहिणी के वैधव्य दुःख को क्षण भर भी नहीं सह सके, उन्होंने भी उसकी ओर आँख नहीं उठाई।' कैसे उठाते ? आखिर उन्हें वहाँ वैधव्य दुःख-जैसे किसी असाधारण या साधारण दुःख की कल्पना भी हुई होती तब न ? उन्हें मालूम था, लक्ष्मण के विप्रवास से ऊर्म्मिला का मधुर-हृदय पीयूष-स्यन्दन हो रहा था, अलौकिक आनन्द का वन्दनीय मन्दिर हो रहा था। आह वह कितनी सौभाग्यशालिनी है, उसके पति की वहाँ कौन प्रशंसा नहीं कर रहा, सुन-सुन कर उसके मानस को कितना उत्साह, कितना आश्वासन मिल रहा है। यों सबको रोदन-परायण देख, और अकारण, असमय तीनों के वन-गमन की बात से उसकी आँखों में भी गङ्गा उमड़ रही है, इस समय वह सुख-दुःख, त्याग-मोह दोनों का सम्मिश्रण, समन्वय हो रही है। लक्ष्मण ने अपना अस्तित्व राम के लिए एकदम खो दिया था,

यह गौरव कथा भारत में आज भी घर-घर कही जाती है, किन्तु सीता के लिए ऊर्म्मिला का अपना अस्तित्व खोना न संसार में और न काव्य ही में 'घोषित' हो रहा है। ध्वनित अवश्य हो रहा है, ऊर्म्मिला जैसे मधुरपात्र का मधुर चरित्र मधुरध्वनि के लायक ही तो है, संसार के अधिकांश लोग ऊर्म्मिला के नाममात्र से भी अपरिचित हैं, हाँ, उसके आदर्श त्याग की करुण-रागिणी सहृदयों की हृद्वल्लकी पर कभी-कभी अवश्य बज उठती है, इसीलिए घोषणा की जगह मैंने मधुर ध्वनि को दी है। लक्ष्मण ने अपने दोनों देवता सीता-राम के लिए केवल अपने को ही उत्सर्ग किया; और उर्म्मिला ने अपनी अपेक्षा भी अधिक अपने स्वामी को समर्पण किया। काव्य में यह कथा अवश्य लिखी नहीं गई, पर सीता के आँसुओं के जल से ऊर्म्मिला एकदम पुँछ गई, यह कहना भी अनुचित है, कारण, त्यागमय रामचरित्र में चौदह वर्षों तक (उसकी अवस्था के अनुसार) मातृ-पितृकल्प सीताराम के वन्द्य-पादपद्मों में सप्रेम समर्पित पति के लिए थोड़ा-सा त्याग करना नहीं के बराबर है, सच तो यह कि सीता के दुःख पारावार के समक्ष उसकी अश्रु-बूँदें बूँदों से ज्यादा महत्त्व की नहीं हैं।

'लक्ष्मण ने तो बारह वर्ष ( चौदह वर्ष क्यों नहीं ? ) अपने उपास्य प्रियजनों के प्रिय कार्य करने में बिताये, पर नारी जीवन के ये श्रेष्ठ बारहों (चौदहों) वर्ष ऊर्म्मिला ने कैसे बिताए ?' कैसे बिताए ? क्या उसके निकट प्रिय गुरुजन न थे ? क्या उसे

सेवा कार्य्य के द्वारा पति का अर्द्धांश पूरा करना उचित न था ? क्या उसे तब राग-रंग की चाह हो रही होगी ? सीता और राम वन-वन में भटकते फिरते, और वह लक्ष्मण का कर-किसलय गहे मटकती चलती ? चोरी के बाद राम "हा सीते" कहकर रोते चलते, और उसे घर में लक्ष्मण के साथ आँख-मिचौनी खेलने का शौक होता ?

[ "हार कर तुम क्या मुझे देते कहो ?
मैं वही दूं, किन्तु कुछ का कुछ न हो"
हाथ लक्ष्मण ने तुरंत बढ़ा दिए,
और, बोले—'एक परिरम्भण प्रिये।'
सिमट-सी सहसा गई प्रिय की प्रिया,
एक तीक्ष्ण अपाङ्ग ही उसने दिया,
किन्तु घाते में उसे प्रिय ने किया
आप ही फिर प्राप्य अपना ले लिया ]

—साकेत

फिर श्रेष्ठजीवन भी कैसे ? अल्हड़ यौवन के ऊषाकाल का रंग चाहे जितना चटकदार हो, पर उसकी श्रेष्ठता किसी को स्वीकृत नहीं। फिर ऊर्म्मिला विलासिनी-नायिका थी, इसका सुबूत मेरे पास नहीं है, वह रघुकुल की मूर्त्त-देवी आदर्शत्यागिनी थी, इसकी कल्पना सभी कर सकते हैं। नाम, यशोलिप्सा तक को तिलाञ्जलि देकर किया गया त्याग गीतोक्त त्याग ही तो है। विश्वास नहीं होता, उस वीराने बन्जर-से साकेत के राजसदन में ऊर्म्मिला ढलती जवानी की चिन्ता से कृशकाय और मिलन की सुहागरात मनाने के लिए आकुलाकुल हो रही

होगी, शायद आप भी इसका प्रमाण न दे सकेंगे। लक्ष्मण के लौटने के बाद आपके कथनानुसार उसके प्रणयालोक-विरहित हृदय में चाहे वह पहली नूतनता न भी रही होगी, पर उसके तपःकृश प्राणों को जैसे अभिवाञ्छित सिद्धि मिली हो; त्याग का सर्वोत्कृष्ट फल प्राप्त हुआ हो; जीवन या सञ्जीवनशक्ति मिली हो, ऐसी नूतनता, ऐसा उत्साह और ऐसा विकासोल्लास अवश्य-अवश्य रहा होगा।

मार्च '३६



# साकेत की ऊर्म्मिला

कवीन्द्र-रवीन्द्र के द्वारा उपेक्षिता कही जाने वाली देवियों का अर्द्धस्फुरित चरित्र—चित्रण ही हमारे साहित्य में अधिक सुचारु और भावपूर्ण समझा गया है। उस अर्द्धचित्रण के चन्द्र को आर्य-साहित्य ने अपने शिर पर रक्खा है, भगवान् चन्द्रमौलि की तरह। प्राचीन महाकवियों ने खूब समझ-बूझकर उनके जीवन के उतने ही अंशों को प्रकाश में लाकर उन्हें अमर कर दिया है। जिज्ञासुओं को चिर-प्रणयी बना दिया है। पिहित-सुरभि मुकुल के समान चित्रण कानन में उसकी (अर्द्धचित्रण की) चमक कतई कम आकर्षक नहीं; वस्तुतः उतने से अधिक उनके जीवन की महाकाव्योपयुक्त भावनात्मक पृथक् मौलिक सत्ता है भी नहीं। उन देव कवियों ने अपनी अतिशय संबद्ध (नामूलं लिख्यते किञ्चिन्नानपेक्षित-मुच्यते) कृतियों में प्रतिपात्र की जीवनचर्य्या लिखना अनावश्यक समझा था। सच तो यह कि आधुनिक महाकवियों की तरह उन्हें किसी प्रकार (अस्सी पौंड के आर्ट पेपर पर छपाकर भी) ग्रन्थों का कलेवर बढ़ाना उद्दिष्ट न था। जिन्हें राम-चरित्र चित्रित करना था, उन्होंने उर्म्मिला का विस्तृत चित्रण अप्रासङ्गिक समझकर ही नहीं, किन्तु अनावश्यक समझकर भी छोड़ दिया। रामचरित्र के साथ लक्ष्मण का जितना घना सम्बन्ध है, सीता-चरित्र के साथ ऊर्म्मिला का उसका अंशमात्र

भी नहीं है। फिर राम और सीता को नायक तथा नायिका बनाकर लिखे जाने वाले महाकाव्य में लक्ष्मण की स्त्री ऊर्म्मिला का विरह वर्णन करना कहाँ का पाण्डित्य होता ?

जिन्हों ने यह दलील पेश की है कि सीता तो पति के साथ चल दी थीं, पर ऊर्म्मिला घर में ही घुलघुलकर मर रही थी, फिर उसका विरह वर्णन सत्य होने के कारण अभिवाञ्छित क्यों नहीं है ? क्या मैं उनसे यह पूछने की धृष्टता कर सकता हूँ कि शतशः प्रार्थना करने पर भी जब राम ने लौटना स्वीकार नहीं किया और भरत जी चौदह वर्षों तक नन्दिग्राम में अविरत तपस्या में निरत रहे, उस समय पतिप्राणा नववधू माण्डवी की भी वही दशा घर में नहीं हुई होगी ? लक्ष्मण राम की सेवा में साक्षात् तत्पर थे, पर भरत को तो वह सौभाग्य भी प्राप्त न था। उनकी मा ने वैसा घोर कर्म कर डाला था जिससे उन्हें लोगों के सामने आँखें उठाते भी लज्जा होती थी। और लक्ष्मण तो सब दिन लोक के प्यारे बने रह गए, राम के साथ रहकर। पर बेचारे भरत पर क्षणभर निरंकुश लोक ने दुर्भावना भी की थी, फिर उनकी (भरत की) मानसिक दशाओं का स्मरण कर नई बहू का क्या हाल होगा ? ऊर्म्मिला को तो इसलिए भी प्रसन्न होना था कि उसे उसके प्राणधन की तारीफें एक स्वर से सुनने का मौका हमेशा मिलता था, पर करुणामयी माण्डवी को क्या अवलम्बन था, 'यही न कि वह कर्कशा सास की पतोहू थी, उसके एकमात्र भरत ने भी कभी

किसी काम में उससे कोई सलाह न ली थी और राम-लक्ष्मण के बराबर प्यार करने के पहले ही ननिहाल चल दिए थे। उसी प्रकार कौशल्या की क्या दशा हुई होगी, जबकि सौत की वजह से उन्हें असमय वैधव्य-दुःख भोगना और उस विपत् के एकमात्र सहारे राम को भी चौदह वर्षों के लिए घोर जङ्गल में भेजना पड़ा था। आह! महाराज जनक की लाड़ली कुसुम सुकुमारी वधू सीता ऊँची नीची पर्वतमालाओं और ऊबड़ खाबड़ कँटीली जमीन में गिरती-पड़ती चढ़ती-उतरती चल रही थीं। उनके कोमल तलवे काँटों से छिद-छिद कर छलनी हो रहे थे, खून का फव्वारा छूटता चलता था। उनकी याद की हजार-हजार सुइयाँ कौशल्या के दिल में एकसाथ चुभोई जा रही थीं। उनका लड़का जङ्गलों में मारा-मारा फिरता और उन्हें राजमहल में कैद कर रक्खा गया था। क्या वह साँझ को चरागाह से लौटी वत्सोत्सुका गाय की तरह रँभाती और मूक करुण पुकार भरी चौदह वर्षों की उतनी लम्बी अवधि का एक-एक छन गिन-गिन कर तड़प-तड़प कर न रही होंगी, फिर उनकी दिनचर्या का वर्णनाभाव क्यों नहीं खटकता? और वह अभिमानिनी कैकेयी? जिसकी वजह से इतनी विपत्तियाँ खड़ी हुईं? हाय! जिसके आदर्श पुत्र ने भी वैसी माता से पैदा होने को कलङ्क माना, सारी प्रजा जिसे नीची निगाह से देख रही थी, क्या न चाहती होगी कि जल्द ही राम घर लौट आवें और उसका कलङ्क धुला सा हो जाय! इतना ही नहीं, विपत्ती प्रधान

ात्रों के विषय की पूर्ण कथाएँ कहने को भी बाकी ही रह गईं। ाब फिर ऊर्म्मिला ही क्यों ? एक-एक की मानसिक परिस्थिति ाथा वाह्य अवस्थाओं की सम्पूर्ण वर्णना न होने के कारण ाभी उपेक्षित हैं ? पर यही विचार पूर्वक देखा जाय तो ्रावश्यकतानुसार सभी के अपेक्षित चरित्र अङ्कित हैं, और ाससे जरा अधिक विस्तृत करने की वहाँ गुञ्जायश नहीं है। ासी लिए प्रबल-प्रतापी होने पर भी प्रतिपक्षी नायक का ्रपकृष्ट चरित्र अङ्कित किया जाता है। यदि कहीं उसके ाभुत्व की कुछ उत्कृष्टताएँ बताई जाती हैं, तो वह सिर्फ सलिए कि उससे चरितनायक की और अधिक उत्कृष्टता सिद्ध ोती है। अर्थात् इतने बड़े पराक्रमी तथा साधनालङ्कृत को ी मेरे नायक ने धर दबाया, बस इतना ही व्यक्त करने ं लिए।

जिस प्रकार किसी मनुष्य के वर्णन की परिपूर्णता के ाए अङ्गप्रत्यङ्ग की वर्णना अपेक्षित होती है, उसी प्रकार ायक के चरित्र की परिपूर्णता के लिए यथायोग्य उसके अङ्गों ्रात्रों) का वर्णन कर दिया जाता है ? पर जिस प्रकार हाथ ानुष्य का अङ्ग ही है, मनुष्य नहीं, उसी प्रकार वह अंग भी ायक नहीं हो सकते। और जिस प्रकार उस हाथ की ारिपूर्ण वर्णना में सम्पूर्ण शक्ति का ह्रास कर देने पर भी ानुष्य का वर्णन नहीं हो सकता, उसी प्रकार उन-उन अङ्गों ी विशद विवेचना से नायक पूर्ण चित्रित नहीं होता। साथ

ही जिस प्रकार उस हाथ का अपेक्षाधिक वर्णन देख सहृदय कह उठता है, 'इसे तो थोड़े में समाप्त करना था जब कि अङ्गों का पूर्ण वर्णन अभी बाकी है।' उसी प्रकार प्रति पात्र के चित्रण की वृथा विशदता सहृदयों को अखरने लगती है यह बेपर की क्यों उड़ाई? क्योंकि साङ्केतिक पात्रों से बहुत अधिक नायक का वर्णन करना अवश्य आवश्यक होता है ऐसी दशा में यथा लिखित रूप में रामायण का कलेवर गधे की सवारी के लायक है, यद्यपि (अपनी विशेषता के कारण) वह विद्वानों के काँधे पर चलती है। फिर उन व्यर्थ वर्णनों को जोड़ देने पर तो वह मूर्खों के मस्तिष्क से भी ज्यादा भारी हो जाती

इसलिए यह कहना कि जो बात बाल्मीकि या तुलसीदास के मस्तिष्क में न आई, वह रवीन्द्र और गुप्त के द्वारा आविष्कृत और परिष्कृत हुई है, सरासर अन्याय है। ऊर्म्मिला का विरहवर्णन रामायण के लिए एकदम अनावश्यक था, इसलिए छोड़ दिया गया। अगर साकेत में उसी की प्रधानता में वैसा लिखा गया है, तो वह ठीक है। उसी प्रकार माण्डवी के लिए भी लिखा जा सकता है, पर इतने ही से वह बाल्मीकि और तुलसी से प्रौढ़मस्तिष्क नहीं कहे जा सकते।

साकेत की ऊर्म्मिला का विरह-वर्णन निरर्थक है: इसका एक मनोवैज्ञानिक पहलू भी है। बात यह है कि लक्ष्मण जी राम के साथ दास्य भाव से रहे हैं। उन्हें अहर्निश जाग कर अखण्ड ब्रह्मचर्य व्रत पालन करना तथा सांसारिक

विषयवासनाओं से पृथक रहना आवश्यक था, और इसी बल पर वही मेघनाद को मार सकते थे, राम नहीं। क्योंकि राम योगी का वेष धारणकर भी प्रियतमा के पास थे। और थे साहित्यिक, सम्भोगश्रृङ्गारवान्। उसके विरह में वह पागल हो सकते थे, झाड़ी झुरमुटों, पशुपक्षियों और जंगल पहाड़ों से पूछ सकते थे—

हे खग मृग हे मधुकर श्रेणी,
तुम देखो सीता मृग नैनी ?

विचारने की बात है, वह योगिनी या तपस्विनी सीता को नहीं ढूँढ़ रहे थे, किन्तु मृग-नयनी को। राम की इसी तड़पन की अभिव्यक्ति सीता के—

तजउँ देह करु वेगि उपाई
दुसह विरह अब सहा न जाई।
पावकमय शशि स्रवत न आगी
मानहुँ मोहि जानि हतभागी।

में हुई है। उसी प्रकार—

अलिस्रजा कुड्मलमुच्चशेखरं
निपीय चाम्पेयमधीरया धिया
स धूमकेतुं विपदे वियोगिना
मुदीतमातङ्कितवानशङ्कत।
प्रतिमासमसौ निशापतिः
खग संगच्छति यद्दिनाधिपम्
किमु तीव्रतरैस्ततः करै
र्मम दाहाय स धैर्य्यतस्करैः।

नैषध के १—२ सर्ग में जो नल की मानसिक अवस्था चित्रित हुई है, वह दमयन्ती के विरहवर्णन में—

अतितमां समपादि जडाशयं
स्मितलवस्मरणेऽपि तदाननम्
अजनि पंगुरपाङ्ग निजाङ्गण—
भ्रमिकणेऽपि तदीक्षणखञ्जनः
स्फुरति हारमणौ मदनोष्मणा
हृदयमप्यनलंकृतमद्य ते
सखि हताऽस्मि तदा यदि हृद्यपि
प्रियतमः स मम व्यवधापितः।

प्रतिफलित हुई है, और ऐसा होना ही आवश्यक था। पर प्रेम जैसा साकेत में चित्रित किया गया है, सांसारिकता से कतई खाली नहीं है। यहाँ मैं पूछना चाहता हूँ, जिसके विरह में ऊर्म्मिला तड़प-तड़प कर रातें बिताती थी, उसके स्वच्छ हृदय पर ऐकान्तिक सत्य प्रणय का कुछ असर पड़ता था या नहीं? यदि नहीं, तब तो वह ऊर्म्मिला का प्रेम कदापि सत्य नहीं हो सकता। और यदि हाँ, तो उस प्रणयरागिनी की मूकमूर्च्छना से लक्ष्मण को उन्मन होना अत्यन्त आवश्यक था। फिर क्षणमात्र की ऊर्म्मिला - विषयक जागी प्रेमभावना, उन्मिषितवासना से लक्ष्मण के दास्यभाव तथा अखण्डव्रत को गहरा धक्का पहुँच सकता था, चिरोन्मनष्कता की तो बात भी क्या की जाय? बाल्मीकि और तुलसी ने इसी मनोवैज्ञानिक असंबद्धता पर तथा व्रतविवेक पर विशेष ध्यान दिया। संस्कृत संस्कृति,

अप्रतिम प्रतिभा और आलोचनात्मक दृष्टि का गहरा परिचय दिया। और, उन्हों ने ऊर्म्मिला का विरह-वर्णन नहीं किया। इसलिए साकेत में ऊर्म्मिला के विरह-वर्णन में कवित्वशक्ति का वृहत् उपयोग करने पर भी लक्ष्मण-चरित्र की कोई विचित्रता या उत्कृष्टता नहीं सिद्ध होती है। और फलतः वह निरर्थक सा है। अगर यहाँ यह कहा जाय कि तड़पती-कलपती ऊर्म्मिला धीमे सुर से यह भी तो कहती थी कि 'तुम व्रती रहो मैं सती रहूँ' तब भी भारतीय सती वियोगिनी का यह एक अत्यन्त साधारण उद्गार समझा जाना चाहिए, इससे जगज्जननी जानकी की अनुजा की कोई विशेषता प्रकट नहीं होती। साथ ही अगर ऊर्म्मिला के चौदह वर्षों तक के रोने कलपने का प्रभाव लक्ष्मण पर नहीं पड़ा होगा तो इस नन्हें से आशीर्वाद (तुम व्रती रहो) का क्यों पड़ा होगा? हाय! क्या माता सीता की बहन अपने सतीत्व पर भी संशयालु हो उठी थी? फिर 'सती रहूँ' में कौन सा गर्व या गौरव था?

मार्च '३६



# प्रमीला की कल्पना

सौभाग्यवश जिनकी आँखों की पुतलियाँ उजली पड़ जाती हैं, उन्हें 'स्वच्छ-दृष्टि' समझना गौर करने वाले की बारीकी का एक बड़ा सा नमूना होगा, अभाग्यवश अगर उसकी आँखें भी बारीक, मक्खी से होड़ करने वाली, यानी औरों की निगाह में झटपट न आ सकने वाली न हों! आखिर 'अन्तर्दृष्टि' का और अर्थ ही क्या है, यही न कि उसकी आँखें बाहर नहीं, किन्तु आधुनिक नवयुवकों के नयनों की तरह धँसती-धँसती अनन्त के अन्तराल में अन्तर्धान हो गई हैं?

आए दिन छायावाद के साए में आए, रहस्यवादी कवियों और आलोचकों को, बेचारे प्यारे पाठकों को समझने-समझाने के लिए, ऊपर के दोनों शब्दों (स्वच्छ दृष्टि और अन्तर्दृष्टि) को बार-बार प्रकाश में लाना पड़ता है। कहना पड़ता है, "प्रेमी पाठक 'स्वच्छ-दृष्टि' से हमारे गहन विचारों का अवलोकन और मनन करें; 'अन्तर्दृष्टि' से हमारे अन्तर के एकान्त स्वच्छ कक्ष को प्रत्यक्ष करें।" यानी इनकी स्वच्छदृष्टिता तथा अन्तर्दृष्टिता के प्रमाण में पेश किए गए इन ज्वलन्त अक्षरों में क्षत्व, अविश्वास या हिचक की जरा भी गुञ्जायश नहीं।

जिनके विचारों की कच्ची दीवार में बड़ी-बड़ी दरारें आरपार दीख पड़ती हैं, जिन्हें (दरारों को), 'अन्तर्दृष्टि' होने की

वजह से, देख सकने मे, उन्हें लाचारी महसूस करनी पड़ती है, उन्हीं की आकुल आत्माओं का निःशङ्क अङ्कन ऊपर की पंक्तियों में है। कह नहीं सकता, इस निबन्ध में बँधे मेरे मुक्त विचार उसी श्रेणी में परिगणित हो सकेंगे या नहीं, यद्यपि ये उपरिलिखित दृष्टिद्वय के दायरे के अन्दर भर में कैद होने के हामी नहीं।

प्रमीला माईकेल की कमनीय कल्पना का मनोरम निदर्शन है। अबला का इतना प्रौढ़-रूप साहित्य में एकदम कम अङ्कित किया गया है। राम-भक्ति की छाँह में ऊँघते हुए पाप-ताप-तप्त समाज को, मुमकिन, सीता ही का रुआब लाजवाब जँचे, पर साहित्य के प्रकाश में प्रमीला की उन्मीलित-मूर्त्ति कम महत्वपूर्ण नहीं कही जा सकती। 'मेघनादवध' में रामपक्ष की कापुरुषता चाहे अनभिनन्दनीय हो, पर प्रमीला की प्रतिमा अवन्दनीय नहीं हो सकती। 'कल्याण' के विशेषाङ्क की तरह तुन्दिल; तगड़े, 'नैषध' में, सुप्रसिद्ध कलाकार श्रीहर्ष ने दमयन्ती के प्रस्तर-प्रतिमा-निर्माण में जैसी अजन्ता की कारीगरी दिखलाई है—प्रमीला की झलमलाती तसवीर पर माईकेल की अतुल तूलिका के रंग, वैसे ही, अमल कमल-दल पर वसन्त-प्रभात की स्वर्णिम किरणों के समान असमान मालूम पड़ते हैं।

जिसे बिच्छू की डङ्क का कोई खौफ-खतरा नहीं, वह योगी भी हो सकता है और जादूगर भी। स्वर्णलङ्काऽलङ्कार कर्बुर-वृन्द के व्यक्तित्व के आईने में अपने कवित्व की परिछाई देखने

वाला माईकेल साहित्य युग का कल्कि अवतार नहीं, बल्कि कवित्व ब्रह्म का परिपूर्ण अंशुमय अंश था, उसकी प्रमीला निशाचरीय मनोवृत्ति की प्रौढ़ कल्पना नहीं, पङ्क से उत्पन्न पङ्कज-प्रकृति देवीमूर्त्ति की कोमल कल्पना है; वह कल्पना, जो सचाई का नाज करने वाली महर्षि वाल्मीकि की रामायण, या भक्ति की भव्य भावनाओं से लबालब भरे रामचरित मानस के लिए सम्भव नहीं।

रूप, जो विश्व को रूपवान् बनाता है, स्वयम् अरूप है। प्रेम, जो अमरत्व प्रदान करता है, स्वयं निर्जीव है। और प्रमीला, रूप तथा प्रेम की साक्षात् देवी—राक्षसी है—

"कालनेमी नामे दैत्य विख्यात जगते
सुरारि, तनया तार प्रमीला सुन्दरी।"

कालनेमी, जो देवतों के खिलाफ़ आवाजे कसते रहने और हमेशा की बगावत की वजह से दुनियाँ में काफ़ी मशहूर हो चुका है, की खूबसूरत लड़की, इश्क और नजाकत की नाजुक पुतली नहीं, प्रेम की डगर में रूप के भार से डग भरती नाजनी नहीं—

"महाशक्ति-अंशे, देव, जनम वामार
महाशक्ति-सम तेजः। कार साध्य आंटे
विक्रमे ए दानवीरे?"

महाशक्ति के अंश से पैदा होने वाली और महाशक्ति ही की तरह तेजस्विनी, जिसका मुकाबला करना 'ऐरे गैरे नत्थू खैरे' की कौन कहे, बड़े-बड़ों के लिए भी बड़ा खतरनाक है।

—"दम्भोलि-निक्षेपी
सहस्राक्षे ये हर्यक्ष विमुखे संग्रामे,
से रक्षेन्द्र, राघवेन्द्र, राखे पदतले
विमोहिनी, दिगम्बरी यथा दिगम्बरे।"

*लड़ाई में इन्द्र की इज्जत का कचूमर निकालने वाले राक्षसेन्द्र मेघनाद को पैरों तले रखती है, जैसे काली शङ्कर को।*

*यह है उस वीर-तनया, वीर-पत्नी, वीर-वधू और वीर-बाला का संक्षिप्त परिचय। प्रेम, शौर्य्य और सौन्दर्य्य की गरिमा पतिप्राणा प्रमीला का अपना अनूप रूप। पर स्त्री की कल्पना शौर्य्य से नहीं, प्रेम और सौन्दर्य्य से शुरू होती है। शौर्य्य उसका आहार्य्य गुण है, पर प्रणय की सहजन्मा है वह। उसका गरूर पति है, मजबूत बाजू नहीं। उसका वासन्तिक विकास सतीत्व है, यौवन नहीं। कहना चाहिए, अर्जित शौर्य्य उसके सतीत्व की रक्षा, और संसृति के सकल अन्तरायों पर विजय प्राप्त करते हुए पतिदेव के पावन पाद-पद्मों तक बेरोकटोक पहुँचने देने का मददगार भर है। सती प्रमीला भी ऐसी ही सुशीला है। है कोई हृदय-हीन, ऐसी, "प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता" के सुचारु-विचारों वाली वीर्य्यवती, मेघनाद की परम प्रेयसी प्रमीला को राक्षसी मानने के लिये जिद्द किए बैठा?*

*शौक के लिए किले के बहुत दूर बाहर प्रमोदवन बना हुआ था। यह लङ्का का स्वर्ग था। अपनी खास-खास सहेलियों के साथ प्रमीला आज यहीं, राह में निगाह गड़ाये बैठी है। उसका शौहर दुश्मनों के सामने जौहर दिखाने*

गया हुआ है, इसलिए बहार के न होने से बाग का नक्शा ही बदल गया है। बेचारी बेताब हो रही है—"क्या वजह, वह अब तक लौटे नहीं, क्या लड़ाई में······?"

"प्रमोद-उद्याने काँदे दानव-नन्दिनी
प्रमीला, पति-विरहे कातरा युवती।
अश्रु-आँखि विधुमुखी भ्रमे फूलवने
कभु, व्रज-कुञ्ज-वने, हाय रे येमनि
व्रजबाला, नाहिं हेरि कदम्बेर मूले
पीतधड़ा-पीताम्बरे, अधरे मुरली।
× × ×
चारिदिके सखी-दल यत,
विरस-बदन, मरि, सुन्दरीर शोके!
केनो जाने फूलकुल विरसवदना,
मधुर विरहे यवे तापे वन-स्थली।"

वह सोचती है—"चलते ही वक्त मेरा मन जाने क्यों उन्मन हो रहा था, मैंने कितने कातर शब्दों में अपने विरह की बाबत बातें बताई थीं, पर उन्होंने तो मुसकुरा कर जवाब दे दिया था—'मैं तुम्हें छोड़कर, तुमसे प्रेम सम्बन्ध तोड़कर कहाँ कहीं जा रहा हूँ? मैं अभी-अभी राघव का विनाश कर लौटा आता हूँ—

इन्द्रजिते जिति तुमि सति,
बेधेछ ये दृढ़ बाँधे, के पारे खुलिते
से बाँधे? त्वराय आमि आसिव फिरिया
कल्याणि, समरे नाशि तोमार कल्याणे
राघवे। विदाय एबे देह, विधुमुखि!'

पर इतनी देर हो गई, यह दिन भी बीत चला, उनके लौटने का कोई लक्षण इस क्षण तक नहीं दीख रहा, अब क्या होगा ?

* * * *

रात भी आई, पर मेघनाद न आया ! अब शबे-फ़ुरकत की बेताबी की बारी आई। प्रमीला की प्रेमलीला वृद्धि पर रही। अत्यन्त अधीर हो सखी वासन्ती से कहने लगी, "यह देखो, काल भुजंगिनी के समान मुझे डँसने के लिए काली रात आ पहुँची। सखि, इस भयङ्कर समय में वह कहाँ होंगे ? वह तो तुरत आने के लिए कहकर गये थे, पर इतनी देर हो गई, लौटे नहीं ! मेरी समझ में तो यह बात कतई नहीं आ रही, अगर तुम्हें कुछ मालूम हो तो बताओ।" वासन्ती ने बताया, उसे इस किस्म से घबराने की कोई जरूरत नहीं। वह आते ही होंगे। इसलिए उन्हें विजयोपहार देने के लिए एक फूलहार तैयार करना चाहिए। सब फूल बीनने गईं। गजरा तैयार हो गया। पर पसीने से तर, लड़ाई की बातें बताता हुआ, हौसला पूरा कर मेघनाद विजय-हार पहनने नहीं आया। अब प्रमीला के धैर्य्य का बाँध टूट गया, कलेजे के टुकड़े आँखों की राह पानी-पानी होकर बह निकले। सँभालने की कोशिश करती हुई कुछ डग रपट कर ढ़ेर होती होती बची; और कातरता तथा शौर्य्य का सामञ्जस्य सी करती बोल उठी—

"एई त तुलिनु
फुलराशि ; चिकनिया गाँथिनु, स्वजनि,
फुलमाला ; किन्तु कोथा पाव से चरणे,
पुष्पाञ्जलि दिया याहे चाहि पूजिवारे !
के बाँधिल मृगराज बुझिते ना पारि ।
चल, सखि, लङ्कापुर याई मोरा सवे ।"

*"सखियो, फूल तो चुन लिए और गूँथ-गूँथ कर गजरा भी बना डाला, पर उन चरणों का तो कहीं पता ही नहीं जिनकी पूजा कर यह पुष्पाञ्जलि अर्पित करती ! उफ, यह तो मेरी समझ में आता ही नहीं कि किसने सिंह के गले में जंजीर डाल दी ! सखियो, अब चलो, चलें लङ्का की ओर ।"*

*वासन्ती ने समझाया—"आज तुम लङ्का में किस प्रकार प्रवेश करना चाह रही हो, वहाँ तो राघवीय सेना अलङ्घ्य सागर के समान लहरा रही है । लक्ष-लक्ष रामपक्षीय सिपाही नगर के चारो ओर मँडला रहे हैं, हाथों में अस्त्र-शस्त्र धारण किये, साक्षात् यमराज के समान ।" यह सुन कर प्रमीला तो आग-बबूला हो गई । बोली—"क्या कहती हो, वासन्ति ? जब नदी सिन्धु से मिलने को निकल चलती है तो क्या दुनियाँ वालों में फिर यह ताकत है कि उसके प्रवाह को रोक दें ? मैं 'दानवनन्दिनी' हूँ, 'रक्षःकुल वधू', मेरा श्वसुर 'रावण', और पति 'मेघनाद' है । सुनती हो, मैं उस भिखारी राम से क्योंकर डरने लगी ? आज मैं अपनी भुजाओं के जोर से लङ्का के भीतर पैठूँगी और देखूँगी, किस तरह राम मुझे रोकते हैं ।*

"कि कहिलि, वासन्ति ? पर्वत गृह छाड़ि
बाहिराय यवे नदी सिन्धुर उद्देशे,
कार हेन साध्य ये से रोधे तार गति ?
दानव नन्दिनी आमि; रक्षः कुल-बधू;
रावण श्वसुर मम, मेघनाद स्वामी:—
आमि कि डराई, सखि, भिखारी राघवे ?
पशिव लङ्काय आजि निज-भुज-बले;
देखिव केमने मोरे निवारे नृमणि ?"

*वामा-दल-बल के साथ प्रमीला चल पड़ी। कुछ देर बाद लङ्का के पच्छिम फाटक पर पहुँची। एक ही साथ सैकड़ों शंख बजाये गये और स्त्रियों ने सैकड़ों धनुष एक ही साथ टंकुन किये। फिर क्या था ?*

"काँपिल लङ्का आतंके; काँपिल
मातंगे निषादी; रथे रथी; तुरङ्गमे
सादीवर; सिंहासने राजा; अवरोधे
कुलवधू; विहङ्गम काँपिल कुलाये;
पर्वत-गह्वरे सिंह; बनस्थली बने;
डूबिल अतल जले जलचर यत।"

*इस फाटक के पहरेदार हनूमान जी थे। उन्होंने अपने अधिकार के अनुकूल कुछ प्रतिकूल बातें कीं। 'नृमुण्डमालिनी' नामक सखी ने उन्हें गहरी फटकार बताई। आखिर रामके कानों तक प्रमीला की कामना पहुँची। उन्होंने उसके सती-भाव पर प्रमोद और विस्मय प्रकट करते हुए लङ्का-प्रवेश की अनुमति दे दी। नृमुण्डमालिनी ने दैन्य-भाव से प्रमीला की याचना राम के सामने नहीं बताई थी, साफ-साफ कहा था—*

'हम हमेशा लड़ने को तैयार हैं, बाजू के जोर से लङ्का में पैठना है हमें।' पर राम ने लड़ने का नाम तक न लिया। हनुमान रास्ता दिखाने के लिए चले, तो प्रमीला के मुँह से उग्र शौर्य्य-वीर्य्य की स्वर्ण वर्णावली निकली—

"रघुवर पति-वैरी मम ;
किन्तु ता बलिया आमि कभू ना विवादि
ताँर संगे। पति मम वीरेन्द्र-केशरी ;
निज-भुज-बले तिनि भुवन विजयी ;
कि काज आमार यूझि ताँर रिपु सह ?"

"मुझे मालूम है कि राम मेरे पतिदेव के विरोधी हैं, फिर भी मुझे उनके साथ छेड़खानी करने की तबीयत नहीं होती, कारण, मेरे पति वीरेन्द्र-केसरी हैं, वे अपनी ही भुजाओं के बल से भुवन-विजयी हैं, मुझे उनके वैरी के साथ इस तरह लड़ाई कर मदद पहुँचाने की क्या जरूरत है!"

राह मिल गई। रात्रि का अज्ञानावरण चीर कर योगी की त ह प्रमीला ने पति-ब्रह्म का प्रकाश-पद प्राप्त कर लिया। मेघनाद की मानस-शुक्ति में प्रेम-मुक्ता की तरह प्रमीला संपुटित हो गई। स्वर्ण सिंहासन ने दम्पती को हृदयासीन कर जीवित की तरह मुसकिरा दिया। सारी शूरता प्रणय की छाया में सो गई। बिदाई के समय की विरह-भीरु प्रमीला चण्डी-सुलभ रोषावेश से अन्तराय के वीराने, वञ्जर देशों को पार कर मिलन मन्दिर में प्रेम की देवी-प्रतिमा की तरह प्रतिष्ठित हो गई। पास-पड़ोस के लोगों की, सखी-सहेलरियों की हँसी-खुशी का

ठिकाना न रहा। एक ही पलक में—

मुद्रित दृग खोलो;
गत स्वप्न-निशा का तिमिर-जाल
नव किरणों से धो लो।

का समय आ गया! कुञ्जबन के पक्षियों का कलरव सुन बीरकुञ्जर मेघनाद जगा और प्रमीला के पद्म-कर को अपने कर-पद्म में लेकर, प्रेम की रहस्यात्मक कथाएँ गूँज-गूँज कर नलिनी के कानों में कहने वाले भौंरे की तरह—

"डाकिछे कूजन
हैमवती ऊषा तुमि, रूपसि तोमारे
पाखी कुल! मिल, प्रिये कमल-लोचने!"

अन्तरङ्ग के अन्तिम-स्तर तक का स्पर्श करने वाला प्रणय-सङ्गीत अलापने लगा। अङ्गड़ाइयाँ ले-लेकर नींद की खुमारी उतारती हुई लट-पट सँभालती प्रमीला उठ बैठी, फिर मेघनाद ने—'चल, प्रिये, एवे विदाय हईव नमि जननीर पदे' कह कर प्रमीला को साथ चलने के लिए तैयार किया, क्योंकि मातृ-पद-वन्दना के पश्चात् तुरत ही उसे यज्ञशाला जाना था, आज इसी यज्ञ की मदद से उसे लड़ाई फतह करनी जो थी।

भगवान् शिव के मन्दिर में मन्दोदरी पुत्र-विजय की उच्चाकांक्षा से निराहार, अनिद्र, आराधना पर थी। दम्पती के आगमन की बात सुन बाहर आई। विदाई की बात से उसकी आँखें छलछला गईं। उसने राघव-पक्ष के प्रभुत्व का डर दिखलाया, पर अभिमानी मेघनाद ने उसकी भीरुता का

उपयुक्त समाधान कर दिया। फिर मन्दोदरी ने डबडबाई आँखों से पुत्र से एक याचना की कि उसके धैर्य्य के लिए वह प्रमीला को उसी के पास रहने दे। मेघनाद ने नाहीं नहीं की। प्रमीला भी राजी हो गई, वह पतिव्रतात्व के विज्ञापन की हठी न थी। जननी की पद-पूजा कर मेघनाद बाहर आया। रानी रोती हुई पतोहू के साथ घर के अन्दर चली गई। मेघनाद ने पालकी वहीं छोड़ दी, पैदल ही अकेला धीरे-धीरे यज्ञशाला की ओर बढ़ा।

"सहसा नूपुर ध्वनि ध्वनिल, पश्चाते
चिर-परिचित, मरि, प्रणयीर काने
प्रणयिनी-पद-शब्द ! हासिला वीरेन्द्र,
सुखे बाहु-पाशे बाँधि इन्दीवराननना
प्रमीला रे।"

अचानक चिरपरिचित मञ्जीर का मञ्जु शिञ्जन मेघनाद के उर के भीतर बजता सा मालूम पड़ा, वह वहीं रुक गया। हँसकर प्रमीला को बाहुपाश से कस लिया। वह फिर से मिलने आई थी—

"हाय, नाथ," कहिला सुन्दरी
भेवेछिनु, यज्ञगृहे याव तव साथे;
साजाइब वीरसाज तोमाय। कि करि ?
बन्दी करि स्वमन्दिरे राखिला शाशुड़ी।
रहिते नारिनु तबु पुनः नाहि हेरि
पद युग ! शुनियाछि, शशिकला ना कि
रवि-तेजे समुज्ज्वला; दासीओ तेमति,

हे राक्षस-कुल-रवि ! तोमार बिहने
आँधार जगत, नाथ, कहिनु तोमारे।"

रोकर कहने लगी कि मेरी साध आपके साथ यज्ञागार में जाने तथा वीरोचित सज्जा से आपको सज्जित करने की थी, पर क्या करूँ, सासु जी ने अपने मन्दिर में मुझे बन्दी बना लिया है। आपके चरणों के दर्शन न होने पर मेरे लिए दुनियाँ में अँधेरा ही अँधेरा है। जिस प्रकार सूर्य्य की रोशनी न मिलने पर चन्द्रकला म्लान पड़ जाती है, हे राक्षस-कुल-रवि, आपके बगैर अब मेरी भी ठीक वही हालत होगी।

मेघनाद ने धैर्य्य-पूर्वक समझा दिया कि राघव का विनाश कर उसे लौट आने में बहुत देर न होगी। फिर आज यज्ञ की मदद भी रहेगी। प्रमीला डबडबाई आँखों विदा दे देवी-देवते मनाने लगी।

दूसरी सुबह प्रमीला सोकर उठी तो उसे तरह-तरह की अमङ्गल-सूचक अनुभूतियाँ होने लगीं, क्षण-क्षण पति की विपदाशङ्का उसे सातङ्क करने लगी, फिर पुरवासियों के आर्तनाद ने तो उसे बहुत ही व्यग्र कर दिया, उसने अधीर होकर सखी वासन्ती से कहा, और कहा ही क्यों ? साथ चलने के लिए अनुरोध भी किया, फिर दोनों शिवालय चली गईं। पर प्रमीला के प्राणेश का तो अवसान हो ही चुका था। जहाँ-जहाँ यह दुस्सम्वाद पहुँचा था, वहीं-वहीं से आर्तचीत्कृति सुनाई पड़ने लगी थी। रावण को भी यह खबर बेखबर करने के लिए

मिली। ऐसे-ऐसे समाचार झूठे भी नहीं होते। और प्रमीला को? उसे यह बात न मालूम हुई होगी! हुई भी होगी, तो उसे तीव्र शीतलता का अनुभव हुआ होगा। इतनी तीव्र शीतलता कि उसे वह्नि की विषम-ज्वाला भी शीतल मालूम पड़ने लगी होगी, अब वह वह्नि में ही शिशिरावगाहन करेगी। जब सीता को यह बात मालूम हुई तो वे अपने ही भाग्य को कोसने लगीं कि "उन्हीं की वजह से आज इतने महान् व्यक्तियों का नाश हुआ है—

"मरिल वासवजित् अभागीर दोषे
आर रक्षोरथी यत, के पारे जानिते?
मरिव दानव-वाला अतुला ए भवे
सौन्दर्य्ये! वसन्तआरम्भे, हाय लो शुकाल हेन फूल!

वसन्त के आरम्भ में कुसुम सूख रहा है, जो सौन्दर्य्य की प्रतिनिधि प्रमीला अब भस्ममात् होने जा रही है।"

आज अग्निदेव का देव-रूप प्रकट होने वाला है। उनकी, सब कुछ जला देने वाली शक्ति की अभिव्यक्ति का यह समय है। संसार का असार अश्रु-जल उन्हें शीतल नही कर सकता। आखिर देव की ज्वाला ठहरी; प्रताप ठहरा!

"सुवर्णशिविकासने, आवृत कुसुमे
बसेन शवेर पाशे प्रमीला सुन्दरी,—
मर्त्ये रति मृतकाम सह सहगामी!
ललाटे सिन्दूर-बिन्दु, गले फूलमाला,
कङ्कण मृणालभुजे, विविध भूषणे
भूषिता राक्षसवधू।"

ललाट-पट्ट पर सिन्दूर-बिन्दु लगाए, गले में फूल-माला डाले, कोमल करों में कङ्कण पहने, और भी विविध विभूषणों से विभूषित होकर राक्षस-वधू सुन्दरी प्रमीला सती होने सिन्धु के किनारे गई। परिजन-पुरजनों के अतिरिक्त उसके साथ प्रबल वामा-दल भी था। सागर-तीर पर पहुँच कर निशाचरों ने यथा-विधि चिता रची। सुगन्ध चन्दन-काष्ठ ढेर के ढेर इकट्ठे किये गये, यही हाल घी का भी रहा। गङ्गा के पवित्र-जल से शव नहलाया गया। कौशेय-वसन पहिनाया गया। रक्षःपुरोहितों ने गम्भीर-स्वर से मन्त्रोच्चारण करना आरम्भ किया। प्रमीला ने भी उस महातीर्थ में स्नान कर अपने सकल रत्नालङ्कार उतार दिए और उन्हें दान कर दिया। गुरुजनों को प्रणाम किया और अपने दैत्यबामादल को मधुर सम्भाषणपूर्वक कहा—

"लो सहचरि, एक दिने आजि
फुराइल जीवलीला जीवलीलास्थले
आमार! फिरिया सबे जाओ दैत्यदेशे!
कहिओ पितार पदे ए सब वारता
वासन्ति! मायेरे मोर"

"लो सखियो, यह एक आज का दिन है, जब मेरी ऐहलौकिक जीवन-लीला समाप्त हो चली। तुम सब दैत्य-लोक वापस चली जाओ। सखि वासन्ति, वहाँ मेरे पिता से यहाँ की यह सब बातें बताना, और मेरी माँ से"—इतना कहते-कहते गला भर आया, वह चुप हो गई। और सकल

वामादल हाहाकार कर उठा। फिर क्षण ही भर में अपने शोक को संवरण कर बोली—

"हाँ, मेरी माँ से कहना कि 'मुझ अभागिनी के भाग्य में जो कुछ विधाता ने लिख रक्खा था, वह एक दिन घटित हुआ। और तुम लोगों ने मुझे जिसके हाथ सौंपा था— लो आज मैं उसी के साथ चली। पति के अतिरिक्त सती के लिए और कौन सी गति इस जगती में है? सखियो, और मैं अब क्या कहूँ? तुम सबों से मैं यही भिक्षा माँगती हूँ कि दुनियाँ की उलझनों में पड़ कर मुझे हमेशा के लिए भूल मत जाना।" फिर प्रसन्नमुख पति के पद-तल में जा बिराजीं। राक्षसों ने बाजे बजाए। वैदिकों ने तार-स्वर से वेदध्वनि की। सामूहिक हाहाकार आकाश में गूँज गया। चारो ओर पुष्पवर्षा होने लगी। दम्पती ने अग्नि-रथ से स्वर्गप्रस्थान किया।

प्रमीला की यह मौलिक-कल्पना पूर्व और पश्चिम की मिश्रित भावनामयी, आमूल-नवल है। उद्दाम-स्फूर्त्ति प्रेम की मधुर मूर्त्ति की प्राण बनकर महाप्राण हो गई है, प्रमीला इसीलिए जीवित है। माइकेल के समय का वङ्ग-साहित्य पातिव्रत्य की शिक्षा-दीक्षाओं से ओत-प्रोत है, प्रमीला के चारित्रिक विकास के करण-कारण इसीलिए अकल्पित हैं। प्रमीला की सरलता, तरलता, कवि की आत्मा से सहज अनुप्राणित हैं, अनल्प अनुभूति ही प्रमीला की कल्पना की विभूति है।

पर प्रमीला का चरित्र सब ओर से निष्कल्मष ही नहीं है। 'आमि कि डराइ सखि भिखारी राघवे' का गरूर राम की सहज सरल मनोवृत्ति के सामने वहाँ चूर-चूर हो गया है, जहाँ उसने निरर्थक उद्दण्डतापूर्ण व्यङ्ग्योक्ति की है—

"पति मम वीरेन्द्रकेशरी,
निज भुजबले तिनि भुवन विजयी
कि काज आमार यूझि ताँर रिपु सह !"

प्रमीला का सब अभिमान वहाँ अश्रुमय हो रहा है, जहाँ उसने मन्दोदरी की कातरतापूर्ण प्रार्थना पर सहवास स्वीकार कर पति के पास जाना स्थगितासन जाहिर किया है—

"कि करि ?
बन्दी करि स्वमन्दिरे राखिला शाशुड़ी !"

यहाँ भी सीता भी उसके (दम्पति के) विनाश की बात पर उग्रतर दीर्घोच्छ्वास छोड़ती और अश्रुधार बरसाती हुई उसके प्रगल्भ व्यक्तित्व को कम नहीं करतीं। इतनी उदारता प्रमीला के मानस-पटल में कहाँ ?

अगर तुलसी, भवभूति आदि की सीता सुकुमारी और रामप्राणा हैं, तो यहाँ की प्रमीला प्रचण्ड, रूपगर्विता और पतिजीविता है। वासना का अंश प्रमीला के चरित्र-व्योम पर नीलिमा की कूची भर फेर सका है, पर वही सीता में अंशु बन गया है, आश्चर्य है। फिर वाल्मीकि की सीता काफी प्रौढ़ भी हैं, सुन्दरता में तो वह अपना सानी नहीं रखतीं, जैसे-

"रूप अतन्द्र, चन्द्र मुख, श्रम रुचि,
पलक तरल तम, मृग-दृग-तारे।"

तो भी प्रमीला की सृष्टि साहित्य का गर्व है। प्रमीला साहित्य-स्वर्ग की देवी की कल्पना है। सौन्दर्य्य, शौर्य्य और सतीत्व का सूक्ष्म सामञ्जस्य यदि नारीत्व के विकासोल्लास का स्वर्गिक चरम सोपान है, तो निस्सन्देह प्रमीला उसी पद पर प्रतिष्ठित है। प्रमीला 'मेघनाद' ही की नहीं, 'मेघनाद-वध' की भी प्राण है।

एप्रिल '३६।



# विश्व-कवि रवीन्द्रनाथ की उपमाएँ

कवीन्द्र रवीन्द्र विश्व की उन विभूतियों में से एक हैं, जिनका परिपूर्ण परिचय प्राप्त करने पर ऐसा लगता है कि अमर भी मर-मर कर पृथ्वी पर अवतीर्ण होते हैं, नीरवता की जोरदार आवाज से संसार के सामने स्वर्ग को आसमान-सा असार साबित करते हुए। भारत ऐसे ही रत्नों को पाकर हमेशा से भारत रहा है, आज भी है, और साहित्य साहित्य। कालिदास के बाद भारत में अब तक कोई ऐसा विश्वजनीन कवि पैदा न हुआ जिसकी आवाज दुनियाँ के कोने-कोने ने सम-भाव से सुनी हो। निराला जी के शब्दों में रवीन्द्रनाथ बीस बड़े-बड़े कवियों का प्रबल बल आत्मसात् कर साहित्य-क्षेत्र में अग्रसर होनेवाले महाकवि हैं। आज हिन्दी के युगान्तरकारी साहित्य में नई-नई विशेषताओं की जितनी किस्में मौजूद हैं उन सब पर, गुप्त या प्रकट रूप से रवीन्द्रनाथ की पूरी-पूरी छाप है। वस्तुतः रवीन्द्रनाथ ही भारतीय साहित्य-युग की नवीनता के निर्माता हैं।

संस्कृत में 'उपमा कालिदासस्य' की बड़ी धूम है, और विचार करने पर यही बात सही जँचती है। कालिदास की उपमाएँ दिल पर जितना असर डालती हैं, जितना जीवन रखती हैं; जितनी बारीकियों से भरी-पूरी होती हैं; उतनी और किसी की नहीं। सौन्दर्य्याभिव्यक्ति की शक्ति, कालिदास की कमनीय काव्य-कला में जितनी उल्लेख्य है, उपमाओं की

अनुपमता भी उतनी ही विवेचनीय । कालिदास आर्य्य-कवियों के प्रतिनिधि हैं ।

पर मैं यहाँ कालिदास-से शक्तिशाली आर्य्यकवि रवीन्द्र-नाथ की जानदार कुछ उपमाओं की ओर अनजान पाठकों का ध्यान आकृष्ट करना चाहता हूँ, जिनकी विशिष्टता सुस्पष्ट दृष्टि से देखने पर उन्हें आप अपनी तरफ झुका लेगी। रवीन्द्रनाथ की, सौन्दर्य्य परखने की बारीक नजर, सहृदयता की अजस्र-रस सहस्र-स्रोतस्विनी, कल्पना की कमनीयता, आदि की तरह उपमाएँ भी अपना सानी नहीं रखतीं और इन सब के लोकोत्तर सामञ्जस्य ने, पीयूष-परिपाक ने, उनकी कविताओं को सँवारा है, सर्वश्रेष्ठ बनाया है ।

जिन एक-दो फबीले गहनों से किसी रमणी की रमणीयता द्विगुणित होती दीख पड़ती है, कविता में उचित स्थान पर प्रयुक्त उपमादि की उपमा उन्हीं से दी जा सकती है, पर जहाँ तमाम अलङ्कारों को एक ही बन्ध में बाँधने का प्रबन्ध किया गया हो, अमीरी के जोश में आकर जहाँ एक-एक अङ्ग में अनेक-अनेक गहने, जितनी तरह के वे हो सकते हैं, पिन्हाए गये हों, कवित्व या कामिनीत्व अलङ्कारों के बोझ से झुक गया हो, पिस गया हो, वहाँ उन्हें भूषण नहीं, दूषण ही कहना समुचित होगा। 'नमक सुलेमानी' के विज्ञापक 'जोकर' की सत्ताईस रंगों वाली पोशाक की तरह हास्योत्पादक मात्र। कालिदास वगैरह के बाद संस्कृत-साहित्य में अलङ्कारों का बाजार

कुछ ऐसा ही गर्म रहा है। ब्रजभाषा का तो जिक्र भी अप्रासङ्गिक होगा। अवश्य कुछ को छोड़ कर यह बात बताई जा रही है। पर कालिदास तथा रवीन्द्रनाथ की अधिकांश उपमाएँ अनुपम हैं, अन्य अलङ्कारों का सम्भार भी कविता को बेशकीमती बनाने भर के लिए। जैसे—

"किछु नाई, तबु बारबार देखो चाहि
अवगाहि हृदयेर सीमान्त अवधि
करह सन्धान, अन्तरेर प्रान्ते यदि
कोनो वाञ्छा थाके, कुशेर अंकुर सम
क्षुद्र दृष्टि-अगोचर, तबु तीक्ष्णतम।"
—विदाय अभिशाप'

वृहस्पतिपुत्र कच के स्वर्गप्रत्यागमन के समय दैत्यगुरु शुक्र की कन्या देवयानी की उक्ति है। शुक्र से सञ्जीवनी विद्या सीख कर कच स्वर्ग लौट रहा है, विदा माँगने के लिए गुरु-पुत्री के पास गया है। वह कहती है—"बड़ा अच्छा हुआ, सहस्र-वर्ष की दुस्साध्य साधना के अनन्तर तुम्हें अभिवाञ्छित-सिद्धि प्राप्त हो गई, अब तुम लौट रहे हो, पर जरा सोचकर देखो, अभी और कोई कामना तो तुम्हारे मन में नहीं?"

वस्तुतः देवयानी के हृदय में कच की विकच दीप्ति ने घर कर लिया था, वह चाहती थी कि उससे कच प्रेम का प्रस्ताव करे और वह आत्मसमर्पण कर अपने सौभाग्य को सफल समझे, पर उसे ऐसा मौका न मिला। अनवरत साधना से परिपूर्ण कच के हृदय में अब इतना क्षुद्र छिद्र भी कहाँ था,

जहाँ उसके प्रेम-परमाणु को प्रसर प्राप्त होता ? उसने झटपट उत्तर दिया—"अब तो कोई भी कामना नहीं है।" पर प्रणय-विह्वला देवयानी इसी शुष्क उत्तर से कैसे सन्तुष्ट हो जाती ? वह उपरिलिखित पक्तियों द्वारा अपनी व्याकुल स्नेह-पिपासा व्यक्त कर रही है—"कुछ भी नहीं ! तो भी जरा अपने हृदय का अन्तिम स्तर छूकर देखो, शायद कोई छोटी सी कामना वहाँ छुपी हो, कुश के बारीक, लेकिन तीखे अंकुर के समान।" हृदय के किसी एकान्त कोने ही में तो प्रणय का नुकीला और बारीक अंकुर भी छुपा हो सकता है। प्रणयांकुर के नुकीलेपन में सन्देह की कोई गुञ्जायश हो ही नहीं सकती। अध्ययन-शील पाठक देखें, इस उपयुक्त उपमा के द्वारा भावना की उँचाई में कितना सहारा पहुँचाया जा रहा है, कितनी भोली भावुकता भरी हुई है इसमें ! पर इससे भी अधिक उसकी ओचिती या सुपयुक्तता की जाँच के लिए यहाँ इसके मुकाबले कालिदास की एक उपमा पेश करता हूँ—

"शरीरमात्रेण नरेन्द्र तिष्ठन् आभासि तीर्थप्रतिपादितर्द्धिः।
आरण्यकोपात्तफलप्रसूतिः स्तम्बेन नीवार इवावशिष्टः।"

महर्षि वरतन्तु का शिष्य कौत्स, महाराज रघु के दरबार में गुरुदक्षिणा के लिए चौदह करोड़ स्वर्ण-मुद्राएँ माँगने आया हुआ है, तब तक विश्वविजय के उपरान्त रघु अपनी समस्त सम्पत्ति का दान कर चुके हैं। यहाँ अतिथि-सत्कार के लिए मिट्टी के बर्त्तन में पानी आया हुआ देख वह अकचका कर

जाना चाहता है, पर रघु की उदारतापूर्ण आग्रह की बातें सुनकर क्षण भर ठहरने को विवश होकर ऊपर की पंक्तियाँ कहता है कि—"हे राजन् , योग्य-योग्य व्यक्तियों में अपनी प्रभूत विभूतियों का वितरण कर, ऋषि-महर्षियों के द्वारा बालियाँ छिन लेने पर केवल धड़ के बल खड़े नीवार की तरह, अब तो आप देह भर से राजा रह गए हैं।" नीवार या किसी भी शस्य विशेष की सुषमा उसके फलों ही पर निर्भर करती है, फल निकल जाने के बाद केवल डण्ठल समग्र फल-सम्पत्ति लुटा देने वाले महाराज रघु से कितनी असमान समानता रखता है ! दोनों ही ने अपनी फल-सम्पत्ति का योग्यों ('तीर्थ' और 'आरण्यक' दोनों शब्दों से यही व्यक्त होता है) में वितरण कर सदुपयोग किया है, दोनों ही सफल फल वाले हैं। पर इस उपमा की सूक्ष्म विशेषता यहीं पर समाप्त नहीं हो जाती।

जब कवि स्वयं वक्ता होता है, तब उसे अपनी इच्छा के अनुसार वर्णन करने की कुछ अधिक स्वतन्त्रता रहती है, पर जब वक्ता कवि-कल्पित कोई अन्य व्यक्ति होता है तब उसे उसकी योग्यता, औचिती की अपेक्षा करना आवश्यक हो जाता है, यही कारण है कि भीम के मुँह से सरस या विनय-गर्भित कोमल-कोमल बातें कहलाने से (यद्यपि समय विशेष पर इसकी भी सम्भावना हो सकती है) कविता-श्री परिम्लान मालूम पड़ने लगती है। हालाँकि कवियों ने उच्छृङ्खलतावश सब किस्म की गलतियाँ की हैं, पर एक कलाकार के लिए वे गलतियाँ गुण

तो कहला नहीं सकतीं (यह ठीक है कि वे उनकी अलौकिक गुणगरिमा से कुछ दबी सी रहती हैं)। विशेषतया तब, जब कि कालिदास वगैरह ने इधर भी काफी ध्यान रक्खा है। हाँ, तो इस जगह कालिदास ने शिष्य के मुँह से और तरह की कोई उपमा न दिला कर अपनी उच्च कलाप्रियता व्यक्त की है, क्योंकि वह बेचारा बनवासी तपस्वी अपनी आँखों बिना वाली-वाला 'नीवार' बहुत बार देख चुका है, उसके मुँह से जैसे स्वभावतः, अनुभूतिवश, वह उपमा आप कढ़ गई है, गढ़ी नहीं गई है। उस जङ्गली के मुख से वह जङ्गलीपन की उपमा कितनी नागरिकतापूर्ण मालूम पड़ती है, कितनी खूबसूरत, कितनी उचित! यह है—'उपमा कालिदासस्य।'

यही बात रवीन्द्र वाली उपमा में भी है। देवयानी विजन वनवासिनी है। अतएव उसे कुश के तीखेपन की पहिचान, सुकोमल होने के कारण हमेशा हुई होगी, फिर उसके मुख से उसी अनुभूतिपूर्ण वस्तु की उपमा कितनी फबती हुई मालूम पड़ती है। वस्तुतः यह कुशांकुर वाली उपमा भी कुशांकुर ही की तरह चोखी उतरी है, सीधे हृदय में चुभ जाती है। आज देवयानी के हृदय में वह 'क्षुद्र' कामना उसी अंकुर की तरह चुभी हुई है, जिसे कच के प्रकाश-भास्कर नयन प्रयास करने पर भी नहीं देख पाते, इसीलिए 'कामः स्वतो पश्यति' के अनुसार उसे कच को दिल टटोलने के लिए बार-बार कहना पड़ रहा है। आगे चलकर कवि ने, कच को पिछली बातें याद

दिलाते समय उसके मुख से उसकी आवास-भूमि अरण्य-प्रकृति का बड़ा ही वरेण्य वर्णन करवाया है—

"सुन्दरी अरण्यभूमि सहस्र-वत्सर
दिएछे वल्लभ छाया तरु मर्मर
शुनाएछे विहङ्ग कूजन,—ता' रे आजि
एतई सहजे छेड़े यावे ? तरु-राजि
म्लान ह'ये आछे येन, हेर आजिकार
वनच्छाया गाढ़तर शोके अन्धकार,
कँदे उठे वायु, शुष्क पत्र झरे पड़े

[कालिदास ने भी शकुन्तला की विदाई के वक्त प्रियंवदा के मुख से इतनी ही खूबसूरत बात कहलाई है—

"न केवलं त्वमेव तपोवनविरहकातरा, त्वयोपस्थितवियोगस्य तपोवनस्यापि अवस्थां प्रेक्षस्व तावत्—

उद्गीर्णदर्भकवला मृगी, परित्यक्तनर्त्तना मयूरी
अपसृतपाण्डुपत्रा मुञ्चंत्यश्रु इव लताः ।" ]

तुमि शुधु च'ले यावे सहास्य अधरे
निशान्तेर सुख-स्वप्न सम ?"

यहाँ भी प्रकृति की इस विकलता का बखान करते हुए देवयानी कहती है—"और तुम मुसकराते हुए चुपचाप सुबह के मीठे सपने की तरह चले जाओगे ?" 'यहाँ सहास्य अधरे' के द्वारा, कच की सहृदयता के प्रति जितना गूढ़ और कटु व्यङ्ग किया गया है, उतनी ही स्फुट तथा मधुर उपमा दी गई है—'निशान्तेर सुख-स्वप्न सम ।' एक तो स्वप्न स्वयं सुमधुर है, फिर 'निशान्त' के कोमल-कान्त 'सुख' के सपने का क्या कहना

है ? उतना ही छबीला, उतना ही फबीला, उतना ही मधुर, देवयानी की सतृष्ण आँखों में है कच, जो अब सचमुच स्वप्न ही की तरह ओझल हुआ चाहता है। उफ ! उस दुःख का क्या ठिकाना, 'सुख' ही का जब जाना ठहरा, बेचारी क्यों न वेकल हो जाय। कितनी कोमल भावना की कितनी कोमल उपमा !

उपमाओं की उपयोगिता चमत्कृत करने से अधिक प्रभावित करने में है। जहाँ 'शेली' ने—

"May have broken the woof of my tent's
thin roof,
The stars peep behind her and peer;
And I laugh to see them whirl and flee,
Like a swarm of golden bees,"

कहा है, वहाँ हम इस कल्पना-पूर्ण उपमा से चमत्कृत ही अधिक होते हैं, पर जहाँ उसी ने—

"Like a poet hidden
in the light of thought,
Singing hymns unbidden,"

या

"Around its unexpanded buds;
Like many a voice of one delight"

आदि भावुकता भरी उपमाएँ दी हैं, वहाँ हम गद्गद हुए बिना रह नहीं सकते। भारतीय, खास तौर से कालिदासीय उपमाओं में इसी शक्ति की प्रधानता दृष्टिगोचर होती है। रवीन्द्रनाथ का भी इसी किस्म का प्रदर्शन प्रशंसनीय है।

२—मैं पहले ही लिख चुका हूँ, उचित स्थान का एक ही 'अलङ्कार' अनेक अच्छे-अच्छे अलङ्कारों की जगमगाहट ला देता है, अब यहीं कवि की अक्लमन्दी देखनी होती है कि वह अलङ्कारों का 'कैटलग' ही तैयार करना जानता है या कुछ सजाने की सहूलियत भी रखता है। पिछले उदाहरण में उपमा के द्वारा भावना के उत्कर्ष की बात बतलाई जा चुकी है, अबके उसके उसी किस्म के एक शिल्प का, कुछ नवीनता के साथ, नमूना दे रहा हूँ—

"तुमि सद्य स्नान करि'
दीर्घ आर्द्र केशजाले, नवशुक्लाम्बरी
ज्योतिस्नात मूर्तिमती ऊषा, हाते साजि
एकाकी तुलितेछिले नव पुष्पराजि
पूजार लागिया।"

कच कहता है—"हाँ, मुझे आज भी याद है, उस दिन तुम तुरत नहाकर, नई उजली साड़ी पहने, ज्योतिस्नात साक्षात उषा के समान, हाथ में फूल-डाली लिए पूजा के लिए तुरत के खिले फूल तोड़ रही थीं, तुम्हारी लम्बी केशराशि अभी गीली ही थी और तुम अकेली थीं।"

यहाँ द्रष्टव्य यह है कि कच के मन में किसी भी प्रकार की कलुषित वासना नहीं है, उसे देवयानी अब भी देवी ही मालूम पड़ रही है, फिर यह चारु चर्चा तो प्रथम दिवस की है, इसलिए उसके पवित्र मानस के अनुरूप गजब की उपमा भी निकलती है—ज्योतिःस्नात मूर्तिमती ऊषा की तरह। इससे

ललित लोल लहरियों पर लहरा रहे हैं, तैर-तैर कर किलोल कर रहे हैं, निश्चय ही कभी नित्य-सुख की साधक नहीं हो सकती, इससे मुझे मानव-जीवन का लक्ष्य-कूल कदापि नहीं मिल सकता, मुझे भविष्य में उत्थान-कल्याण या सुख-भोग की कल्पना नहीं करनी चाहिए, विशेषतया तब, जब कि तुम्हारा साथ भी छूटने वाला है—इसलिए अगर मैं कहीं 'बहता' हुआ मिला।

"परम-प्रिय" में बड़ा ही मार्मिक व्यङ्ग छिपा हुआ है। वह कहता है कि 'उसके भाग्य की बात कौन करे, मुझे छोड़कर तुम जिसके पास चली जाओगी, जिसकी वजह से भविष्यत् में मेरे बहने तक की सम्भावना है। इसलिए वह तो जरूर ही प्रिय (मुझ से) से बढ़कर परम-प्रिय होगा। जिसे पाकर तुम आनन्द के अपार पारावार में डूब जाओगी, अपने आज के इस परिचित—प्रिय को पहचानने लायक भी शायद नहीं रह सकोगी, उसके परम-प्रिय होने में भला संशय ही क्या है? इस कविता में पश्चिमी-शैली के स्वतन्त्र प्रेम (Free love) का वर्णन है। भावों में भारतीय अपनापन नहीं; पर उच्छ्वसित भावुकता है। कम से कम शब्दों में कितना अधिक अर्थ-गौरव भरा हुआ है!

(ज) कवि तरङ्गों से पूछता है—"तुम जिस उमंग, उल्लास से बहती चली जा रही हो, बताओ तो सही, आज

अपनी समस्त साधना किसे समर्पित करोगी ? आज किसके स्वर से अपना वर्षों का एकान्त-गान मिला दोगी ? आज किस विशाल वक्षःस्थल में विश्राम ग्रहण करना चाहती हो? जहाँ तुम छिप जाओगी, और हाय ! अब से यह तुम्हारा गान मुझे सुनने को नहीं मिलेगा ?" इस पद्य में कवि की भाव-तन्मयता विलोकनीय है। यह 'हाय' शब्द जैसे उसके हृदय की अपनी ही पुकार है। ये तरंगें जैसे उसकी अपनी हैं कोई-प्रकृति के साथ उसके हृदय की ऐसी ही एकाकारता है, उनके छिपने पर जैसे उसकी कोई प्रिय वस्तु खोई जा रही है। वह अधीर होकर उच्छ्वास छोड़ता है—'हाय अब से तुम गाओगी भी नहीं।'

(झ) कवि विशुद्ध दार्शनिक—योगी के समान जब आत्म-साक्षात्कार करता है, तो उसके प्रवुद्ध हृदय में केवल ज्योति, केवल विश्वजनीनता ही शिष्ट रह जाती है। कहा गया है कि—"भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः, क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे।" अर्थात् उस 'पर तथा अवर' के दर्शन होते ही हृदय की ग्रन्थि खुल जाती है, सभी संशय-संदेह छिन्न-भिन्न हो जाते हैं, साधक के सब वाह्य कर्म भी क्षीण हो जाते हैं; तभी 'एकेन विज्ञातेन सर्वं विज्ञातं भवति।' इसी स्थिति का वर्णन है। घोसले में पड़े हुए पंछी की अँधेरी रात चली गई। [अपनी ही दैहिक मर्यादा में सीमित 'आत्मा' (अहम्) का अज्ञानान्धकार दूर हुआ] गगन का विस्तृत

अनन्त पथ मुक्त हो गया। अखिल - निखिल विश्व को आत्माकार देखने लगा। इस उज्ज्वल प्रभात में मुक्त-पंख होकर उड़ान भरते ही कोई अनजान नहीं नजर आता। एक ही पहचान सब की है—ज्योति, अर्थात् सब ओर केवल ज्योति ही ज्योति दीख पड़ती है। [यही 'भूमा' का स्वरूप है, "यत्र नान्यत् पश्यति, नान्यच्छृणोति, नान्यद्विजानाति"—जहाँ अपने से अतिरिक्त न और कुछ दीख पड़ता है, न सुन पड़ता है और न ज्ञात ही होता है। और जहाँ अपने से विभिन्न और कुछ दीख पड़ता है, वही 'अल्प' है, अज्ञान है, दुःख है। सुख केवल ज्ञान में—भूमा में है। ज्ञान आनन्दमय है।

"जौ निज मन परिहरै विकारा
तौ कत द्वैत-जनित संसृति-दुख
संसय, सोक अपारा" ]
—तुलसीदास

मैं द्वन्द्व-रहित आनन्द में आत्म-रूप से स्थित हूँ। ज्ञान का समुद्र वीचि-विहीन है। यहाँ ज्वार-भाटे, उत्थान-पतन की तनिक भी आशङ्का नहीं। यह जिस स्थिति ( Mood ) का द्योतक पद्य है, निरालाजी, Browning-जैसे दार्शनिक कवियों के जीवन में उसकी अनेकशः सम्भावना होती है। 'गीताञ्जलि', 'नैवेद्य' 'खेया' 'सोनारतरी' आदि के अनेक गीत कवीन्द्र रवीन्द्र के किसी ऐसे ही 'मूड' विशेष के हैं। उनके लोक-जीवन से उन अलौकिक भावों की तुलना नहीं करनी चाहिए। क्योंकि तब वे दिव्य-भाव केवल हवाई कल्पनाएँ, स्वर्णिम स्वप्न ही मालूम पड़ेंगे।

(ञ) १ यद्यपि हवा के हल्के झोंके से पेड़ के कोंपल हिल-डोल रहे हैं, पर कवि कहता है कि ऐसा नहीं, कँपने का कारण कुछ और ही है, उन्हें इस बात का बड़ा डर है कि कहीं उनके प्यारे फूल चुन न लिये जायँ। 'भीरु' और 'थरथराते' इस आलङ्कारिक भाव को और भी अधिक रमणीय बना रहे हैं। जैसे सुकोमल किसलय-दल सचमुच ही डर गये हों, सचमुच थर-थर करने लगे हों—कितनी बहुमूल्य निधि की लूट का खौफ है उन्हें !

२ "तुम्हीं गाती हो अपना गान, व्यर्थ मैं पाता हूँ सम्मान"—नामक गीत में दुःखित हृदय से कवि अपनी व्यर्थता बताता हुआ—किसी अज्ञात शक्ति को सब श्रेय प्रदान करता है। उसका कथन है कि वह केवल यन्त्र-परिचालित, निमित्तमात्र है। वस्तुतः किसी दूसरे ही के द्वारा गान गाया जाता है, और गान भी उसीका अपना है। यह पारमार्थिक तथ्य तो है ही, पर यहाँ कवि के Melanchollic mood का उच्छ्वास-उद्गार 'कविता' को लक्ष्य कर है। वह कहता है—मेरा दुख अरण्य है, घनघोर जंगल, जिसका कहीं ओर-छोर नहीं,—नवोदित ताम्र किसलय—पेड़ों की टहनियों में नए निकले लाल-लाल कोंपल, मेरे ही अन्तर के अंगारे हैं। और तुम मेरी दीनता की विनत लता पर कूकनेवाली कोयल, (मेरी कविता !) उसी अँगारे में जल कर काली पड़ गई हो।

३ एक रूपसी की वयस्सन्धि का वर्णन है। वह अभी

बालिका भी है और जरा जवान भी। जवानी की तरफ धीरे-धीरे कदम बढ़ा रही है। इसी धीरता पर कवि की कमनीय कल्पना है कि—उसे अपने शैशव से ऐसा सहज स्नेह है, बचपन पर इतनी जबर्दस्त ममता है कि वह उसकी चाल छोड़ना चाहती ही नहीं, उसका साथ छोड़ते झिझकती है, जैसे इसीलिए हौले-हौले, डरती-डरती, जवानी की ओर पग बढ़ा रही है,—फिर एकाएक युवती कैसे हो जाती ?

४ होली—मधुयामिनी में प्रेयसी का प्रिय के साथ शृङ्गार वर्णन है। पहले कहा जा चुका है कि वह रात भर रति और राग का रंग घोल कर पति के साथ होली खेलने के लिए जगी रही है। अब इस पंक्ति में उसकी, अनन्तर की एक चेष्टा बतलाई जा रही है। रंग महल में एक ओर चिराग जल रहा था और वह हँसती-हँसती धीरे-धीरे अपने मुख-कमल को प्रकाश में ला रही थी। पद्य में है—'कंज-छबि मंजु-मंजु हँस खोली,' अर्थात् मधुर-मधुर हँसती हुई उसने कमल की छवि खोली, कमल को शोभा को विकास दिया। यों तो चिराग को सामने देखकर उसे अनायास हँसी आगई फिर धीरे-धीरे उसका खिला हुआ, कमल-सा मुखड़ा सामने आया। पर यहाँ वह चिराग सूरज का प्रतीक-सा प्रतीत होता है। इसीलिए उस ओर नजर पड़ते ही उसका मुख-कञ्ज मृदु-मृदु खुलता और खिलता जाता था। कैसी सुन्दर कल्पना है! यह कञ्ज का स्वभाव है कि वह सूर्य्य ही के सामने खुलता-खिलता है। और यहाँ

तो चिराग को देखते ही वह शर्मिन्दा होकर मुसकिरा देती थी—यही जैसे उस छवि का खुलना है।

इस प्रकार के शत-सहस्र उदाहरणों से भी किसी महाकवि की आन्तरिक महत्ता नहीं आँकी जा सकती, उसके लिए उसे साद्यन्त मनोवैज्ञानिक दृष्टि से देखना होता है, व्यक्ति, समाज तथा जीवन के प्रति उसके अपने दृष्टि-कोणों को परखना होता है, उसका व्यक्तित्व, उसकी मौलिकता, उसकी नवीनता—सबको सम्यक् रीति से समझना पड़ता है। ढूँढना पड़ता है कि आखिर ऐसी कौनसी वस्तु उसके पास है जिससे वह हमें प्रभावित करता है, वशंवद बना लेता है। पर मैं तो यहाँ आरब्ध क्रम पर ही चलना चाह रहा हूँ। ऐसी एकरसता को क्रम-भङ्ग-भीरुता मात्र नहीं, कवि के काव्य की विशदता, विवेकपूर्णता की पूरी-पूरी पहचान पाने, उसकी आत्मिक गम्भीरता तक उतरने के लिए प्रेरणा प्रदान करने वाला एक चपल-चटुल लघु स्पन्दन भर समझना चाहिए। अस्तु। आगे मैं काव्य-गत भावों की सम्बद्धता पर कुछ लिखूँगा। क्योंकि कविता में किसी उच्च तथा सुन्दर भावना का आरम्भ उतना कठिन नहीं, जितना कठिन उसका आनुपूर्विक निर्वाह, सर्वाङ्ग-सुन्दर परिपोष होता है। निराला जी ने भावों के परम्परित निर्वाह, एकतानता-स्थापन में कमाल हासिल किया है, यह उनकी अपनी, और आधुनिकों में अद्वितीय विशेषता है।

२

उद्यान में भाँत-भाँति के फूल खिले हुए हों, उनकी छबि देखने लायक ही होती है, पर अगर एक कविता में अनेक भाव हों, और वे सब पृथक्-पृथक्, परस्पर असम्बद्ध हों तो उनकी बदसूरती भी देखने ही लायक होगी,—वे भाव क्यों न जनक-नन्दिनी के लावराय के लिए ही लाये गये हों, पर उनकी कीमत शूर्पणखा के इन्हीं विद्युत्स्फुरित भावों की तरह आँकी जायगी—

"प्रकृति की सारी सौन्दर्य्य-राशि लज्जा से
सिर झुका लेती जब देखती है मेरा रूप
वायु के झकोरे से वन की लताएँ सब
झुक जातीं, नजर बचाती हैं—
अञ्चल से मानों हैं छिपाती मुख
देख यह अनुपम स्वरूप मेरा।"

—'पञ्चवटी-प्रसङ्ग'

आधुनिक अनेक कवियों की कविताओं में भावों के परस्पर असम्बन्ध का दोष प्रायः पाया जाता है। परन्तु निराला जी ने विभिन्न भाव-सुमनों की पावन वनमाला बड़े ही कौशल से बनाई है, वह कविता-देवी के गले में बहुत-बहुत फबती है, उन्हें खुद भी विश्वास है—

"लखो दिया है पहना
किसने यह हार बना
भारति उर में अपना
देख दृग थके!"

—'मित्र के प्रति'

परन्तु इसके पूर्व उन्होंने बड़ी कड़ी साधना की है, कठिन

श्रम किया है,—'तुलसीदास' 'राम की शक्तिपूजा' प्रभृति महत्कविताओं में उनका श्रम सुस्पष्ट लक्षित हो जाता है। जहाँ तक वे classical हैं, सर्वत्र ही उन्हें नियम-संयम, शास्त्र-अभ्यास की उच्च अनुवर्त्तिता करनी पड़ी है, चतुरस्र सौन्दर्य्य की सुरक्षा के लिए संनद्ध शैली का आश्रय ग्रहण करना पड़ा है। उनके प्रखर पाण्डित्य तथा प्रदीप्त प्रतिभा का सार्वभौम परिचय भी वहीं प्राप्त होता है। 'सरोज-स्मृति' 'सेवा-प्रारम्भ' आदि कविताएँ उनके कवि-हृदय के मधुरतर-स्तर से अपने आप आविर्भूत हुई हैं, यहाँ हृदय-पक्ष ही प्रबल है, इसलिए इनमें पूर्वोक्त कविताओं-जैसी अलौकिक चमत्कार-कारिता नहीं, मर्मस्पर्शिनी प्रिय भावना है।

कुछ लोगों की उग्र सम्मति पाण्डित्यपूर्ण कविताओं के विरोध में होती है। माघ-मिल्टन-माइकेल अतएव, उनके विचार से बहुत बड़े नहीं,—यहाँ मेरा मत उनसे नहीं मिलता। मेरा कहना है कि जो पाण्डित्य रस-पोषक, दोषों को दूरतः परिहार कर निरवद्य सौन्दर्य्य की सृष्टि करने में सर्वथा समर्थ हो, कवि को उसकी अपेक्षा अवश्य करनी चाहिए, पर जो केवल प्रदर्शन के लिए,—कमजोरों पर रोब गालिब करने भर के लिए हो, उसकी, उसे रस-व्याघात-हेतु समझ कर उपेक्षा कर देनी चाहिए। जो कुछ हो, मुझे शिशुपालवध, स्थल-विशेष को छोड़ कर नीरस नहीं लगता, 'मेघनादवध' में 'हृदय' से अधिक 'शक्ति' देखकर भी द्रुति कम नहीं होती,

They also serve who only stand and wait'
का विद्वान कवि मिल्टन हृदयहीन नहीं प्रतीत होता और सबसे बढ़कर यह कि सस्ती भावुकता का मैं दीवाना नहीं। मैं उच्चकोटि के काव्य को जनता (अपढ़, निरक्षर भट्टाचार्यों) की वस्तु नहीं मानता, पहले लिख चुका हूँ, और सरलता के कारण सुप्रसिद्ध कालिदास आदि को भी तथाकथित जनता नहीं समझती, खूब समझ चुका हूँ। निरालाजी ने कठिन से कठिन तथा सरल से सरल निर्माण कर दोनों ही मतों की मान्यता स्वीकृत की है। दोनों ही प्रकार के पाठक उनसे परिचित होंगे। अब भाव-सम्बद्धता के कुछ उदाहरण यहाँ प्रसङ्ग-प्राप्त हैं।

'बादल' कविता में "सव्यसाची (अर्जुन) से तुम अध्ययन अधीर" से आरम्भ किया हुआ रूपकात्मक भाव, "तुम आये; रथ का घर्घर-नाद, तुम्हारे आने का संवाद" प्रभृति पंक्तियों से पुष्ट होता हुआ "आज मिटेगी व्याकुल श्यामा के अधरों की प्यास" पर परिसमाप्त होता है। इन २२ पंक्तियों में कहीं भी क्रम-भङ्ग या असंयम नहीं। 'जुही की कली', 'जागृति में सुप्ति थी' 'शेफालिका' 'जागो फिर एक बार' 'कवि' 'प्रेयसी' आदि मुक्तवृत्तों की सृष्टि तो और भी अधिक भाव-क्रम से संघटित है, वहाँ छन्दों भर की मुक्ति है, भाव परस्पर सम्बद्ध, जकड़े ही हुए हैं।

निरालाजी की सब से बड़ी कविता 'तुलसीदास' है। इसका आरम्भ मुगलकाल के भारत का वर्णन करते हुए,

तुलसीदासजी के आविर्भाव से होता है। उस समय हिन्दू-संस्कृति को मुसलमानों के आक्रमण से जो सांघातिक चोट पहुँची थी, प्रथम उसी का संक्षेप में दिग्दर्शन है। कवि कहता है—

" 'भारत' के आकाश-मण्डल को प्रभामय बनानेवाला हिन्दू-संस्कृति का सूर्य्य क्रमशः ठंडा पड़ता हुआ आज अस्त हो गया। अब सब ओर अन्धकार ही अपनी विजय-दुंदुभि बजाने लगा है, उसीका एकच्छत्र साम्राज्य अशेष दिशाओं में स्थापित हो चुका है। हिन्दुओं के शिर की रक्षा करते हुए मुसलमान उनके हृदय पर शासन कर रहे हैं—वह हिन्दुओं को एकबार ही मारना या मरने देना नहीं चाहते, उनके हिन्दुत्व को—'निज की' मानसिक भावनाओं को कुचल देना चाहते हैं। इस प्रकार भारतीयता की जलधारा ऊपर-ऊपर से तो लहरें ले रही है पर उसके प्राण-स्थान कमल में स्पन्दन नहीं है। सन्ध्या-समय शतदल की भास्कर-विकस्वर सुषमा दुष्प्राप्य होगी ही।

"यह शत-शत वर्षों की भारतीय संस्कृति की आकुंचित भ्रुकुटि और कुटिल भाल वाली संध्या सघन जलदावली की भाँति भारत के सम्पूर्ण गगन-मण्डल को व्याप्त किए हुए है, उसी की छाया में देश के सब प्रान्त क्रमशः पराजित होकर घिर-घिरकर आ रहे हैं। पहले पंजाब हारा, तब कोशल, बिहार और फिर तो सभी हारते चले गए।

कालिंजर; जो वीरों का दुर्गम गढ़ था, अब उन्हीं 'सिंहों' के लिए वह पिंजड़ा—बंदी-गृह बन गया है। हाँ, इस सङ्कट के समय सब सोए ही नहीं रह गए, हिन्दुओं ने चुपचाप इस्लाम का प्रभाव नहीं स्वीकृत कर लिया। आर्य्य संस्कृति के सम्मान की रक्षा के लिए, आन-बान-शानवाले कितने-कितने वीर बाँके अपनी-अपनी जान पर खेल गए। कुछ नपुंसक, नामर्द राजों ने वश्यता, दासता भी स्वीकृत करली! इस प्रकार अन्ततोगत्वा इस्लाम की विजय हुई, भारतीय जीवन विदेशी सस्कृति से प्रभावित होकर धीरे-धीरे उसी के अनुरूप ढल चला। दूसरे शब्दों में भारतीय सस्कृति के सूर्य्य के अस्त होने पर इस्लाम संस्कृति के चन्द्रमा का उदय हुआ—देश में वैदेशिक विलासिता अट्टहास करने लगी। जैसे पानी में बहता हुआ फूल लक्ष्यहीन, उद्देश्यच्युत होता है उसी प्रकार यह देश भी नवीन सभ्यता के प्रवाह में गति-विधि-हीन होकर बह चला। इसने अपना मौलिक ज्ञान एकदम ही खो दिया। उस प्रवाह का जल यद्यपि इसे बार-बार 'छल' 'छल' 'छल' कह रहा था, पर अब यह इतना मोह जड़, वासना-वधिर, या मन्त्र-मुग्ध हो चुका था कि इसे कल-कल रव ही सुनाई पड़ता था। छल की बात सुनकर भड़क उठने की शक्ति एकदम ही नष्ट हो चुकी थी। अब यह उस प्रवाह की शोभा बढ़ानेवाला, किनारे पर की चट्टान-जैसा था। ठीक इसी समय तुलसीदास जी का राजापुर में आविर्भाव हुआ। तुलसीदास जी का शैशव, कैशोर सब उज्ज्वल, प्रतिभापूर्ण

रहे। आरम्भ-भविष्य सौभाग्य-सुषमा का सूचक निकला। प्रभात दिवस की दशा का दिग्दर्शक हुआ। उन्होंने शनैः-शनैः शारीरिक, मानसिक सब प्रकार का विकास प्राप्त किया। अपने समवयस्कों में प्रमुख रहे, सर्वश्रेष्ठ हुए।

"युवकों में प्रमुख रत्न-चेतन,
समधीतशास्त्र काव्यालोचन
जो, तुलसीदास, वहीं ब्राह्मण-कुल-दीपक,
आयत-दृग, पुष्ट-देह, गत-भय,
अपने प्रकाश में निःसंशय,
प्रतिभा का मंद-स्मित परिचय, संस्मारक।"

एक दिन वह अपने सखाओं के साथ चित्रकूट गए। वहाँ की पावन वन-भूमि देख कर उनके हृदय में एक अति नवीन प्रकाश आया। उन्हें मालूम हुआ, जैसे वहाँ के अणु-अणु उनसे कुछ निवेदन कर रहे हैं—पर उनकी अस्पष्ट भाषा के धूमिल प्रकाश में लुकते-निखरते भावों को वह साफ-साफ पढ़ नहीं सके। चिन्ता में डूब गए। जैसे प्रकृति के ये मनोभाव पूर्व-परिचित हों, उन्हें सही-सही पहचानने की कोशिशें करने लगे। उन्हों ने देखा, प्रकृति उन्हें छाती से लिपटा लेने के लिए जैसे अपनी बाहु-वल्लरी फैला रही थी।

"भर लेने को उर में, अथाह
बाहों में फैलाया उछाह!"

वह कह रही थी, "कवि! क्या देख रहे हो? मैं तो अब पहली-सी नहीं रही, मेरी छवि छिन गई, धूल में मिल गई,

दासता-पाश में बँध कर मेरे अंग-अंग झुलस गए। तुम मुक्ति के अमृत गान गाओ ना। फिर एक बार जड़ देश में नव-जीवन का सञ्चार करो। सब दुखी हैं, अज्ञान-जन्य यातनाएँ भोगते हुए करुण-क्रन्दन कर रहे हैं, तुम इन्हें अपने ज्ञानालोक में ले आओ, सुख-शान्ति के सन्देश सुनाओ, इनका उद्धार करो।"

"वह कर समीर ज्यों पुष्पाकुल
वन को कर जाती है व्याकुल
हो गया चित्त कवि का त्यों तुल कर उन्मन,
वह उस शाखा का वन विहंग
उड़ गया मुक्त-नभ निस्तरङ्ग
छोड़ता रंग पर रंग, रंग पर जीवन।"

फूलों की खुशबू से लदी हुई हवा जैसे वन के मन को व्याकुल कर देती है, तुलसीदास का हृदय भी प्रकृति का यह ऐसा मूक-मुखर सन्देश सुन कर उसी प्रकार उन्मन हो गया। वह पंछी जो पार्थिव-पिंजड़े के सीखचों से घिरा था, उन्मुक्त आकाश की ओर अबाध गति से उड़ चला, अगोचर सत्य के सन्धान में, उज्ज्वल प्रकाश-प्राप्ति की आस से धीरे-धीरे रंगीनियों को छोड़ता हुआ, पार करता हुआ।

किन्तु उसी क्षण वहाँ अनन्त आकाश में उन्हें अपनी ि यतमा की प्रेममयी प्रतिमा दिखलाई पड़ी, जो इस दुष्पार पथ पर दुस्तर नदी की भाँति ज्ञात हुई। उसी के प्रेम-पाश में पड़ कर उनका मन असिद्ध साधक के समान विचलित हो गया। सम्पूर्ण प्रकृति अपनी प्रेयसी के रंग में रँगी लगने

लगी। रास्ते भर वह उसी मोह-सुषमा का ऊहापोह करते सखाओं के साथ घर वापस आ गए।

इधर रत्नावली का भाई उसे लिवाने आया। वह तुलसीदास के प्रेमाम्बुधि में ऐसी तीव्र वासना से डूब गई थी कि उसे कभी नैहर (मातृकुल) की याद तक नहीं आती। जब भाईने व्यङ्ग्य और उपालम्भ सुना-सुना कर उसकी सुषुप्त शालीनता को जागरित किया, वह अवसर मिलते ही नैहर जाने को प्रस्तुत हो गई। और ज्योंही तुलसीदास कुछ सामान खरीदने के खयाल से बाजार की ओर गए त्यों ही वह भाई के साथ भाग गई। लौटने पर तुलसीदास ने सूना घर देखा और तुरंत ताड़ लिया कि वह मायके चली गई। फिर क्या था ? वह भी उसी समय ससुराल चल दिए।

और, नीरव निशीथ में सखियों, सलहजों के मृदु-मधुर हास-परिहास के अनन्तर विदा लेने पर, रत्नावली तुलसीदास के पास आकर खड़ी हुई। इसके पहले वह भौजाइयों की फब्तियाँ सुन-सुन कर ऐसे कामुक पति की गति पर सिर धुन चुकी थी। कमरे में छन भर सन्नाटे का आलम रहा। फिर,

"कुछ समय अनन्तर, स्थित रह कर
स्वर्गीयाभा वह स्वरित प्रखर
स्वर में झर-झर जीवन भर कर ज्यों बोली;
अचपल ध्वनि की चमकी चपला,
बल की महिमा बोली अबला,
जागी जल पर कमला, अमला मति डोली—

"धिक् ! धाए तुम यों अनाहूत,
धो दिया श्रेष्ठ कुलधर्म धूत,
राम के नहीं, काम के सूत कहलाए ;
हो बिके जहाँ तुम बिना दाम,
वह नहीं और कुछ—हाड़, चाम !
कैसी शिक्षा, कैसे विराम पर आए !"

पपीहे ने स्वाती की बूँदों की जगह जब वज्र-प्रहार पाया तो उसके होश दुरुस्त हो गए। वह यौन अज्ञान अंगारों-से जलते अक्षरों से क्षर ही नहीं, क्षार-क्षार हो गया। और, तुलसीदास के मन का मानव, जो मरा जा रहा था, उस अलौकिक आलोक के प्रिय स्पर्श से केवल जी ही नहीं उठा, अमर हो गया, चिरन्तन हो गया।

रत्नावली ने जैसे अपनी ही ज्वाला से अपनी रूप-राशि जला डाली थी, तुलसीदास उसकी वह अरूपता देख विनत हो गए। उन्होंने उससे उसी के दिए हुए ज्ञानालोक को बाह्य-लोक में विकीर्ण करने के लिए जैसे, हमेशा के लिए विदा ले ली। और, तब 'आविष्ट देवी' को 'सहज नारी' की आँखों में आँसू की बूँदें छलछला आईं। लेकिन अब तुलसीदास के चरण तो अशरण, अवश-से अनन्त अज्ञात की ओर बढ़े चले जाते थे।

सम्पूर्ण काव्य का यह ऐसा संक्षिप्त सार मनोयोग पूर्वक देख लेने के बाद मेरे विचार से यह कहना असार ही होगा कि यह कविता किस प्रकार मनोवैज्ञानिक सूत्र से अनुक्रम

गुँथी हुई है !

अब मैं निराला जी की सरल-सजल कविता 'सरोज-स्मृति' से कुछ पंक्तियाँ, जो सम्बद्ध-भावों, और अनुपम भावों से भादों की घन-घटा की भाँति उमड़ी-घुमड़ी हैं, लिखकर इस प्रसंग को यहीं समाप्त करूँगा। भावों की संख्याएँ तो करनी नहीं। आगे मैं कविता-समाप्ति की कला पर कुछ लिखूँगा। 'सरोज-स्मृति' कवि की १८$\frac{१}{४}$ वर्षों की एकमात्र कन्या, सरोज-कुमारी की मृत्यु पर लिखी हुई कविता है। ऐसे अवसर की कई अँगरेज कवियों (ग्रे, आर्नल्ड आदि) की कविताएँ मैंने पढ़ी हैं, पर यह अत्यन्त सरल, अत्युक्तिहीन सत्य है कि 'सरोज-स्मृति' की कला उनमें से किसी में भी नहीं है।

"ऊनविंश पर जो प्रथम - चरण
तेरा वह जीवन - सिन्धु - तरण
तनये, ली कर दृक् - पात तरुण
जनक से जन्म की बिदा अरुण !

गीते मेरी, तज रूप - नाम
वर लिया अजर शाश्वत विराम
पूरे कर शुचि - तर सपर्याय
जीवन के अष्टादशाध्याय,
चढ़ मृत्यु - तरणि पर तूर्ण-चरण
कह, "पितः, पूर्ण-आलोक-वरण
करती हूँ मैं, यह नहीं मरण
सरोज का ज्योतिश्शरण - तरण

अशब्द अधरों का सुना भाष,
मैं कवि हूँ पाया है प्रकाश—

मैंने कुछ, अहरह रह निर्भर
ज्योतिस्तरणा के चरणों पर।
जीवित कविते, शत-शर-जर्ज्जर
छोड़ कर पिता को पृथ्वी पर
क्या गई स्वर्ग तू यह विचार
"जब पिता करेंगे मार्ग पार
यह अक्षम अति, तब मैं सक्षम
तारूँगी कर गह दुस्तर-तम।"
कहता तेरा प्रयाण सविनय
कोई न अन्य था भावोदय
श्रावण-नभ का स्तब्धान्धकार
शुक्ला प्रथमा, कर गई पार।"

*ये पंक्तियाँ लगातार कही गई हैं, पर कहीं-कहीं विशृंखलित-सी भी लगती हैं, पर बात ऐसी है कि बीच-बीच में कवि का अपनी ओर मोड़ लेना विशृंखलता नहीं, कला-प्रदर्शन है। यह कला पन्तजी ने भी अनेकशः दरसाई है। सूक्ष्म निरीक्षण आवश्यक है।*

"किस छवि, किस मधु के मधुर भाव ?
किस रँग, रस, रुचि से किसे चाव ?
कवि से रे किसका क्या दुराव !"
—गुञ्जन

*यहाँ पर 'कवि से रे किसका क्या दुराव' बिलकुल बेसुरा मालूम पड़ता है, पर वह वैसा है नहीं। कारण, कवि अपनी ओर मोड़ लेते हुए—जैसे, "देखूँ सबके उर की डाली" का*

अपना अधिकार जतलाना चाहता है। वह यह बतलाना चाहता है कि कवि से किसी का क्यों वैमनस्य होगा ? इसलिए उसे सब दिखलायेंगे अपना दिल खोल-खोलकर और वह देखेगा। यद्यपि यह शक्ति उसे जन्म-प्राप्त है, पर ऐसा कहना ही तो कला है। अन्यथा—

"जीने मरने में खेद नहीं
हँसने-रोने में भेद नहीं
यह शाश्वत इसमें छेद नहीं"
—कश्चित्

को भी कविता कहने की कसम खानी पड़ेगी, जहाँ हृदय के सच्चे उद्गार शृङ्खलित शब्दों में झटिति प्रतीत्यर्थ व्यक्त किए गये हैं।

२

जिस तरह निरालाजी की कविताओं के आरम्भ, परिपाक परम-प्रतिभामूलक हैं, उसी प्रकार उनकी सुन्दर परिसमाप्ति भी। व्रजभाषा-काल में घनाक्षरी और मनोहरण की अन्तिम पंक्ति ही पूरी कविता की जान होती थी, पर यह बात संस्कृत-साहित्य में बहुत कम, प्रायः नहीं है। अँगरेजी में Finishing touch की बड़ी कद्र है। आधुनिक कविताएँ उसी से प्रभावित हैं। रवीन्द्रनाथ की 'उर्वशी' 'भैरवी' और 'अभिसार' तथा अन्य अनेकशः कविताओं की परिसमाप्ति बड़ी ही अद्भुत, बड़ी ही महत्वपूर्ण हैं, उदाहरण देने से व्यर्थ लेख की कलेवर-वृद्धि होगी। गीताञ्जलि भी समाप्ति की इस कला से ओत-पोत

है। पर मैं यहाँ अपने कवि की ही इस कला के दो-चार उद्धरण दूँगा, जो मेरा प्रकृत विषय है।

(क) सर्व प्रथम 'तुलसीदास' कविता को देखिए। छः सौ पंक्तियों की इस कविता का आरम्भ—

"भारत के नभ का प्रभापूर्य
शीतलच्छाय सांस्कृतिक सूर्य
अस्तमित आज रे"

कहकर किया गया था, तब तुलसीदास ने जन्म ग्रहण किया था, पर ज्ञान-प्राप्ति के बाद, (जैसे उन्हीं के द्वारा सांस्कृतिक रश्मि का पुनः प्रसार हुआ हो!) उन्होंने घर से बाहर निकलते ही देखा—

संकुचित खोलती श्वेत पटल
बदली, कमला तिरती सुख-जल
प्राची दिगन्त-उर में पुष्कल रवि-रेखा।"

यह है परिसमाप्ति की कला। अस्त से शुरू किया, फिर सूर्योदय ही पर समाप्ति। जैसे एक ही रात्रि में तुलसीदास ने सारे व्यामोहतमों को पार कर प्रकाश पा लिया।

(ख) "मित्र के प्रति" कविता में—

"कहते हो, नीरस यह बन्द करो गान
कहाँ छन्द, कहाँ भाव, कहाँ यहाँ प्राण
था सर प्राचीन सरस सारस हंसों से हँस,
वारिज वारिद में बस, रहा विवश प्यार
जलतरङ्ग ध्वनि कल-कल, बजा तट मृदङ्ग सदल
पैंगें भर पवन कुशल गाती मल्लार।"

*से शुरू कर, अपनी सकल-साधनाओं और उन्मुक्ति के मुक्त विचारों से समलंकृत कर, अपने पूर्ण विश्वास और प्रकाश से परिसमाप्ति की गई है—*

"लखो दिया है पहना, किसने यह हार बना,
भारति, उर में अपना, देख दृग थके।"

*(ग) "प्रथम-प्रभात" कविता में,*

"प्रथम चकित-चुम्बन-सी सिहर समीर
कँपा स्रस्त अम्बर के छोर"

*जैसी अतिशय भाव भरी पंक्तियों से प्रारम्भ कर और*

"वातायन में कर-कोमल आघात"

*जैसे चटुल-स्पर्श से सहृदयों का हृदय गुदगुदाते हुए, प्रकाश से समाप्ति की गई है,*

"जग कर मैंने खोला अपना द्वार
पाया मुख पर किरणों का अधिकार।"

*यहाँ यह कला विकाश की सीमा पर पहुँच गई है, भावों की विवेचना से लेख बहुत बढ़ जायगा, पाठक इस दिग्दर्शन को आत्म-मनन का इङ्गितमात्र समझेंगे।*

*इसी प्रकार "निशा के उर की खुली कली"—नामक गीत में,*

"मूँद पलक प्रिय की शय्या पर
रखते ही पग, उर थर-थर-थर
काँप उठा वन में तरु-मर्मर
चली पवन पहली।"

*से समाप्ति करते हुए अपनी प्रतिभा का आश्चर्यकर उप-*

योग दिखलाया है। शब्दों की सरलता के कारण तो भाव किसी भी सहृदय से तुरत मैत्री कर लेते हैं।

'शेफालिका' कविता में—

"बन्द कंचुकी के सब खोल दिये प्यार से
यौवन - उभार ने
पल्लव - पर्य्यङ्क पर सोती शेफालि के।"

जैसी मधुर कोमल पंक्तियों से आरम्भ कर, शृङ्गार-रसात्मक भावों की समाप्ति, अमर-विराम पर की गई है, और यह दार्शनिकता प्राकृतिकता से सूनी भी नहीं। जैसे उसके सत्य-पथ पर पहुँच जाने की प्रमाण-स्वरूप यह सचाई दिखलाई गई हो—

"आशा की प्यास एक रात में भर जाती है
सुबह को आली शेफाली झर जाती है।"

'सन्ध्या-सुन्दरी' कविता की समाप्ति कला भी विलोकनीय है:—

"दिवसावसान का समय,
मेघमय आसमान से उतर रही है।"

से आरम्भ की गई चित्रमयी कविता की सुन्दर परिसमाप्ति अत्यन्त कठिन है, विशेषतया तब, जबकि कवि को केवल तसवीर बनाना लक्ष्य नहीं। पर इसका उद्धरण मैंने जब-जब देखा है, तब-तब तसवीर ही के प्रसंग में। अब आप जरा इसकी परिसमाप्ति पर गौर करें। कवि ने इसे किस प्रकार भाव-चित्र पर, अन्तश्चित्र पर समाप्त किया है। जब संध्या धीरे-धीरे उतर आती है, तब आगे उसका विराम कहाँ होता है? कवि कहता है—

"अर्द्धरात्रि की निश्चलता में हो जाती जब लीन।"

जिस प्रकार वह 'सखी "नीरवता" के कन्धे पर डाले बाँह छाँह-सी' अम्बर से उतरी थी, उसी प्रकार निशीथ की नीरवता में ही उसने अवसान भी पाया। प्राकृतिक सत्य की हैसियत से भी उस समय संध्या अन्तर्धान ही हो जाती है—पर कविता यहीं समाप्त नहीं होती, कवि ने उस प्रकृति के साथ जो प्रणय-स्थापित किया था, जिसकी वजह से वह अमूर्त्त भी सौंदर्य की परम प्रतिमा प्रतिभासित हो रही थी,

"हँसता है तो केवल तारा एक
गुँथा हुआ उन घुँघराले काले-काले बालों से"
और
"अलसता की - सी लता
किन्तु कोमलता की वह कली।"

आदि तरह-तरह के लावण्य उसके अंग-अंग में तरंगित होते दीख रहे थे—अब उसका विरह उसे सताने लगा, वह नीरव निशीथ में भी शान्ति की कल्पना नहीं कर सकता—फिर?

"विरहाकुल कमनीय कण्ठ से
आप निकल पड़ता तब एक विहाग।"

इसे समाप्ति की कला कहते हैं।

और एक 'उदाहरण' देकर मैं विस्तार भय से यह प्रसंग यहीं समाप्त करूँगा।

"बीती रात सुखद-बातों में प्रात पवन प्रिय डोली
उठी सँभाल बाल मुख लटपट दीप बुझा हँस बोली
रही वह एक ठठोली।"

ये पंक्तियाँ—"नयनों के डोरे लाल गुलाल भरे खेली होली"—नामक शृङ्गार-रस की, कवि की सर्व-श्रेष्ठ कविता की, समाप्ति की हैं। इसमें जिस शृङ्गार, सौन्दर्य का प्रकटीकरण किया गया है, उसकी पूरी व्याख्या में बहुत ज्यादा जगह घिरेगी, मैं यहाँ अन्तिम स्पर्श पर ही विचार करना चाहता हूँ। इस कविता को खत्म करना बड़ा खतरनाक था, यह पूरी पढ़कर कोई भी सहृदय समझ सकता है, विशेषतया नग्नता न आने देने का प्रयत्न रखने पर। पर कवि ने इसके अवसान में कमाल कर दिया है, "प्रातःकाल स्वास्थ्य-प्रद अनुकूल वसन्त-समीर का सुख-स्पर्श पा तरुणी उठती है, पूरी रात तो सुखद बातों (कितना आच्छादन है!) ही में बीत चुकी थी—[उसने उस रात को बिताया नहीं; क्योंकि यह तो भार का व्यञ्जक होता, वह खुद बीत गई, जैसे उसे अभी उसकी और आकांक्षा बनी थी।] और सर्व-प्रथम बाल, मुख, वसन आदि सँभालती हुई चिराग बुझा देती है (यहीं—इसी बुझाने में, कला का प्रकाश मिलता है; क्योंकि अब तक सब से अधिक उसे वह चिराग ही खटक रहा था, जैसे उसी की लाज ने उसे 'अनबोली' कर रक्खा था, अब तो उसे गुल करती हुई, तुरत हँसकर बोलती ही है। दूसरे—'खुशी के वक्त में क्या काम जलनेवालों का? ठहरा) और जरा मुसकराती हुई कहती है—'वह तो एक दिल्लगी थी।' क्या 'दिल्लगी' है?

४

चीर-चीरकर दिल देखनेवाले अगर उसकी पूरी पहचान रखनेवाले होते, तो मेरे मित्र रामचन्द्र ही इसमें पूरे उतरते—जिन्होंने सैकड़ों मेढ़कों को तड़पा-तड़पाकर उनके दिलों को—(Frog-dissection) देखा है, पर बात कुछ दूसरी ही है—

**"कौन जान सका, किसी के हृदय को**
**सच नहीं होता सदा अनुमान है।"**

—पन्त

फिर 'निराला' जी तो हिन्दी के उन कवियों के अग्रगण्य होते हैं, जिनकी कविताएँ समझ में नहीं आतीं, लोग कहते हैं। और 'कोटेशन्स' में भी मैंने हमेशा नवीन होने की चेष्टा की है, इसलिए कह नहीं सकता, कवि के भावों के साथ मैंने कितनी तन्मयता प्राप्त की है! पर हाँ, प्रचलित पद्धति के अनुसार मैंने केवल बिना समझे-समझाये बातें बनाने की कहीं कोशिश नहीं की है। अपना रहस्य खुलने के भय से जान-बूझकर अपने और पराये भावों को रहस्यमय बनाने का प्रयत्न नहीं किया है, यह नवीनता या विशेषता, चालाकी या चोरी, अध्ययन-शील पाठकों को आप मालूम पड़ेगी। अस्तु, 'भावप्रकरण' के उपसंहार में कुछ उन चीजों को मैं सामने रखना चाहता हूँ, जिन्होंने मुझे प्रभावित नहीं किया, जिनका सौन्दर्य मैं समझ नहीं सका।

पहले मैं—'सन्ध्या' ही की यह पंक्ति पेश करता हूँ—

**"और क्या है? कुछ नहीं।"**

इस प्रवाहमयी कविता में मुझे यह एक ही पंक्ति चट्टान-सी मालूम पड़ती है, जैसे उसकी सारी शान्ति इससे टकराकर क्रान्ति बन गई हो। मैं यहाँ सौन्दर्य समझने की तनिक कोशिश भी नहीं कर सकता। यद्यपि अँगरेजी वाक्य के "Nothing but" की खूबसूरती बताने की चेष्टा इसमें मालूम पड़ती है।

इसी प्रकार "जागो फिर एक बार" नामक दोनों कविताओं में मुझे दो रोड़े मिलते हैं, बड़ी मुश्किल से, उनसे बचकर मैं सौन्दर्य-लोक में पदन्यास कर पाता हूँ। एक तो 'पहले' की परिसमाप्ति मुझे 'दो कौड़ी' की मालूम पड़ती है, जैसे कलम को रुलाकर जबर्दस्ती उतनी लाइनें उगलवाई गई हों। जिस कविता का आरम्भ—

"अरुण - पंख तरुण - किरण
खड़ी खोल रही द्वार"

और—

"शिशिर-भार-व्याकुल कुल खुले फूल झुके हुए,
आया कलियों में मधुर मद-उर-यौवन-उभार"

जैसे तड़ित्तुलित पदों के अंत्यानुप्रासों से हुआ हो, उसकी समाप्ति में शब्दों का यह कंकाल सिर्फ दार्शनिक अभिव्यञ्जना के लिए, मैं नहीं देख पाता—

"ऐसे ही संसार के बीते दिन, पक्ष, मास,
वर्ष कितने ही हजार—जागो फिर एक बार।"

दूसरे—दूसरे पद्य में भी जहाँ—

"समर में अमर कर प्राण
गान गाये महा सिन्धु से
सिन्धु नद तीर वासी
सैन्धव - तुरङ्गों पर
चतुरङ्ग चमू - संग।"

जैसे शाब्दिक और अर्थिक उत्कर्ष से कविता का आरम्भ — और —

"सत् श्रीअकाल,
भाल-अनल धक-धक कर जला,
भस्म हो गया था काल—"

जैसे अविस्मरणीय विन्यास के साथ भाव पुष्टि की गई —

"सिंही की गोद से छीनता रे शिशु कौन ?
मौन भी क्या रहती वह रहते प्राण ? रे अजान !
एक मेष - माता ही रहती है निर्निमेष —
दुर्बल वह—छिनती सन्तान जब —
जन्म पर अपने अभिशप्त तप्त आँसू बहाती है,—
किंतु क्या योग्य जन जीता है ?
पश्चिम की उक्ति नहीं, गीता है, गीता है
स्मरण करो बार-बार।"

लिखकर सूखी धमनियों में भी रक्त-सञ्चार किया गया है, "सम्भावितस्य चाकीर्तिर्मरणादतिरिच्यते" न लिखकर, ध्वनिमय - "पश्चिम की उक्ति नहीं, गीता है — गीता है" सुनाकर जड़ शरीर में सञ्जीवनी-शक्ति का संचार किया है; वहाँ कुछ आगे चलकर, एकदम असाहित्यिक

"पर क्या है, सब माया है--माया है"

कहना मुझे एकदम नीरस, बल्कि "राम-नाम सत्य है" की तरह असत्य प्रतीत होता है। और इसकी समाप्ति भी मुझे एकदम पसन्द नहीं।

इसी तरह के दो-एक उदाहरण और हैं, पर उनसे व्यर्थ हो सहयोग करना होगा। सच्ची बात यह है कि कविताओं की ऐसी दार्शनिक रूप-रेखा मुझे कतई पसन्द नहीं—अगर है तो वह इस प्रकार की—

"अभय हो गये थे तुम, मृत्युञ्जय व्योम-केश के समान
अमृत-सन्तान! तीव्र भेदकर सप्तावरण-मरण-लोक,
शोक-हारी! पहुँचे थे वहाँ
जहाँ आसन है सहस्रार
जागो फिर एक बार।"

या

"ज्योति में न लगती रे रेणु
नहीं वहाँ श्रुति-कटु-स्वर, वह अच्छिद्र-वेणु
चाहता, बनूँ उन पग-पायल की रिन-रिन।"

या

पास ही रे हीरे की खान
खोजता कहाँ और नादान

आदि-आदि।

## कविता में चित्र-कला

"प्रायः सभी कलाओं के लिए मूर्ति आवश्यक है। अप्रतिहत मूर्तिप्रेम ही कला का जन्मदाता है। जो भावना-पूर्ण सर्वाङ्ग-सुन्दर मूर्ति खींचने में जितना कृत-विद्य है, वह उतना बड़ा कलाकार है। पश्चिमी सभ्यता के मध्यकाल तक जब

संसार की विभिन्न सभ्यता-प्रसूत वस्तु-भावनाओं का श्रेणी-विभाग, सञ्चय तथा उपयोग नहीं हुआ था, कलाएँ अपने-अपने देश, संस्कृति तथा कलम के अनुसार विभिन्न आकार, इंगित तथा भावनाएँ प्रदर्शित करती हुई भी एक ऐसी व्यञ्जना कर रही थीं, जो तमाम भिन्नताओं के भीतर से एक भाव-साम्य की स्थापना करती थी। संसार की भौतिक सभ्यता से सब देशों के गुँथ जाने के कारण संसार-भर के लोगों को वह आत्मिक लाभ पहुँचा। फलस्वरूप कला में देश-भाव की जो संकीर्णता थी, आदान-प्रदान की सहृदयता ने उसे तोड़ दिया, कला की सृष्टि व्यापक विचारों से होने लगी, और हर जाति की उत्तमता से प्रेम-सम्बन्ध जोड़कर लोग उससे अपनी जातीय कला को प्रभावित करने लगे।

काव्य तथा काव्य-जन्य संस्कृति पर भी यह प्रभाव पड़ा। प्राचीन मालकोश राग की वीर-मूर्ति अँगरेजी-स्वर में, नायिका के दिल का दर्द भैरवी से अधिक उर्दू की गजलों में मिलने लगा, और बहार तथा आसावरी की लोक-प्रियता थिएटरों की, मित्र-हृदय को गुदगुदाकर बाहरी चपलता से गिरह लगा देनेवाली रागिनियों ने ले ली। इसी प्रकार प्राथमिक चित्र भी अपने जातीय पद्य-वैशिष्ट्य की परिखा को पार कर संसार के प्राङ्गण में नये, दूसरे ही दूसरे रूप में देख पड़ने लगे। उनके रूप-भाग में कुछ देशीय विशिष्टता रह गई, पर वे अरूप-भाग से मनुष्य-मात्र की सम्पत्ति बन गये। अरूप-अंश,

वर्णना-भेद के रखने पर भी, पूर्ववत् अवच्छेद रहा। रूप-अंश ने जातीय विशिष्टता को रखते हुए संसार की सभ्यता से भी सहयोग किया।"
—निराला

ऊपर की पंक्तियाँ इस कला की रूप रेखा तथा उत्तरोत्तर उत्कर्ष या नावीन्य का संक्षिप्त इतिहास हैं। अँगरेजी और अँगरेजी-हिन्दोस्तानी रवीन्द्र के साहित्य के साथ अधिकाधिक सहयोग रखनेवाली आधुनिक कविताएँ साफ़ अँगरेजीपन लिये हुए रहती हैं; पर इस कला का अपना, पवित्र, सुकुमार तथा मधुर रूप आर्य-कविताओं में भी भरपूर देखने को मिलता है। रवीन्द्रनाथ तो प्रत्यक्ष मिश्रित हैं—आर्य और पश्चिमी कला के समीकृत स्वरूप। यहाँ इतना स्थान नहीं कि मैं संस्कृत, विशेषयता कालिदास से प्रभावित रवीन्द्र की कलाओं का प्रदर्शन करूँ। पर पंतजी के—

"कभी उड़ते पत्तों के साथ
मुझे मिलते मेरे सुकुमार
बढ़ाकर लहरों-से लघु हाथ
बुलाते हैं मुझको उस पार"

जैसे अनेक भाव संस्कृत में मिलते हैं। मैं यह नहीं कहना चाहता कि पन्तजी उन्हीं उन्हीं से प्रभावित हैं; क्योंकि उस वक्त 'उस पार' बुलाने की कभी कल्पना नहीं की जाती थी, सब इसी पार मिलते-मिलाते थे, फलतः वह उन्हीं की देन है। मैं सिर्फ संकेतों की बाबत कह रहा हूँ—

"एष वातेरितपल्लवांगुलिभिः

मामामन्त्रयतीव चूतवृक्षः"

"दूरे वसन्तं शिशिरानिलैर्मां
तरङ्गहस्तैरुपगूहतीव ।"

"त्वं रक्षसा भीरु, यतोऽपनीता
तं मार्गमेताः कृपया लता मे
अदर्शयन् वक्तुमशक्नुवत्यः
शाखाभिरावर्जितपल्लवाभिः ।"

—कालिदास

इतने उदाहरण पर्याप्त होंगे। अगर मुझसे पूछा जाय, और मुझे भारतीय भावों की तरफ से बोलने का हक दिया जाय तो मैं कहूँगा कालिदास वाले भाव पन्तजी से अधिक स्पष्ट और सुन्दर हैं।

प्रसङ्गवश, मैं यहाँ एक कालिदास की बनाई हुई तसवीर दिखलाकर प्रकृत कवि की मिश्रित कला की दो-चार बानगी दूँगा—

"कार्या सैकतलीनहंसमिथुना स्रोतोवहा मालिनी
पादास्तामभितो निषण्णहरिणा गौरीगुरोःपावनाः।
शाखालम्बितवल्कलस्य च तरोर्निर्मातुमिच्छाम्यधः
शृंगे कृष्णमृगस्य वामनयनं कण्डूयमानां मृगीम् ।"

दुष्यन्त कहता है कि मैं इस तसवीर को इस प्रकार पूर्ण करना चाहता हूँ कि कलकलनिनादिनी मालिनी के पुलिनों पर आँखमिचौनी खेलते हुए हंस के जोड़े हों और उस नदी के सब ओर हिमालय के पवित्र-पवित्र चट्टानदार टीले हों, जिन पर हिरनों की राशि जुगाली करती बैठी हो और पास ही एक ऐसा पेड़ हो, जिसकी डालों पर वल्कलवसन लटकाये हुए हों

और जिसकी छाँह में कस्तूरीवाले हिरने की सींग में अपनी बाईं आँख खुजलाती हुई हरिणी बैठी हो। इस चित्र की सर्वांगीण सफलता के लिए बहुत लिखना निरर्थक होगा। कालिदास संस्कृत-साहित्य का सर्वश्रेष्ठ चित्रकार कवि है।

पीछे के उदाहरणों में निरालाजी की कई चित्रमयी पंक्तियाँ अन्य प्रसङ्ग में बताई जा चुकी हैं। यहाँ कुछ नवीन उदाहरण दूँगा। पाठक सर्वत्र समान रूप से असमान कौशल का प्रदर्शन पावेंगे—

(क) "वसन विमल तनु-वल्कल,
पृथु उर सुर-पल्लव-दल
उज्ज्वल-दृग कलि कल, पल
निश्चल, कर रही ध्यान।"

—गीतिका

यों यह तसवीर वसन्त-श्री ही के लिए बनाई गई मालूम पड़ती है, पर लता की कल्पना में ज्यादा फबती है। यह लता एक पेड़ की डाल नहीं है, वसन्त-सुषमा की प्रतिनिधि, तरु का नारी रूप। कवि कहता है—

"पवित्र (स्वच्छ) वल्कलरूप वसन-धारिणी है वह, उसकी उभरी-भरी छाती पर सुन्दर-सुन्दर कोंपल-दल, यही मालिका की जगह पर, खूबसूरत कली की रोशनदार आँख—[आँखें नहीं; क्योंकि तसवीर तिरछे तौर से उतारी गई है, यह उसकी प्रतीक्षा का प्रत्यायक है, फिर प्रकृत्या भी पेड़ का पूर्णरूप तो एक ओर से देखा नहीं जा सकता। विशेषतया लतिका (स्त्रीलिङ्ग का)

का सवाल उठने पर; क्योंकि उसका तिरछा खड़ा होना ही ज्यादा सुन्दर है] जिसकी पलकें निश्चल-स्तब्ध; जैसे वह किसी (प्रिय) के ध्यान में हो।" इसे दुष्यन्त-विरहिणी शकुन्तला की तसवीर भी कह सकते हैं। चित्रकार ने अपनी सुविधा के लिए एक ही कली का जिक्र किया है, यह अप्रौढ़ता नहीं, कला है।

(ख) "मेघ के घन केश
निरुपमे, नव-वेश
चकित चपला के नयन नव
देखती हो भू - शयन तव
मन्द-लहरा-पट-पवन, रव
छा रहा सब देश।
उतर बैठी हो शिखर पर
भूल अपनापन विनश्वर,
गा रहे गुण अमर-मर-नर
पा रहे सन्देश।
झर रहा चिर-श्रुत मधुर-स्वर
निर्झरी के वक्ष को हर
निर्निमेष खड़ी सुघर अयि,
लख रही निज शेष !"

—गीतिका

अर्थ एकदम साफ है। इसी लिए मैं इस पर कुछ नहीं लिख रहा। पूर्ण चित्र संपूर्ण कविता में समाप्त होता है, इसी लिए अपूर्ण नहीं लिख सका। अक्सर उद्धरणों में, जिसका सम्बन्ध जहाँ अपेक्षित ही रहता है, छोड़कर लोग आगे बढ़

जाते हैं, जिसे मैं कमी समझता हूँ. इससे लेखक के प्रति अन्याय होता है।

(ग) एक दिव्य रूप की झाँकी:—

"आओ, मधुर-सरण मानसि मन।
नूपुर चरण-रणन जीवन नित, वङ्किम चितवन
चित चारु मरण।
नील वसन शतद्रु-तन-ऊर्मिल
किरण-चुम्बि मुख अम्बुज रे खिल,
अन्तस्तल मधु-गन्ध अनामिल
उर-उर तव नव राग जागरण।
पलक-पात उत्थित जग कारण
स्मित आशा-चल-जीवन-धारण
शब्द अर्थ-भ्रम-भेद-निवारण
ध्वनि शाश्वत-समुद्र-जग-मज्जन।"

—गीतिका

और चल चित्रों के नमूने—

"स्पर्श से लाज लगी।
अलक-पलक में छिपी छलक
उर से नव-राग-जगी।
चुम्बन-चकित चतुर्दिक-चञ्चल,
हेर, फेर मुख, कर बहु-सुख छल
कभी हास, फिर त्रास, साँस-बल
उर-सरिता उमगी।"

—गीतिका

"दूर नदी पर नौका सुन्दर
दीखी मृदुतर बहती ज्यों स्वर

वहाँ स्नेह की प्रतनु देह की
बिना गेह की बैठी नूतन।
ऊपर शोभित मेघ छत्र सित,
नीचे अमित नील-जल-दोलित
ध्यान-नयन-मन, चिन्त्य प्राण-धन
किया शेष रवि ने कर अर्पण।"

—गीतिका

और—

"रही आज मन में
वह शोभा जो देखी थी वन में
उमड़े ऊपर नव - घन, धूम - धूम अम्बर,
नीचे लहराता वन, हरित श्याम सागर
उड़ा वसन बहती रे ,पवन तेज छन में।
नदी-तीर, श्रावण, तट नीर छाप बहता,
नील डोर का हिँडोर चढ़ी - पैंग रहता
गीत मुखर तुम नव-स्वर विद्युत् ज्यों घन में।
साथ-साथ नृत्यपरा कलि-कलि की अप्सरा,
ताल लताएँ देतीं करतल-पल्लव-धरा,
भक्त मोर चरणों के नीचे नत तन में।

—गीतिका

इन उदाहरणों में एक से एक सुन्दर चित्रों के प्रदर्शन हैं। तूलिका इतनी साफ है कि रंगों का परिचय देना फिजूल है, जब कि यहाँ भावों की बारीकी नहीं, बल्कि तसवीर ही दिखलाना लक्ष्य है।

(घ) पर, एक तसवीर है—

"कौन तुम शुभ्र-किरण-वसना

सीखा केवल हँसना—केवल हँसना ।
मंद-मलय-भर अंग-गंध-मृदु
बादल अलकावलि कुञ्चित-ऋजु
तारक-हार चंद्र-मुख मधु-ऋतु-
सुकृत-पुञ्ज-अशना ।''

*यह रवीन्द्रनाथ के—*

"अचल - आलोके रएछ दाँड़ाए,
किरण - वसन अंगे जड़ाए
चरणेर तले पड़िछे गड़ाए
छड़ाए विविध भंगे ;
गंध तोमार घिरे चारि - धार
उड़िछे आकुल कुंतल - भार
निखिल गगन काँपिछे तोमार
परस-रस-तरंग ।''

*के Parallel तैयार की गई मालूम पड़ती है। पश्चिमी भावों के अपरिपाक का पाप दोनों के सिर पर लदा है, इसलिए भारतीय दृष्टि से दोनों ही चित्र दूषित हैं। 'रवीन्द्रनाथ' ने तो—'उड़िछे आकुल कुन्तल-भार' कहकर भाव पर पर्दा डाल दिया है, जाने वह कुंतल-भार क्या है ? पर 'निराला'-जी ने 'बादल अलकावलि' कहकर उसे दूसरी तरह से बिगाड़ा है; यों कि—अगर उस दिव्यमूर्ति का परिस्फुट लावण्य देखने की लालसा हो, तब तो बालों की पूर्ण श्यामलता चाहिए। और अगर काले-काले बादल ही बाल हैं, तब फिर उसकी 'शुभ्र-किरण-वसना' की उपपत्ति चाहिए; क्योंकि काले बादल और चमकती ज्योति का इस रूप में वर्णन बहुत ही अप्राकृत है, बहुत ही*

असुन्दर और, अगर चाँदी के तारों-सी चमकती केशराशि है (क्योंकि उजले बादल रोशनी के साथ भी रह सकते हैं) तब तो—'उड़िछे आकुल कुन्तल-भार' और भी असुन्दर है। यहाँ पर 'कुञ्चित-ऋजु' विशेषण भी। यदि अँगरेज रानियों की-सी तसवीर होने की वजह से—'उड़िछे आकुल कुन्तल-भार' उनके बालों का-सा सुनहलापन लिए सौंदर्य, व्यक्त करता हो है, ऐसा कहा जाय, तब भारतीय आँखों में उसकी कोई कीमत भी न होगी; क्योंकि सौंदर्य आस्वाद का तरीका भारतीय और अँगरेजी अलग-अलग है। फिर दिव्य मूर्ति के लिए यह कोई सुन्दर-कल्पना भी नहीं कि वह 'गौन' पहने और 'मेमों'-सी स्वर्णकेशी है। अब एक विराट् चित्र का उदाहरण देकर यह प्रसंग भी समाप्त करूँगा।

"देखो बन्धुवर, सामने स्थित जो यह भूधर
शोभित शत-हरित-गुल्म-तृण से श्यामल सुन्दर,
पार्वती, कल्पना है इसकी, मकरन्द-विंदु;
गरजता चरण-प्रान्त पर सिंह वह, नहीं सिंधु,
दश-दिक-समस्त हैं हस्त, और देखो ऊपर
अम्बर में हुए दिगम्बर अर्चित शशि-शेखर;
लख महाभाव-मंगल पदतल धँस रहा गर्व—
मानव के मन का असुर मन्द, हो रहा खर्व।"

—'राम की शक्ति-पूजा'

इसी प्रकार—

"यह श्री पावन गृहिणी उदार
गिरि-वर-उरोज-सरि-पयोधार

कर वन-तरु फैला फल निहारती, देती
सब जीवों पर है एक दृष्टि
तृण तृण पर उसकी सुधा-वृष्टि
प्रेयसी, बदलती वसन, सृष्टि नव लेती।"

और —

"प्रेयसी के अलक नील, व्योम
दृग पल कलंक, मुख-मञ्जु-सोम
निस्सृत-प्रकाश जो तरुण-क्षोम प्रिय-तन पर
पुलकित प्रतिपल मानस-चकोर
देखता भूल दिक उसी ओर
कुल इच्छाओं का वही छोर जीवन-भर।"

आदि 'तुलसीदास' कविता में भी अंकित किये गये हैं।

## दृढ़ता और निष्ठा

यदि किसी कवि की कविता में उसके जीवन के सकल संस्कारों की छाप न पड़ी तो वह सर्वाङ्गपूर्ण कविता नहीं कहला सकती; क्योंकि दूसरे शब्दों में कविता आत्मा की तथ्य-अभिव्यक्ति कहलाती है। पर उस अभिव्यक्ति का ढंग अवश्य कवितोचित होना चाहिए; अन्यथा उसे मैं कविता नहीं मानता। निरालाजी ने जटिल से जटिल परिस्थितियों को बड़ी ही दृढ़ता और निष्ठापूर्वक पार किया है। जैसी-जैसी कठिनाइयाँ, उनके मुक्त-वृत्तों तथा स्वच्छन्द आलोचनाओं के चलते उपस्थित हुई थीं, हिन्दीज्ञों को भली भाँति मालूम हैं। पर उन सबों का उन्होंने बड़ी ही निर्भयता के साथ सामना किया है—और अपूर्व सफलता प्राप्त की है।

"देखें वे हँसते हुए प्रवर
जो रहे देखते सदा समर
एक साथ जब शत घात घूर्ण
आते थे मुझ पर तुले तूर्ण
मैं खड़ा देखता रहा अपल
वह शर-क्षेप, वह रण-कौशल !
व्यक्त हो चुका चीत्कारोत्कल
क्रुद्ध-युद्ध का रुद्ध-कण्ठ फल
और भी फलित होगी वह छवि
जागे जीवन-जीवन-का रवि।"

—'सरोज-स्मृति।'

*जैसी पंक्तियों में उसी भाव की सुन्दर स्फूर्ति हुई है। 'तुलसीदास' की भावना-धारा में भी कवि का अपना ही स्वर फूटा पड़ता है। जैसे इन्होंने अपने जीवन का यही आदर्श, यही लक्ष्य बना लिया हो कि—*

"करना होगा यह तिमिर पार
देखना सत्य का मिहिर-द्वार
बहना जीवन के प्रखर-ज्वार में निश्चय
लड़ना विरोध से द्वन्द्व-समर
रह सत्य-मार्ग पर स्थिर निर्भर"

*और शायद इसी प्रशस्त-पथ का यह परिणाम है कि इन्होंने आगे की कविताओं में लिखा—*

"प्रात तव द्वार पर
आया जननि, नैश-अन्ध-पथ पार कर।"

*अपने भीतर से जैसे इन्हें यह विश्वास, यह प्रकाश प्राप्त*

हुआ हो। पर पहुँचने से पहले की दशा पर भी दृष्टिपात करें—

लगे जो उपल पद, हुए उत्पल ज्ञात
कण्टक चुभे जागरण बने अवदात
स्मृति में रहा पार करता हुआ रात
अवसन्न भी हूँ, प्रसन्न मैं प्राप्त-वर। प्रात तव द्वार पर।

इतनी साधना का ही यह विश्वास-रूप कविताओं मे प्रतिफलित हुआ है।

"प्रति पद पराजित भी अप्रतिहत बढ़ता रहता,
पहुँचा मैं लक्ष्य पर।"

इस तरह अनेक भाव यत्र-यत्र-सर्वत्र देखने को मिलते हैं, मेरा यहाँ इंगित मात्र ही का प्रयत्न है।

## हास्य-विनोद और मस्ती

महाकवि की कविताएँ केवल दिमागी करामात हों, यह अच्छा नहीं लगता। उनकी अभिरुचि के अनुसार उचित मस्ती और आनन्द-कलरव की भी जरूरत मालूम पड़ती है, कालिदास तो इन तमाम विशेषताओं का प्रतिनिधि-कवि है। वह मजाक-पसन्द कितना था, यह एक इसी पद्य से प्रकटित हो जायगा।

"तथागतायां परिहासपूर्वं
सख्यां सखी वेत्रभृदावभाषे
बाले व्रजामोऽन्यत इत्यथैनां
वधूरसूयाकुटिलं ददर्श।"

"जब इन्दुमती अपनी सखी के साथ स्वयम्वर के प्रांगण में वरमाला लिये घूम रही थी, तब प्रत्येक राजा का

परिचय पाने के बाद जरा नाज से आगे बढ़ जाती थी। इन्दुमती अज ही को वरण करना चाहती थी, यह उसकी सखी को अविदित न था। सो उसने मजाक की सोची। जब इन्दुमती अज के पास पहुँची, तब उसने पहले ही की तरह उसका परिचय बताया, और कहा कि "सखी, चलो अब आगे चलें।" इस पर इन्दुमती ने उसे घूरकर देखा।" रवीन्द्रनाथ की भी 'स्वप्नमंगल' 'पुरस्कार' आदि कितनी ही कविताएँ हास्य-विनोद से ओत-प्रोत हैं।

निरालाजी ने गद्य में तो 'सटायर्स', 'ह्यूमर्स' आदि की झड़ियाँ लगा दी हैं, पर उनकी यह विनोद-प्रियता पद्यों में भी कहीं-कहीं देखने को मिलती है। 'सरोज-स्मृति' जैसी करुणा की कविता में इन्होंने हास्य का पुट देकर अपनी श्रेष्ठ कला-कारता का परिचय दिया है—

"ये कान्यकुब्जकुल - कुलांगार
खाकर पत्तल में करें छेद"

और उनके पैरों की 'बिवाई' की उपमा—

"ये नो यमुना के-से कछार"

आदि लिखते हुए—

"ऐसे शिव से गिरिजा-विवाह
करने को मेरी नहीं चाह।"

से समाप्ति की है। मुझे लगातार पंक्तियाँ याद नहीं और इस लेख भर में अधिकाश उद्धरण मैंने यों ही दिये हैं।

मुमकिन है, कहीं कुछ पाठ भेद हो; अनर्थ के लिए भी मैं ही दोषी हूँ।

'शूर्पणखा' के चित्रण में भी गुप्त-हास्य है। पर व्यंग्य तो कभी-कभी बड़े तीखे चुभनेवाले हुए हैं। जैसे—

"देवों—भोगियों की तो बात ही निराली है।"

यहाँ देवों के परिचय में आये हुए 'भोगियों' ने व्यंग्य की सुन्दर सृष्टि की है। इसी प्रकार—

"ढके हृदय में स्वार्थ, लगाये ऊपर चन्दन
करते समय नदीश-नन्दिनी का अभिनन्दन"

आदि पद्य भी द्रष्टव्य हैं—

और 'मस्ती' का जोरदार उदाहरण—'सरोज-स्मृति' में जब कुण्डली से दो शादी होने की बात मालूम होती है, कवि कहता है—

"खण्डित करने को भाग्य-अङ्क
देखा भविष्य के प्रति अशंक।"

फिर जब 'सरोज' खेलने के लिए कुण्डली ले लेती है, और सासुजी शादी के लिए समझाने आती हैं, तो कवि का इशारा पा कुण्डली को छिन्न-भिन्न देखकर विस्मित हो जाती हैं, और सरोज?

'हँसती वह संचित टुकड़ों पर'

यहाँ की पंक्तियाँ भी स्मृति-पथ को पार कर चुकी हैं, इसी लिए मैंने गद्य में उनका आशय भर लिख दिया है।

एक और उदाहरण 'परिमल' से—

"जन-अपवाद गूँजता था, पर दूर,

क्योंकि उसे कब फुर्सत—सुनता ? था वह चूर ।
न देखा उसमें कभी विषाद ।"

—परिमल

कविताओं के भीतर से तो 'बादल' आदि में मस्ती का ज्वार देखते ही बनता है । 'धारा' को दो पंक्तियाँ देखिए:—

—"बहने दो, रोक टोक से कभी नहीं रुकती है ;
यौवन-मद की बाढ़ नदी की किसे देख झुकती है ?"

—परिमल

दार्शनिकता

कवि का दार्शनिक रूप अभिज्ञों के लिए अभिनव नहीं । जिस प्रकार उसने नवीन से नवीनतर अगणित छन्दों की सृष्टि की है, उसी प्रकार उसने कविता को छन्द की कड़ियों से मुक्ति भी दिलाई है । यही उसकी विशेषता है और सच्चा निरालापन भी ।

"प्रति-पल तुम ढाल रहे सुधा-मधुर ज्योति-धार,
मेरे जीवन पर, प्रिय यौवन वन के बहार ।"

—परिमल

ही का मुक्त रूप—

'जागो फिर एक बार'

है । उसी प्रकार—

मधु-ऋतु-रात, मधुर अधरों की पी मधु सुध-बुध खो ली
खुले अलक, मुद गये पलक-दल श्रम-सुख की हद हो ली ।"

का ही द्वितीय रूप—

"खोलो, दृगों के द्वय-द्वार
मर्त्य-जीवन ज्ञान-तम के करण, कारण-पार ।

उधर देखोगे, सुघरतर तुम्हीं दर्शन-सार
मोह में थे हत, जग परितृप्त वारम्बार।"

है। दार्शनिक पद्यों में अकसर लोग जो तमाशा करते हैं, अनन्त-अनादि, अस्ति-नास्ति, माया-ब्रह्म आदि रटे-रटाये शब्दों का व्यवहार करते हुए, वह मेरे विचार से दार्शनिकता से अधिक छिछोरेपन का परिचायक होता है, पर निरालाजी ने दर्शन का जो रूप कवित्व के भीतर से दरसाया है, वह उनकी प्रौढ़ि का प्रत्यायक है। वहाँ 'थ्योरियों' के शब्द नहीं, आत्म-परिचय की ज्योतिर्मय ध्वनि है। निष्कलुष दृष्टि से देखना अवश्य आवश्यक है। दर्शन का प्रकाश और कालुष्यपूर्ण दृष्टि— 'सामानाधिकरण्यं हि तेजस्तिमिरयोः कुतः !'

"देख चुका जो-जो आये थे, चले गये
मेरे प्रिय सब बुरे गये सब भले गये।
क्षणभर की भाषा में, नव-नव अभिलाषा में,
उगते पल्लव-से कोमल, शाखा में
आये थे जो निष्ठुर कर से मले गये
मेरे प्रिय सब बुरे गये सब भले गये।
चिन्ताएँ, बाधाएँ,
आती ही हैं, आएँ,
अन्ध हृदय है, बन्धन निर्दय लाएँ,
मैं ही क्या ? सब तो ऐसे ही छले गये,
मेरे प्रिय, सब बुरे गये, सब भले गये।"
—परिमल

"जग का एक देखा तार।
कंठ अगणित, देह सप्तक, मधुर स्वर-झङ्कार।

बहु-सुमन,-बहुरंग,-निर्मित एक सुंदर हार
एक ही कर से गुँथा, उर एक शोभा भार।"

* * * *

"चक्र के सूक्ष्म छिद्र के पार,
बेधना तुझे मीन शर मार,
चित्त के जल में चित्र निहार
कर्म का कार्मुक कर में धार,
मिलेगी कृष्णा सिद्धि महान,
खोजता कहाँ उसे नादान ?"

—गीतिका

आदि शतशः उदाहरणों में कवि का दार्शनिक स्वरूप सुस्पष्ट हुआ है। पाठक पढ़कर ही पूर्ण प्रमोद प्राप्त कर सकेंगे।

२

कवि की सामाजिक, राष्ट्रीय भावनाएँ भी अनेक किस्म की, 'मास्टर पीसेज' के रंग में देखने में आती हैं। सर्वत्र नवीनता और कलाएँ परिस्फुट हैं। विस्तार-भय से मैं दो-चार पंक्तियाँ ही लिख सकूँगा।

"बन्दूँ पद सुंदर तव
छुन्द नवल स्वर गौरव

जननि, जनक-जननि-जननि जन्मभूमि-भाषे
जागो नव-अम्बर भर ज्योतिस्तर-वासे।"

—गीतिका

* * * *

"छोड़ दो, जीवन यों न मलो
एँठ अकड़ उसके पथ से तुम रथ पर यों न चलो।

वह भी तुम जैसा ही सुंदर,
अपने दुख-पथ का प्रवाह खर
तुम भी अपनी ही डालों पर
फूलो और फलो।

× × ×

नर-जीवन के स्वार्थ सकल।
बलि हों तेरे चरणों पर मा,
मेरे श्रम-सञ्चित सब फल।"

—गीतिका

## प्रकाश और ज्योति

*तरह-तरह के रंगों से आधुनिक कविताओं की मूर्तियाँ सजाई-सँवारी गई हैं, पर निरालाजी को सूर्य का स्वर्ण-वर्ण तथा ज्योति ही ज्यादा प्यारी है। इनकी कविताओं में ज्योति के इतने दर्शन होते हैं कि उन्हें "ज्योतिर्मय" कहना अनुपयुक्त न होगा।*

१—बहा जननि ज्योतिर्मय निर्झर
२—ज्योति की तन्वी
३—ज्योति अपार लिये
४—ज्योतिर्मयि, उतरो!
५—पल्लवित तनु की तन्वी ज्योति
६—दिखा जग ज्योतिर्मय, मुख चूम।
७—दिव्य ज्योति हो लीन
८—रवि हुआ अस्त, ज्योति के पत्र में लिखा अमर—
९—बँध गई दृष्टि ज्योतिःकारा
१०—नयन-ज्योति में ज्ञान अकम्पित।"

आदि उदाहरण पर्य्याप्त होंगे।

## उपसंहार

जब मैंने यह लेख लिखना आरम्भ किया था, मुझे विश्वास था कि मैं अवश्य ही निरालाजी की कविताओं की, कम से कम मुख्य विशेषताओं की ओर पाठकों का ध्यान आकृष्ट कर सकूँगा, पर अवसान निःश्वास से करना पड़ा। इसका कारण अपर्याप्त अध्ययन-मनन के अतिरिक्त अद्भुत समय में इस लेख का लिखना भी हुआ, जल्दबाजी भी हुई। इन कविताओं के विषय में अब भी सब कुछ नहीं, तो बहुत कुछ कहने को बाकी ही रहा। उसकी पूर्ति, हो सका तो मैं फिर करूँगा। ये कविताएँ कविसम्मेलन या मनोरञ्जन मात्र की वस्तु नहीं, इनके लिए सुचिर अध्ययन और Vast knowledge की जरूरत होती है। ये दर्शन के सूत्र-मात्र नहीं, साहित्य की बारीकियों के नमूने भी हैं।

## उपयोगिता

इन कविताओं की उपयोगिता क्या है? या इस तरह की कविताओं की, राष्ट्र या समाज के श्रेय की दृष्टि से क्या आवश्यकता है और अगर ये निरुपयोगी, निरावश्यक हैं तो इनका बहिष्कार ही क्यों न किया जाय?—ये प्रश्न कितने छिछले हैं, इसकी समीक्षा के बजाय इनके उत्तर में दो-चार शब्द लिखना निरापद न होते हुए भी निरास्पद न होगा। मेरी समझ से यह प्रश्न कालिदास-काल से उठाना ही सही जँचता है; क्योंकि कालिदास की कविताएँ वीर और

रौद्र रस के भयंकर उदाहरण हैं, उनके पढ़ते ही नसों के साथ ही मुँह भी फूल उठता है—ये बातें प्रत्येक कविता-प्रेमी को मालूम हैं। रहे भारवि, माघ, भट्टनारायण या विशाखदत्त वगैरह दो-एक कवि! सो इन्होंने राष्ट्रोत्थान में कितनी मदद दी है, इनसे कविता-युग में कितना परिवर्तन हुआ है, संस्कृत-साहित्य में कालिदास और श्रीहर्ष के सामने इनकी कितनी पूछ है, पाठकों को मालूम होगा। और यह भी मालूम होगा कि कालिदास ने कैसे संस्कृत साहित्य को जिलाया है, जयदेव ने अपनी अनुपम श्रृङ्गार-सृष्टि से इसे कितना सँवारा है, कितनों को भक्त बनाया है, कितना सामाजिक रुचि-परिवर्त्तन किया है, समाज ने उन्हें कैसे देवता माना है।

रहा यह कि तब देश गरीब न था, गुलाम न था और आज सब तरह की यातनाएँ सह रहा है, उसकी जागृति के लिए जागरण-उद्बोधन की जरूरत है। पर यह भी कोई गहरी बात नहीं। कारण, दुःख-सुख, गरीबी-अमीरी विधना का नया विधान नहीं। कभी कोई काल न था, जब ये दोनों न थे। पर मैं तो यह जानना चाहता हूँ कि हिटलर, कमालपाशा और गान्धी, मालवीय, नेहरू कभी महाकवि कहलाएँगे या नहीं? यदि नहीं तो किसान-साहित्य भी कभी साहित्यिक प्रतिनिधित्व नहीं कर सकता। साहित्य किसी देश-काल को ही लक्ष्य कर नहीं निर्मित होता। उसका सम्बन्ध सीधे विश्व से होता है, और विश्व किसी खास पक्ष के

लिए नहीं रहता। चने चबानेवाले विद्वान् लोग कालिदास की कविताओं को जिस चाव से पढ़ते-पढ़ाते हैं, टैक्सी से जल्द जल्द सभा-भवन में पहुँचनेवाले, बेशकीमती खद्दरधारी लोग महात्मा गान्धी के भाषण को भी उतनी दिलचस्पी से न सुनते होंगे। यहीं राजनीति से साहित्य पृथक् है। राजनीति अगर मनुष्य के मस्तिष्क को प्रौढ़ बना सकती है तो साहित्य हृदय को। राजनीति अगर जीने का अधिकार दिला सकती है, तो साहित्य जीवन को सुखी बनाता है। मनुष्य केवल जीना नहीं जाहता, जीवन का आनन्द प्राप्त करना भी चाहता है। वह केवल दिमागी खयालातों पर खुश नहीं हो सकता, कुछ हार्दिक सहानुभूति भी चाहता है! अनुभूति मस्तिष्क से नहीं हृदय से की जाती है। साहित्य मस्तिष्कवान् नहीं, सहृदय होता है। जीवन हृदय से ज्यादा सम्बद्ध है या मस्तिष्क से, इसका मस्तिष्क से सोच-विचार कर माकूल—मुँह तोड़ जवाब दिया जा सकता है, पर हृदय से अनुभव कर नीरव-रव से अधिक प्रभावित किया जा सकता है, मस्तिष्क से नहीं, हृदय से पूछें। तो क्या साहित्योत्कर्ष के लिए मस्तिष्क का साहाय्य एकदम अनपेक्षित है? या दूसरे शब्दों में, उसके विना साहित्य जीवित रह सकता है? यहाँ कौन-सा विचारवान् व्यक्ति 'हाँ' कहने का दुस्साहस करेगा? मैं तो पहले ही लिख चुका हूँ कि रोटी का सवाल—उस रोटी का, जिसके विना कहीं कुछ हो नहीं सकता, राजनीति ही के द्वारा हल हो सकता है;

पर मैं यह भी पहले ही लिख चुका हूँ कि अगर मानव-जीवन का अभिलक्ष्य इतना ही होता तो शायद आज मानव-जाति चरागाहों में चरती दिखाई देती, शायद ये प्रातिद्वन्द्विक समर नहीं होते दिखाई देते और शायद सभ्यता के सर्वोच्च शिखर पर पहुँचने के लिए रोज-रोज नये-नये आविष्कार नहीं होते दीखते। पर ऐसा हो कैसे सकता है? फलतः मनुष्य के हृदय की खुराक भी मिलनी ही चाहिए, पर उसे न तो राजनीति पूरा कर सकती है और न विज्ञान। यहीं साहित्य की जरूरत है।

देश की इस गुलामी की दशा ने भी विश्व को 'रवीन्द्र' दिया है,—किसानों का प्रतिनिधि, मजदूरों का सेवक, कारागार के द्वार से सुप्रशस्त-उर कवि नहीं; सौंदर्य-सृष्टि का स्रष्टा, रहस्यों का द्रष्टा, संगीत का निधि और साहित्य का प्रतिनिधि महाकवि। उसके उद्बोधन के छन्दों ने—'जागो किसान, जागो किसान; साहित्य-प्राण, देशाभिमान' जैसे पद्यों ने उसे वह पद नहीं दिलाया, किन्तु विश्व-जनीन भावनाएँ, दार्शनिक अनुभूतियाँ और सौंदर्य-पर्यवेक्षण की सूक्ष्मतम-दृष्टियाँ ही उसके लिए सब कुछ रहीं। सुप्रसिद्ध क्रान्तिकारी माइकेल ने जो सृष्टि की, उससे देश को आध्यात्मिक, राजनीतिक या सामाजिक किसी भी प्रकार का उत्कर्ष-प्रकर्ष नहीं प्राप्त हुआ। अगर हुआ तो साहित्य को, विशेषतया वङ्ग-साहित्य को। कवि इतना कुछ कर सकने पर भी सफल है।

हिन्दी में निरालाजी की, या उन्हीं के स्टैण्डर्ड के दो-एक अन्य महाकवियों की कविताएँ भी भारतीय स्वराज्य को लक्ष्य कर नहीं गढ़ी गई हैं। उनका प्रयत्न भी कम या ज्यादा रवीन्द्र ही की तरह का रहा है। हिन्दी के अभाग्य या सौभाग्यवश इसी पद तक पहुँचे व्यक्ति को अगर रवीन्द्र नहीं घोषित किया जाता तो यह साहित्यिक अवनति नहीं हुई। पर भविष्य के रवीन्द्रों को यह देखने को तो रहेगा कि इस स्थान तक आकर मनुष्य निराला, प्रसाद या पन्त ही कहला सकता है, रवीन्द्रनाथ नहीं।

अब रही बात यह कि अगर देश स्वतन्त्र होता तो बहुत-से रवीन्द्र होते, सो तो एकदम हास्यापद है। क्या मैं दबी जबान से यह पूछ सकता हूँ कि जब भारत भारत था, तब सौ-दो-सौ कालिदास क्यों नहीं हुए? और आज जो हमारे देश के सिर पर पैर रक्खे हुए हैं, उनके गर्भ से भी दस-पाँच शेक्सपियर और दस-पाँच शेली, कीट्स क्यों नहीं होते? संसार की ऐसी विभूतियाँ अगर गुदड़ी-बाजार में बिकें तो शायद इनका नाम भी हम लोगों के काम में बाधक भर हो। संस्कृत के एक आचार्य ने कविता की बारीकी पर विचार करते हुए कहा है—"येनास्मिन्नतिविचित्रकविपरम्परावाहिनि संसारे कालिदासप्रभृतयो द्वित्राः पञ्चषा वा महाकवय इति गण्यन्ते।"

और जो आधुनिक 'छायावाद', या दूसरे शब्दों में निरालाजी वगैरह की खिल्लियाँ उड़ाई जाती हैं, वह केवल

मूर्खतामूलक है। कारण, यह छायावाद नहीं, प्रकाशवाद ही है। भावों को प्रकटित करने की एक अभिनव सुन्दर-सरणि। जहाँ कुछ अस्पष्टता है, वहाँ साफ कवि की कमजोरी है। वाद का कोई दोष नहीं, विवाद की कोई वजह नहीं। आरम्भ में कमजोरियों का होना एकदम स्वाभाविक है, केवल समुचित। अन्त तक उसी दृष्टान्त को जबान पर रखकर अपनी शेखी बघारते रहना एकदम अस्वाभाविक है, एकदम अनुचित। प्रसाद को जपते-जपते माधुर्य तथा ओज का वैरी बन जाना अक्ल का वैरी बन जाना है। तथा सब आधुनिक 'छीछालेदरों' में,अनधीत-साहित्यतत्त्वों के मौर्ख्य-प्रदर्शन में आत्मभाव खोजना, सौन्दर्य-कल्पनाओं की कल्पना करना तथा पक्षपात, विज्ञापन आदि के भाव से गहरा अध्ययन करना तक समय की बरबादी है, मस्तिष्क का ह्रास, हृदय को संकुचित बनाना, आत्मा को कुण्ठित करना।

## सफलता

क्रिया जितनी आसान है, सफलता उससे ज्यादा परेशान करनेवाली। पर इसके मानी यह नहीं कि हर एक व्यक्ति क्रिया-निपुण होता है। कभी-कभी क्रियाएँ कपाल-क्रिया करने भर को होती हैं और कभी-कभी अकल्पित कल्पनाओं के सर्वश्रेष्ठ पद तक पहुँचा देनेवाली। बीच की हालत आप तय है। निरालाजी ने जो करना आरम्भ किया, उसे अपनाया नहीं; निभाया नहीं। उन्हें उतना नाम न मिला, जितना

उन्होंने काम किया। शायद इसीलिए वह उत्साहहीन हो गये। पर उन्होंने जितना कुछ किया, एक विद्वान की तरह, एक प्रौढ़ कवि की तरह, इसमें कुछ संशय नहीं।

एक कवि की तरह उन्होंने लोकोन्मुखता नहीं दिखाई, एक दार्शनिक की तरह लोक की तरफ पीठ किये रहे। इसी लिए लोक ने उन्हें तिरछी नजर से देखा। कवि की तरह कभी-कभी उन्होंने सोचा जरूर था—

"मुझे स्नेह क्या मिल न सकेगा ?
स्तब्ध दग्ध मेरे मरु का तरु
क्या करुणाकर खिल न सकेगा ?"

पर दूसरे ही क्षण एक दार्शनिक की तरह समाधान भी भी कर लिया—

"रे कुछ न हुआ, तो क्या ?
जग धोका तो रो क्या ?"

इसी मानसिक विद्रोह ने उन्हें लोक की आवाज नहीं सुनने दी। लोक उनकी प्रतिभा का कायल था। अब भी है। वह उनसे बहुत कुछ उम्मीद रखता था, अब भी रखता है, "मैं आपके सुथरे भावों को, सुलझे विचारों को बड़े चाव से पढ़ता हूँ। आपको मैं महत् भावों का कवि मानता हूँ। आप भी मेरे भावों को समझें, मुझे ऐसी चीजें न दें, जिन्हें मैं बारह वर्षों तक पढ़कर भी न समझूँ। आप मुझे स्वच्छ पवित्र भावों के अधिकाधिक दर्शन कराएँ। शब्दों के लोभ में बहुत न पड़ें। शब्दों का कवि बहुत बड़ा कवि नहीं होता। आपके

शब्द भावों के गुलाम ही की तरह के हों, उनको छिपानेवाले नहीं, वे आपके विशाल हृदय को व्यक्त होने दें, मखमल ही से सही, ढँकें नहीं।" पर उन्होंने उसकी एक न सुनी। लोक की यह सलाह उन्हें नहीं रुची। रुचती कैसे? उनकी चढ़ती को न देख सकनेवालों ने उसका अर्थ उन्हें उलटा-सीधा समझा दिया। सीधे कवि-हृदय को बहुतों की नीरव अनुकूलता की अपेक्षा दो-चार की विचारहीन उक्तियाँ ही रुचिकर प्रतीत हुईं। और, उनसे प्रतिभा का दुरुपयोग कराया गया।

मैंने इस लेख में तत्कोटिक अन्य कवियों की तुलनात्मक आलोचना प्रायः नहीं की है, उसे अन्य निबन्धों के लिए बाकी रक्खा है। पर उनको दिखाने से इतना जरूर साफ कर सकता कि निरालाजी ने कहीं अधिक शब्द-प्रियता व्यक्त कर दी है, जो कविता या भावों को उत्कृष्ट बनाने के बजाय क्लिष्ट भर बना सकी हैं। पर 'तुलसीदास'-जैसी कविता में उन्होंने 'परिवर्त्तन' और 'आँसू' से अत्यधिक उन्नत भावनाएँ दी हैं, यह भी सुस्पष्ट कर सकता। अवश्य 'तुलसीदास' और दोनों से क्लिष्ट है, पर उन्नत भी। पाठक क्लिष्टता के कारण पढ़ने से जी चुराते हैं, अध्यापक क्लिष्टता के कारण (नहीं पढ़ा सकने के कारण) वैसी कविताओं को पाठ्यक्रम में डर-डर कर रखते हैं, यही एक क्लिष्टता की काली करतूत है, जिसने कवि को खूब लोकप्रिय नहीं होने दिया और जो जुगनू भर थे, वे सूर्य के सिर पर चढ़ने की कोशिश करने लगे।

यदि निरालाजी ने कड़ी कविताओं की सिद्धि के लिए कड़ी आलोचनाएँ न लिखी होतीं, अपने को ओजस्वी, तेजस्वी तथा मधुर के साथ-साथ सरल भी बनाया होता तो आज एक ही ओर से यह आवाज नहीं सुनाई देती कि वह नये कवियों में सर्वश्रेष्ठ हैं, किन्तु इतनी ही साधना, इतना ही अध्ययन, ऐसा ही परिश्रम और इतनी ही रचनाएँ उनकी सर्वश्रेष्ठता का सर्वश्रेष्ठ प्रमाण होतीं। मेरा तो यह अन्तिम अभिमत है:—

"तुम उन्हें आसमां कहो न कहो,
वह मगर हैं जमीं की खाक नहीं!"

एप्रिल '३७



# अनुक्रम

विश्व-साहित्य में प्रथम क्रान्ति

# "सप्तपर्णा"

श्रीजानकीवल्लभ शास्त्री की सात भाषाओं (हिन्दी, अंगरेजी, बंगला, उर्दू, संस्कृत, प्राकृत, ब्रजभाषा) की चुनी-चुनी सात-सात कविताओं का अनुपम संग्रह शीघ्र ही प्रकाशित होने जा रहा है।